| क्रमांक | तालिका क्रमांक | शीर्षक | पृष्ठ संख्या |
|---|---|---|---|
| 12. | 3.62 | समस्त पित्त प्रकृति प्रधान छात्रों के पित्त संबंधी प्राप्तांकों के आवृत्ति वितरण का रेखाचित्र | 165 |
| 13. | 3.64 | समस्त कफ प्रकृति प्रधान छात्राओं के कफ संबंधी प्राप्तांकों के आवृत्ति वितरण का रेखाचित्र | 170 |
| 14. | 3.66 | समस्त कफ प्रकृति प्रधान छात्रों के कफ संबंधी प्राप्तांकों के आवृत्ति वितरण का रेखाचित्र | 170 |
| 15. | 3.38, 3.40, 3.42 | समस्त छात्र-छात्राओं के वात, पित्त, कफ संबंधी प्राप्तांकों का केंद्रीय वितरण एवं प्रसरणशीलता | 171 |
| 16. | 3.45, 3.49, 3.53 | समस्त छात्राओं के वात, पित्त, कफ संबंधी प्राप्तांकों का केंद्रीय वितरण एवं प्रसरणशीलता | 172 |
| 17. | 3.47, 3.51, 3.55 | समस्त छात्रों के वात, पित्त, कफ संबंधी प्राप्तांकों का केंद्रीय वितरण एवं प्रसरणशीलता | 173 |
| 18. | 3.57, 3.61, 3.65 | समस्त वात, पित्त, कफ प्रकृति प्रधान छात्राओं के क्रमशः वात, पित्त एवं कफ संबंधी प्राप्तांकों का केंद्रीय वितरण एवं प्रसरणशीलता | 174 |
| 19. | 3.59, 3.63, 3.67 | समस्त वात, पित्त, कफ प्रकृति प्रधान छात्रों के क्रमशः वात, पित्त एवं कफ संबंधी प्राप्तांकों को केंद्रीय वितरण एवं प्रसरणशीलता | 175 |
| 20. | 3.74 | व्यक्तित्व के तुलनात्मक अध्ययन हेतु ली गई समस्त वात, प्रकृति प्रधान छात्राओं के वात, पित्त, कफ संबंधी प्राप्तांकों के केंद्रीय वितरण एवं प्रसरणशीलता | 190 |
| 21. | 3.75 | व्यक्तित्व के तुलनात्मक अध्ययन हेतु लिये गये समस्त वात प्रकृति प्रधान छात्रों के वात, पित्त, कफ संबंधी प्राप्तांकों के केंद्रीय वितरण एवं प्रसरणशीलता | 190 |

| क्रमांक | तालिका क्रमांक | शीर्षक | पृष्ठ संख्या |
|---|---|---|---|
| 22. | 3.76 | व्यक्तित्व के तुलनात्मक अध्ययन हेतु ली गयी समस्त पित्त प्रकृति प्रधान छात्राओं के वात, पित्त, कफ संबंधी प्राप्तांकों के केंद्रीय वितरण एवं प्रसरणशीलता | 193 |
| 23. | 3.77 | व्यक्तित्व के तुलनात्मक अध्ययन हेतु लिये गये समस्त पित्त प्रकृति प्रधान छात्रों के वात, पित्त, कफ संबंधी प्राप्तांकों के केंद्रीय वितरण एवं प्रसरणशीलता | 193 |
| 24. | 3.78 | व्यक्तित्व के तुलनात्मक अध्ययन हेतु लिये गये समस्त कफ प्रकृति प्रधान छात्राओं के वात, पित्त, कफ संबंधी प्राप्तांकों के केंद्रीय वितरण एवं प्रसरणशीलता | 196 |
| 25. | 3.79 | व्यक्तित्व के तुलनात्मक अध्ययन हेतु लिये गये समस्त कफ प्रकृति प्रधान छात्रों के वात, पित्त, कफ संबंधी प्राप्तांकों के केंद्रीय वितरण एवं प्रसरणशीलता | 196 |
| 26. | 3.80 | व्यक्तित्व के तुलनात्मक अध्ययन हेतु ली गयी समस्त वात प्रकृति प्रधान छात्राओं के रज, तम, सत्व गुणों संबंधी प्राप्तांकों का केंद्रीय वितरण एवं प्रसरणशीलता | 199 |
| 27. | 3.81 | व्यक्तित्व के तुलनात्मक अध्ययन हेतु लिये गये समस्त वात प्रकृति प्रधान छात्रों के रज, तम, सत्व गुणों संबंधी प्राप्तांकों का केंद्रीय वितरण एवं प्रसरणशीलता | 199 |
| 28. | 3.82 | व्यक्तित्व के तुलनात्मक अध्ययन हेतु ली गयी समस्त पित्त प्रकृति प्रधान छात्राओं के रज, तम, सत्व गुणों संबंधी प्राप्तांकों का केंद्रीय वितरण एवं प्रसरणशीलता | 202 |
| 29. | 3.83 | व्यक्तित्व के तुलनात्मक अध्ययन हेतु लिये गये समस्त पित्त प्रकृति प्रधान छात्रों के रज, तम, सत्व गुणों संबंधी प्राप्तांकों का केंद्रीय वितरण एवं प्रसरणशीलता | 202 |

| क्रमांक | तालिका क्रमांक | शीर्षक | पृष्ठ संख्या |
|---|---|---|---|
| 30. | 3.84 | व्यक्तित्व के तुलनात्मक अध्ययन हेतु ली गयी समस्त कफ प्रकृति प्रधान छात्राओं के रज, तम, सत्व गुणों संबंधी प्राप्तांकों का केंद्रीय वितरण एवं प्रसरणशीलता | 205 |
| 31. | 3.85 | व्यक्तित्व के तुलनात्मक अध्ययन हेतु लिये गये समस्त कफ प्रकृति प्रधान छात्रों के रज, तम, सत्व गुणों संबंधी प्राप्तांकों का केंद्रीय वितरण एवं प्रसरणशीलता | 205 |
| 32. | 4.98-4.113 | व्यक्तित्व के सोलह कारक मापनी में वात प्रकृति प्रधान छात्राओं के प्राप्तांक - निम्न, औसत एवं उच्च | 252 |
| 33. | 4.98-4.113 | व्यक्तित्व के सोलह कारक मापनी में वात प्रकृति प्रधान छात्रों के प्राप्तांक - निम्न, औसत एवं उच्च | 255 |
| 34. | 4.98-4.113 | व्यक्तित्व के सोलह कारक मापनी में पित्त प्रकृति प्रधान छात्राओं के प्राप्तांक - निम्न, औसत एवं उच्च | 259 |
| 35. | 4.98-4.113 | व्यक्तित्व के सोलह कारक मापनी में पित्त प्रकृति प्रधान छात्रों के प्राप्तांक - निम्न, औसत एवं उच्च | 262 |
| 36. | 4.98-4.113 | व्यक्तित्व के सोलह कारक मापनी में कफ प्रकृति प्रधान छात्राओं के प्राप्तांक - निम्न, औसत एवं उच्च | 265 |
| 37. | 4.98-4.113 | व्यक्तित्व के सोलह कारक मापनी में कफ प्रकृति प्रधान छात्रों के प्राप्तांक - निम्न, औसत एवं उच्च | 268 |

# अध्याय - 1

# संप्रत्यय - रूपरेखा

1.1 प्रस्तावना

1.2 समस्या की व्याख्या आवश्यकता एवं महत्व

1.3 चरों की अवधारणा

1.3.1 आयुर्वेद में नाड़ी एवं व्यक्तित्व

1.3.2 मनोविज्ञान एवं व्यक्तित्व

1.4 उद्देश्य

1.5 पूर्वगामी अनुसंधात्मक साहित्य

# अध्याय - 1

# संप्रत्यय - रूपरेखा

1.1 प्रस्तावना

1.2 समस्या की व्याख्या आवश्यकता एवं महत्व

1.3 चरों की अवधारणा

1.3.1 आयुर्वेद में नाड़ी एवं व्यक्तित्व

1.3.2 मनोविज्ञान एवं व्यक्तित्व

1.4 उद्देश्य

1. 5 पूर्वगामी अनुसंधात्मक साहित्य

# 1.1 प्रस्तावना

यह बात निर्विवाद प्रमाणित होती है कि इस संसार में दो व्यक्ति एक ही व्यक्तित्व के नहीं पाये जाते हैं।

THERE ARE NO TWO HUMAN BEING ALIKE IN THE WORLD.

जितने व्यक्ति हैं उतने ही व्यक्तित्व हैं। व्यक्तिगत विभिन्नता हमें आम जिंदगी में रोज ही देखने मिलती है। किन्हीं भी दो व्यक्तियों में समानता नहीं होती भले ही किसी प्रकार या आधार पर समानता हो परंतु शारीरिक रंग रूप, वैचारिक विभिन्नता हमें सभी व्यक्तियों में देखने मिलती है। अतः इस जगत में विभिन्न प्रकार व्यक्तित्व वाले नारी व पुरुष होते हैं। इनके व्यक्तित्व का मूल्यांकन एवं परीक्षण भी साधारण नहीं है इसके लिए विभिन्न प्रकार के आयाम हैं । यहाँ पर किशोरावस्था के अंतिम सीढ़ी पर प्रविष्ट छात्र- छात्राएँ इस अनुसंधानात्मक कार्य के अन्तर्गत लिये गये हैं।

प्राचीन समय से लेकर आज तक चलने वाला शास्त्र आयुर्वेद के अंतर्गत नाड़ी परीक्षण के माध्यम से किशोर व किशोरियों के व्यक्तित्व का परीक्षण कर यह ज्ञात किया जा रहा है कि क्या समान प्रकृति वाले व्यक्तियों के व्यक्तित्व के कुछ गुणों में समानता होती है अथवा उनमें भी भिन्नता पाई जाती है। भारत के आदि आयुर्वेदाचार्यों महर्षि चरक, सुश्रुत धन्वन्तरि, नागार्जुन आदि के अनुसार आयुर्वेद न केवल समस्त विश्व बल्कि समस्त ब्रम्हांड के प्राणिमात्र का संरक्षक है। हमारे इन संसार प्रसिध्द आयुर्वेदाचार्यों ने आयुर्वेद शास्त्र में जिस स्वास्थ्य का परम चिन्तन किया है, उसका विस्तार संबंध जल- थल व नभ से है। वह किसी न किसी रूप में संपूर्ण प्राणिमात्र से संबंधित है। यह दीर्घायु व सुख प्रदान करने वाला ऐसा शास्त्र है जिसकी प्रशंसा आज संसार के महान चिकित्सक भी कर रहें हैं। काल चक्रान्तर्गत किसी समय का उपेक्षित भारतीय आयुर्वेद आज सारी दुनिया में परम उपयोगी माना जा रहा है । क्योंकि इसमें साहित्य कला धर्म एवं विज्ञान आदि समस्त ज्ञान समाहित है। आयुर्वेद स्वयं वेद है। जीवन सौन्दर्य की भव्यता ऐश्वर्य के लिये जीवन सुख की उपलब्धि,आयु के हित,शरीर,इंद्रिय,सत्व आदि के लिए प्रस्तुत ज्ञान राशि आयुर्वेद में अंतर्निहित है। आयुर्वेद जीवन का शास्त्र है यह अथर्ववेद का उपवेद है। यह मानव जीवन की सर्वविध समस्याओं का समाधान प्रस्तुत करता है। क्योंकि यह मात्र चिकित्साशास्त्र नहीं है बल्कि एक दर्शन है जो अनेक व्याधियों से व्यथित प्राणियों का व्याधिपरिमोक्षण तो करता ही है साथ ही साथ उत्तम सुख तथा आनंद की उपलब्धि के लिये मार्गदर्शन भी करता है। संसार के जितने भी अभीष्ट कार्य है जैसे धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष इनकी लब्धि स्वस्थ शरीर से ही हो सकती है। अतः कहा गया है कि स्वास्थ्य एवं दीर्घायु की कामना

करने वाले प्रत्येक मानव को आयुर्वेद के उपदेशों का पालन करना चाहिये एवं ज्ञान प्राप्त करना चाहिए ।

**आयुः कामायमानेन धर्मार्थसुखसाधनम् ।**
**आयुर्वेदोपदेशेषु विधेयः परमादरः ॥**

वैदिक स्वास्थ्य विधान स्वास्थ्य की परिभाषा वात, पित्त, कफ के संतुलन के रूप में देता है । जबकि स्वास्थ्य का अंग्रेजी पर्याय Health है। किन्तु मूलभूत रूप में स्वास्थ एवं Health बिल्कुल भिन्न धारणाएँ हैं। पाश्चात्य चिकित्सा शास्त्र के अनुसार Health का अर्थ होता है किसी बीमारी का न रहना अर्थात कोई बीमारी नहीं है तो व्यक्ति स्वस्थ है। परंतु भारतीय आयुर्वेद के अनुसार स्वास्थ शब्द का अर्थ है, स्व में स्थित होना। वैदिक स्वास्थ्य विधान की मूल धारणा व्यक्ति को पूर्णतः स्वस्थ करने की है, अर्थात शरीर मन और आत्मा से स्वस्थ व्यक्ति। वैदिक स्वास्थ विधान के अनुसार स्वास्थ का अर्थ है वात, पित्त, कफ में संतुलन के साथ व्यक्ति की आत्मा और शरीर में संतुलन। और इस प्रकार से संतुलित व्यक्ति को हम 'स्व' में स्थित व्यक्ति अर्थात स्वस्थ व्यक्ति कहते हैं। इस प्रकार शोधकार्य में व्यक्तित्व निर्धारण के पश्चात व्यक्तियों को मानसिक एवं शारीरिक समस्याओं का उचित समाधान प्राप्त हो सकेगा।

पाश्चात्य सभ्यता व संस्कृति के आधार पर व्यक्तित्व निर्धारण का दूसरा माध्यम मनोवैज्ञानिक परीक्षण लिया गया है। जैसा कि विदित है कि आज पाश्चात्य देश विज्ञान व टेक्नालॉजी में सर्वाधिक आगे हैं अतः आज के मनोवैज्ञानिक परीक्षणों में विभिन्न प्रकार के परीक्षणों के साथ - साथ व्यक्तित्व परीक्षणों द्वारा मानव जीवन के विभिन्न पहलुओं का परीक्षण विश्वसनीयता एवं वैधता के साथ किया जाता है। व्यक्तित्व एक जटिल प्रत्यय है लेकिन परिभाषित रूप से इसे समझा जा सकता है :

"व्यक्तित्व व्यक्ति के भीतर मनोवैज्ञानिक गुणों का वह गत्यात्मक संगठन है जो पर्यावरण के प्रति उसके अनूठे समायोजन का निर्धारण करता है ।" (आलपोर्ट)

उपरोक्त परिभाषा व्यक्तित्व के स्वरूप को भलीभांति स्पष्ट करती है। इसमें अनुकूलन या अभियोजक दृष्टिकोण की प्रधानता है। आज के मनोवैज्ञानिक व्यक्तित्व के तीन घटक चेतन व्यक्तित्व, अचेतन व्यक्तित्व व वस्तुनिष्ठता मानते हैं। व्यक्ति जिस भाग से अवगत रहता है. चेतन व्यक्तित्व है। इसी प्रकार जब किसी भाग की चेतना नहीं रहती वह अचेतन व्यक्तित्व है। व्यक्तित्व का वह भाग जो दूसरों द्वारा निरीक्षण योग्य होता है वस्तुनिष्ठ होता है । जैसा पहले वर्णित किया जा चुका है कि संसार में किसी भी समाज के कोई भी दो व्यक्तियों में समानता नहीं होती है। ये बात अलग है कि उनमें किसी न किसी प्रकार या आधार की समानता पाई जा सकती है। परंतु रूपरंग, स्वभाव व व्यवहार में पूर्णरूपेण एक समान नहीं मिलेंगे । व्यक्तियों में किसी आधार या

प्रकार की समानता होती है इसी आधार पर प्राचीनकाल से ही वर्गीकरण किया जाता रहा है। उदा. स्वरूप भारतीय आयुर्वेद में व्यक्तियों की तीन प्रकृति बताई गई हैं जो कि शरीर रसायन पर आधारित हैं। **वात प्रकृति, पित्त प्रकृति एवं कफ प्रकृति**। इसी प्रकार धर्मशास्त्र में तीन प्रकार की मानसिक वृत्तियों का उल्लेरव किया गया है **सात्विक - राजसिक व तामसिक**। भारतीय विचारकों के अनुसार सात्विक प्रकृति वाले व्यक्ति एकांत प्रिय, चिंतक चरित्रवान व सीधे सादे होते हैं। जो आदर्श आत्मा (Super Ego) द्वारा निर्देशित रहते हैं।

राजसी प्रकृति के व्यक्ति सुरव ऐश्वर्य की कामना करने वाले,समाजप्रेमी, उत्साही व उग्र होते हैं। इनमें Ego प्रधान होता है। तामसी प्रकृति के व्यक्ति इदम् (Ed.) के निर्देशन में चलते हैं। इसलिये ये रवाने पीने के शौकीन,उचित - अनुचित में अंतर करने की योग्यता नहीं ररवते। जर्मनी के मनोवैज्ञानिक ने शरीर रचना के आधार पर भी वर्गीकरण किया जैसे - पिकनिक टाईप, एथलेटिक एसथेनिक, डिस्प्लेटिक। पिकनिक टाईप के व्यक्ति आरामतलब,हंसमुरव, नाटे व मोटे होते हैं। एथलेटिक समाजप्रिय, स्वस्थ , उग्र व मजबूत होते हैं। एसथेनिक, भावकु, अर्न्तमुरवी बुद्धिमान व दुबले पतले होते हैं। और उपरोक्त सभी गुण डिस्प्लेटिक टाईप के व्यक्तियों में पाये जाते हैं।

**युंग** के अनुसार व्यक्तित्व के दो प्रकार है -

(1)) बर्हुमुरवी (Extovort) (2) अंर्तमुरवी (Intovort)

**मार्गन व गिनीलैण्ड** ने स्वाभाव के अनुसार व्यक्तित्व संबंध को प्रमाणित किया है। उनके अनुसार (1) प्रफुल्ल (2) उदास (3) चिड़चिड़े व (4) अस्थिर।

**शैल्डन** ने शरीर रचना व स्वभाव में धनात्मक सहसंबंध को प्रमाणित किया है।

उनके अनुसार - (1) विसेरोटोनिक (2) सोमेटोटोनिक (3) सेरब्रोटोनिक ये तीन प्रकार के व्यक्तित्व हैं। इसमें विसेरोटानिक व्यक्ति प्रेम के भूरवे, दूसरों पर आश्रित, सादे जीने के शौकीन व आराम तलब व पेट से स्थूल होते हैं शरीर रचना एण्डोमार्फिक होती है।

सोमेटोटोनिक व्यक्ति बलवान, क्रियाशील, उत्साही, कर्मठ, स्पष्टवक्ता, आत्मा विश्वासी, साहसी, कर्मठ, अधिकार प्रिय होते हैं। इनका स्वर तेज होता है। सेरेब्राटोनिक व्यक्ति संकोची, संयमी भावुक, एकांत प्रिय, आत्मनिर्भर,धीरे बोलने वाले, अल्प निद्रांलु, स्नेही ब भावनाओं को अभिव्यक्त न करने वाले होते हैं। इस प्रकार अन्य मनोवैज्ञानिकों ने स्वभाव के आधार पर मानसिक रोगों के आधार पर विचार व कल्पना के आधार पर, बुद्धिलब्धि के आधार पर व मूल्यों के आधार पर भी व्यक्तित्व को वर्गीकृत किया है।

समाचार पत्रों या अन्य प्रकार के मीडिया में यह देरवने में आता है कि किशोर व किशोरियों

के व्यक्तित्व का समुचित विकास नहीं हो पाता है । इसके फलस्वरूप उसमें अनुशासनहीनता, कुंठाएँ व अन्य मानसिक व्याधियाँ उपन्न हो जाती हैं । विद्यालय , विश्वविद्यालय के प्रबंधक इनके कारनामों से चिंतित रहते हैं। इसके दुष्कृत्य जैसे बिल्डिंग तोड़ना फोड़ना व अन्य प्रकार के असमाजिक कृत्य करना आदि इसमें शामिल हैं।

चूंकि किशोरावस्था परिपक्वता को प्राप्त करने की ऐसी अवस्था है जिसमें किशोरों का आत्मतंत्र (Self- System) पूर्णतः समन्वित होता है। आयु बढ़ने के साथ - साथ किशोर अपने कर्तव्यों व उत्तरदायित्वों को समझने लगता है। इस अवस्था में किशोर को जैसी आर्थिक परिस्थिति, मानसिक एवं समाजिक वातावरण प्राप्त होता है उसके अनुसार भी उसके व्यक्तित्व का निर्माण होता है। यह किशोरावस्था की अंतिम सीढ़ी 17 से 19-20 वर्ष तक रहती है जिसे Late Adolecence कहते हैं। इस अवस्था में किशोर का जैसा व्यक्तित्व उसकी मूल प्रवृति एवं वातावरणजन्य कारकों द्वारा निर्मित हो जाता है वही जीवन भर चलता है। इसी अवस्था में उचित मार्गदर्शन अच्छे व्यक्तित्व निर्माण में सहायक होता है।

उपरोक्त वर्णित सभी बातों से यह स्पष्ट होता है कि आयुर्वेद एवं मनोविज्ञान विषयों में व्यक्तित्व पर अनेक अनुसंधान कार्य किये गये हैं जिसके फलस्वरूप व्यक्तित्व के अनेक वर्गीकरण प्राप्त हुये हैं। आयुर्वेद के अंत्तर्गत नाड़ी ज्ञान के संबंध में अगणित पुस्तकें हैं जिसमें प्रकृति पर भी विचार किया गया है। प्रयोग चिंतामणि में उल्लेरिवत महर्षि मार्कण्डेय, वशिष्ठ एवं गौतम के नाड़ी परीक्षा संबंधी वचनों से एतत् संबंधी उनके ग्रंथों का पता चलता है, जिसमें महर्षि मारकण्डेय प्रणीत नाड़ी परीक्षा ग्रंथ जर्मनी के एक पुस्तकागार में आज भी उपलब्ध हैं। माण्डव्य एवं हारीत ऋषि ने भी नाड़ी परीक्षा पर लेरवनी उठाई थी ऐसा ग्रंथों से ज्ञात होता है।

इसी प्रकार निरिवल भारतवर्षीय आयुर्वेद विद्यापीठ ने अपने पाठ्यक्रम में नाड़ी ज्ञान एवं नाड़ी दर्शन को निर्धारित किया है जो समस्त देश और विदेश में लागू है। उत्तर प्रदेश आदि बहुत से राज्यों में राजकीय आयुर्वेद संबंधी पाठ्यक्रम में भी नाड़ी ज्ञान निर्धारित हुआ है। भारतीय चिकित्सा केन्द्रीय परिषद ने इसे अपने आयुर्वेदीय पाठ्यक्रम में निर्धारित किया है जो समस्त देश में एकाधिकार के साथ लागू है।

निष्कर्षतः आज के वर्तमान युग में किशोर व किशोरियों के संक्षिप्त व्यक्तित्व का ज्ञान नितान्त आवश्यक है। यदि इनके व्यक्तित्व में विकृतियाँ आ जाती हैं तो उसका समुचित निदान व उपचार करके उन्हें उचित मार्ग पर लाने के लिये मार्गदर्शन दिया जा सकता है।

# 1.2 समस्या की व्याख्या आवश्यकता एवं महत्व

मानव समाज अपनी आवश्यकताओं की संतुष्टी के लिये अनेक साधनों को अपनाता है यदि किसी आवश्यकता की संतुष्टि किसी उपलब्ध साधन द्वारा नहीं हो पाती तो एक समस्या उपन्न हो जाती है। इसका अर्थ यह हुआ कि आवश्यकता की संतुष्टी के मार्ग में उपस्थित बाधा ही समस्या है। ज्यों ही साधन उपलब्ध हो जाते हैं बाधा दूर हो जाती है और आवश्यकता की संतुष्टी के साथ ही समस्या का अंत हो जाता है। इस बात को निम्न रूप में भी प्रस्तुत किया जा सकता है।

**Need - Resources = Problem**

समस्या की उत्पत्ति उन परिस्थिती से होती है जिससे कार्यकर्ता जागरुक होता है. तथा उसे इस बात की अनुभूति होती है कि सुचारु रूप से कार्य संचालन के मार्ग में बाधाएँ हैं। इन बाधाओं को दूर किया जा सकता है तथा उनके दूर करने से सैद्धांतिक अथवा व्यावहारिक किसी समस्या का समाधान हो सकता है।

अतः समस्या एक ऐसा प्रश्न है जिसके हल को ढूँढने की आवश्यकता है। अनुसंधात्मक समस्याओं के विषय में विभिन्न शोधकर्ताओं ने अपने - अपने विचार व्यक्त किये हैं। उनमें से कुछ इस प्रकार से हैं -

1. **टाउनसैण्ड के शब्दों में** - 'A Problem is question proposed for solution.'

   'समस्या तो समाधान के लिये एक प्रस्तावित प्रश्न है।'

2. **करलिंजर के अनुसार** - 'समस्या एक प्रश्नवाचक वाक्य अथवा विवरण है जिसमें दो चल राशियों में संबंध ज्ञात किया जाता है।'

3. **एकॉफ (R.L.) के अनुसार** - 'किसी समस्या का ठीक प्रकार से निर्धारण करना इसका आधा समाधान है।'

**मैकगुइगन (Mc. Guigan) के अनुसार** - 'एक समाधान योग्य समस्या ऐसा प्रश्न है, जिसका उत्तर व्यक्ति की सामान्य क्षमताओं के प्रयोग से दिया जा सकता है।'

'एक प्रस्तावित समस्या स्वयं अपना आधा समाधान होती है।'

उपरोक्त परिभाषाओं के आधार पर यह ज्ञात होता है कि सभी के विचारों में शब्दावली का ही अंतर है अन्यथा इस बात को सभी स्वीकार करते हैं कि आवश्यकता की संतुष्टि के मार्ग

में बाधा ही समस्या है चाहे यह आवश्यकता जिज्ञासा की संतुष्टि मात्र है जो सभी मूलभूत अनुसंधानों का आधार है अथवा किसी उपयोगिता पर आधारित है।

शोधकार्य के लिये ली गई समस्या में आयुर्वेद के अनुसार वात, पित्त एवं कफ प्रकृति प्रधान व्यक्तियों का चयन उनकी हस्तगत नाड़ी एवं वात, पित्त एवं कफ के शारीरिक मानसिक एवं समाजिक गुणों के आधार पर तैयार की गई प्रश्नावली के माध्यम से किया जावेगा। प्रश्नावली, हस्तगत नाड़ी द्वारा प्राप्त परिणाम को पुष्ट करने हेतु तैयार की गई है। प्रश्नावली के आधार पर प्रयोज्य (Subject) की प्रधानता का मूल्यांकन किया जा सकता है।

नाड़ी परीक्षण एवं तैयार की गई प्रश्नावली दोनों में यदि साम्य है तो हम कह सकते हैं कि अमुक व्यक्ति में किस प्रकृति की प्रधानता है। अर्थात वह वात प्रकृति प्रधान व्यक्ति है या पित्त प्रकृति प्रधान अथवा कफ प्रकृति प्रधान। इस प्रकार न्यादर्श के प्रयोज्यों की विशेषताओं का पता लगाया जावेगा कि वे किस श्रेणी में आते हैं ।

इस प्रकार पूरे न्यादर्श को हम तीन भाग वात, पित्त एवं कफ प्रकृति के आधार पर बांट सकते हैं। प्रत्येक भाग में 40 छात्र एवं 40 छात्राएँ होंगे । इसके वर्गीकरण के पश्चात प्रत्येक समूहों को व्यक्तित्व के सोलह कारक मापनी (16P.F.) मनोवैज्ञानिक परीक्षण देकर व्यक्तित्व के 16 कारकों (Factors) के आधार पर व्याख्या कर उनके व्यक्तित्व का मूल्यांकन एवं तुलनात्मक अध्ययन करेंगे।

# आवश्यकता एवं महत्व

व्यक्तित्व निर्धारण लिये मनोविज्ञान में अनेक परीक्षण हैं, पर शोध समस्या की आवश्यकता इसलिये महसूस की गई क्योंकि मैं मनोविज्ञान की छात्रा हूँ एवं वर्तमान में महर्षि महेश योगी वैदिक विश्वविद्यालय की शोध छात्रा भी। चूँकि इस विश्वविद्यालय में वेदों का अध्ययन-अध्यापन होता है। इसलिये मुझे अपने प्रारंभिक विषय मनोविज्ञान एवं नूतन विषय महर्षि स्वास्थ्य विधान (आयुर्वेद) को जोड़कर कुछ जानने की इच्छा बलवती हुई जो शोध समस्या के रूप में उभरकर सामने आई । इस कारण मैने वेद को आधार मानकर व्यक्तित्व के बारे में चिन्तन किया एवं इस निष्कर्ष पर पहुँची कि आयुर्वेद को आधार बनाकर अर्थात स्वास्थ्य विधान के अनुसार वात, पित्त एवं कफ प्रकृति व्यक्तियों का चयनकर मनोवैज्ञानिक परीक्षण व्यक्तित्व के सोलह कारक मापनी (16 P.F.) द्वारा यह ज्ञात किया जावे कि समान प्रकृति वाले व्यक्तियों के व्यक्तित्व में भेद पाया जाता है अथवा नहीं? अथवा लिंग भेद (Sex Difference) के कारण व्यक्तितव में भेद हो जाता है। इस प्रकार व्यक्ति के पूर्ण व्यक्तित्व का निर्धारण एवं तुलनात्मक अध्ययन समस्या की आवश्यकता एवं महत्व को परिलक्षित करता है।

# 1.3 चरों की अवधारणा

1. **करलिंजर के अनुसार (1964)-** 'चर एक ऐसा गुण होता है जिसकी अनेक मात्राएँ हो सकती हैं ।'

2. **गैरेट एच.ई. (1977)-** 'चर ऐसी विशेषताएँ एवं गुण होते हैं जिनमें मात्रात्मक विभिन्नतायें स्पष्ट रूप से दृष्टिगोचर होती हैं तथा जिनमें किसी एक आयाम पर परिवर्तन होते रहते हैं ।

चर मुख्यतः दो प्रकार के होते हैं :-

**1. स्वतंत्र चर-** 'साधारणतः अनुसंधानकर्त्ता का जिस पर नियंत्रण रहता है एवं जिसके प्रभाव को वह अध्ययन करना चाहता है उसे स्वतंत्र चर कहा जाता है ।

**2. परतंत्र चर-** स्वतंत्र चर के प्रभाव के कारण जो व्यवहार परिवर्तित होता है और जिसका अध्ययन तथा मापन किया जाता है उसे आश्रित चर अथवा परतंत्र चर कहते हैं ।

शोध कार्य में जिन चरों का प्रभाव देखा जायेगा वह हैं -

1. नाड़ी परीक्षण के साथ तैयार की गई वात, पित्त एवं कफ प्रकृति निर्धारण प्रश्नावली ।

2. व्यक्तित्व के सोलह कारक मापनी (16 P.F.Test) ।

यहाँ शोध कार्य में दोनों ही, प्रश्नावली एवं परीक्षण (16 P.F.Test) स्वतंत्र चर हैं । इनका प्रभाव व्यक्तित्व पर देखा जावेगा ।

# 1.3.1 आयुर्वेद में नाड़ी एवं व्यक्तित्व

## आयुर्वेद का स्वरूप एवं परिचय

आयुर्वेद शाश्वत, पुण्यतम, यशस्वी, आयुष्य एवं वृत्तिकर शास्त्र है। यह अभ्युदय तथा निःश्रेयसप्रद ज्ञानराशि है। यह जीवन का विज्ञान है । आयु के विषय में जीवन संबंधी जो भी ज्ञान उपलब्ध होता है वह सब आयुर्वेद की सीमा के अंतर्गत आता है। रोगियों का रोग जिस विद्या के द्वारा दूर हो एवं प्राणिमात्र रोगातुर न हो तथा समस्त प्राणियों का जीवन आरोग्यमय एवं दीर्घायुष्य सम्पन्न हो वह सब विद्या आयुर्वेद कहलाती है।
**आयुर्वेद शब्द की निरुक्ति** - आयुर्वेद शब्द दो शब्दों के संयोग से बना है।

**आयुषो वेदः इति आयुर्वेदः।**

आयु के वेद को आयुर्वेद कहते हैं । आयुर्वेद का वास्तविक अर्थ जानने के लिये आयु और वेद दोनों शब्दों का अलग - अलग अर्थ जानना आवश्यक है।

**शरीरेन्द्रिय सत्वात्म संयोगो धारि जीवितम्,**
**नित्यगश्चानुबन्धश्च पर्य्यायाहायुरूच्यते ।**

**आयु का स्वरूप** - शरीर, इंद्रिय, मन और आत्मा के संयोग को आयु कहा गया है। अर्थात 'आयुः एति गच्छाति इति आयुः', निरन्तर चलते रहने से इसका नाम आयु है। इसी को धारि वं जीवित, नित्यक, अनुबंध इन पर्य्यायों से कहा जाता है ।

**आयुः कामायमानेन धर्माथ सुख साधनम् ,**
**आयुर्वेदोपदेशेषु विधेयः परमादर ।**

धर्म, अर्थ और सुख का साधन आयु है। इस आयु की जिस पुरुष को चाह हो उसे चाहिये कि वह आयुर्वेद के उपदेशों का अतिशय आदर करें ।

**आर्युहिताहितं व्याधे निदानं शमनं तथा ,**
**विघतेयत्र विद्वभ्दिः स आयुर्वेद उच्यते ।**

जिस शास्त्र में आयुष्य के लिये हितकारक और अहित कारक पदार्थों का उल्लेख हो और रोगों के निदान अर्थात उत्पन्न होने का प्रधान कारण और उनकी शांति का उपाय अर्थात चिकित्सा का वर्णन किया गया हो उसे विद्वान लोग आयुर्वेद कहते हैं ।

श्रोत, त्वचा, नेत्र प्राण और जिव्हा ये ज्ञानेन्द्रियां कहलाती हैं पंचमहाभूत विकारात्मक एवं आत्मा के भोगायतन को शरीर कहते हैं । वाणी, हाथ, पैर, मलद्वार एवं मूत्रद्वार ये पंचकर्मेन्द्रियां

हैं। ज्ञान एवं कर्म दोनों होने के कारण मन उभयात्मक इंद्रिय कहलाता है। ज्ञान प्रतिसन्धाता तथा ज्ञान का अधिकरण आत्मा का अदृष्टवश जो संयोग होता है वही संयुक्त स्वरूप आयु का स्वरूप है।

**वेद शब्द का अर्थ** - वेद का शाब्दिक अर्थ है ज्ञान । वेद शब्द संस्कृत के विद् धातु से बना है। विद् धातु का प्रयोग चार अर्थों मे किया जाता है।

**सत्तायां विधते ज्ञाने वेत्ति विन्दे विचारणे ।**
**विन्दते विन्दति प्राप्तौ श्यन लुक श्नम - शोष्विदं कृमात् ॥**

1. जिसमें अस्तित्व का बोध हो - विधते अस्ति
2. जिससे जाना जाये (वेत्ति ज्ञायते)
3. जिसमें आयु के विषय में विचार किया जाये (विन्ते विर्चायते)
4. जिसमें आयु को प्राप्त किया जाये । (विन्दते विन्दति लभ्यते)

**आयुर्वेद शब्द का अर्थ**- आयु और वेद दोनों शब्दों की व्यारव्या से आयुर्वेद शब्द का अर्थ स्वयं की सुगमता से बुद्धिगम्य होता है । अतः जिस शास्त्र के द्वारा आयु का ज्ञान हो, जिसके अंतर्गत आयु संबंधी विचार हो एवं जिस शास्त्र के द्वारा आयु की प्राप्ति हो उस शास्त्र को आयुर्वेद कहते हैं । यह शास्त्र आयु की व्यारव्या करता है साथ ही दीर्घ एवं अरोग्यमय आयु की प्राप्ति का मार्ग भी निर्दिष्ट करता है । यह शास्त्र आयु की स्थिरता, स्वास्थ्य संरक्षण एवं व्याधि परिमोक्षण का शास्त्र है।

**हिताहितं सुरवं दुःरवमायुस्तस्य हिताहितम् ,**
**मानं च तच्च यत्रोक्तमायुर्वेद ः स उच्चयते ।**

**1. सुरवायु** - जो व्यक्ति मानसिक या शारिरिक रोगों से आक्रान्त नहीं है एवं युवावस्था से संपन्न है । यश, पौरुष, बलवीर्य एवं पराक्रम युक्त है, व्यवहारज्ञ तथा शास्त्रज्ञ है, जिसकी समस्त इंद्रियाँ प्रसन्न एवं संतुष्ट हैं, जो विविध सुंदर उपभोग संपन्न तथा समृद्धि संपन्न है, जिसे प्रत्येक कार्य में सफलता मिलती है एवं जो यथेष्ठ विचारशील है, उसकी आयु को सुरवायु कहते हैं।

**2. दुःरवायु** - सुरवायु के विपरीत की स्थिति दुःरवायु कहीं गई है।

**3. हितायु** - जो व्यक्ति सबका हितैषी होता है, दूसरे व्यक्ति के धन का लोभ नहीं करता है जिसकी प्रकृति शान्त है, हर क्षण सावधान रहता है, हर विषय में सोच समझकर कदम उठाता है एवं धर्म अर्थ काम आदि का प्रयोग बिना किसी विरोध के करता है, शांति प्रधान है, बुजुर्गों की

सेवा सुश्रूषा करता है, पूज्यनीय व्यक्तियों की पूजा करता है, राग -द्वेष , मद ईर्ष्या और मान आदि के वेगों को नियंत्रित रखता है, ज्ञान तपस्या आदि से प्रेम करता है , दयावान है, अध्यात्मविद है, लोक व परलोक का विचारकर किसी भी कार्य को करने वाला है, उनकी आयु हितायु कही गई है।

**4. अहितायु** - हितायु के विपरीत स्थिति अहितायु कही गई है। इस प्रकार आयुर्वेद का प्रतिपाद्य विषय है आयु का हिताहित विवेचन । संपूर्ण आयुर्वेद में अनेकानेक दृष्टियों में आयु के हित और अहित का विचार किया गया है। आयुर्वेद शब्द बहुत शाखाओं वाले चिकित्सा विज्ञान को प्रकट करता हुआ केवल मनुष्यों की चिकित्सा से ही संबंध नही रखता अपितु इसमें हाथी, घोड़े आदि पशु - पक्षियों तथा वृक्ष लता आदि की चिकित्सा का भी विधान है क्योंकि वराहसंहिता, उपवन विनोद आदि ग्रंथों में पालकाप्य, मतङ्ग, शालिहोत्र आदि पशु चिकित्सकों तथा उनके उपदेशों और परम्परागत ग्रंथों का उल्लेख मिलता है। विद्वान लोग आद्यतन (प्रारंभिक ज्ञान) होने के कारण इसका वेद शब्द से उल्लेख करते हैं।

# आयुर्वेद का प्रयोजन

मुरव्य रूप से आयुर्वेद के दो प्रयोजन हैं -

**1. प्रयोजनं चास्य स्वस्थस्य स्वास्थ्यरक्षणम् ,**

**आतुरस्य विकार प्रशमनं च ।**

**2. इह रवल्वायु प्रयोजनं व्याधुप सृष्टानां ,**

**व्याधिपरिमोक्षः स्वस्थस्य रक्षणम च ।**

प्रथम उद्वेश्य पूर्ति के लिये ऋतुचर्या, दिनचर्या, रात्रिचर्या, सदवृत्त तथा त्रिविध उपस्तंभों का उल्लेरव स्वस्थवृत के द्वारा आयुर्वेद में जगह-जगह किया गया है। विद्ववानों की ऐसी मान्यताएँ है कि उपर्युक्त उपायों के द्वारा क्षेत्ररूपी मानव शरीर को बीजरूपी व्याधि उत्पादक जीवाणुओं से सुरक्षित किया जा सकता है। रोगों से ग्रसित होने पर रोगी के समस्त कष्टों का निवारण संशमन तथा संशोधन चिकित्सा द्वारा किया जाना आयुर्वेद शास्त्र का द्वितीय प्रयोजन है।

इस प्रकार आयुर्वेद शास्त्र का प्रतिपाद्य सूत्र स्वस्थ तन, स्वस्थ मन तथा स्वस्थ रोग रहित समाज प्रमुरवतया परिलक्षित होता है ।

# वेदों में आयुर्वेद

आयुर्वेद के सिद्धांतों का प्रतिपादन ब्रम्हा ने सृष्टि रचना के पूर्व ही समस्त प्राणियों की रक्षा एवं व्यवस्था के लिये कर दिया था। जब सृष्टि का आरंभ हुआ तब से रोगों के प्रतिकार का प्रयत्न शुरु हो गया। आयुर्वेद का मुरव्य लक्ष्य था रोगों को दूर कर जीवन को स्वस्थ निरोग तथा दीर्घायु बनाना। संसार के जितने भी प्राचीनतम ग्रंथ हैं अन्य विधाओं के समान आयुर्वेद के भी स्त्रोत हैं। उन्हीं स्त्रोतों से निकलकर यह जीवन का विज्ञान विश्व में प्रवाहित हुआ है।

वैदिक वाङ्मय (साहित्य) में अश्विनी कुमारों को देव वैद्य कहा गया है। इन्होंने आथर्वण दधीचि से 'मधुविद्या' प्राप्त की थी। ये सन्तति समद्धि, आरोग्य, दीर्घायु व पौरूष शक्ति देने वाले कहे गये हैं। वेदों में रुद्र, अग्नि, वरुण, इन्द्र, मरुत आदि दैव्यभिषक कहे गये हैं किन्तु सर्वाधिक प्रसिद्धि इनमें अश्विनी कुमारों को मिली है। जो कि देवानां भिषजो रूप में स्वीकृत है। ऋग्वेद में इनके द्वारा वर्णित चमत्कारों से यह अनुमान लगाया जा सकता है कि उस काल में आयु विद्या की स्थिति अत्यंत उन्नत थी। अश्विनी कुमार वनस्पति समृद्धि, आरोग्य, दीर्घायु तथा शक्ति के प्रदाता कहे गये हैं वे सभी प्रकार की औषधियों के ज्ञाता थे।

ऋग, यजु, साम, तथा अथर्ववेद के क्रमशः धनुर्वेद गन्धर्ववेद, स्थापत्व वेद तथा आयुर्वेद उपवेद हैं। उपशब्द समीप अर्थ का द्योतक है। आयुर्वेद का किस वेद के साथ संबंध हैं जब हम इस विषय में विचार करते हैं तो देरवते हैं कि सुश्रुताचार्य "इह रवल्वायुर्वेदमष्टाङ्गमुपाङ्ग मथर्ववेदस्य" इस वाक्य के द्वारा स्पष्ट रूप से आयुर्वेद का अथर्ववेद के साथ अवयव तथा अवयवों का संबंध दिरवाते हैं।

**ऋग्वेद में आयुर्वेद -**

**अश्विनी कुमार का चिकित्सा कौशल -**

1. राजा रवेल की कन्या विशाला की टूटी हुई टांग की जगह लोहे की टांग लगाई।
2. यज्ञ के कटे हुए, सिर को पुनः जोड़ा।
3. पूषन के टूटे हुये दांतों को फिर से ठीक किया।
4. श्राव के कुष्ठ रोगों को ठीक कर उसे पुनः युवावस्था प्रदान की गई।
5. भग के विदीर्ण नेत्रों को पुनः ठीक किया गया। विशीर्णादशनः पूष्णो नेत्रे नष्टे भगस्य च शशिनो राजयक्ष्माऽभूद श्रिभ्यां ने चिकित्सताः (भावप्रकाश)
6. वृद्ध च्यवन को पुनः यौवन प्रदान किया।

7. वामदेव को माता के गर्भ से निकाला।
8. राजा मान को पुत्रवान बनाया।
9. जहू की प्रजा को दीघायु व पुत्रवान बनाया।
10. वध्रिमति के बन्धयत्व को दूरकर उसे हिरण्यहस्त नामक सन्तान दी।
11. वर्म ऋषि के मदात्य रोग को दूर किया।
12. उचथ्य के पुत्र दीर्घतमा की दुर्बलता व अंधता को दूर किया।
13. जल में डूबे हुए रंभ को बाहर निकालकर स्वस्थ्य बनाया।
14. वृद्ध कलि को यौवन सम्पन्न व पौरूष शक्ति सम्पन्न बनाया।

**इन्द्र के चिकित्सा चमत्कार -**

1. अपाला के चर्मरोग को दूर किया।
2. अंधे परावृज को दृष्टिदान दिया।
3. अपाला के पिता जो कि खालित्य (गंजेपन) रोग से पीड़ित थे उसे दूर किया।
4. पंड्ग ( लूले) श्रोण को चलने में सामर्थ्य किया।
5. चन्द्रमा के राज्यक्ष्मा को ठीक किया।

**यत्रौषधीः समगमत राजानः समिताविव ,**

**विप्रः स उच्चयते भिषग् रक्षोहाऽभीवचातनः।**

ऋग्वेद में हृदयरोग , राजयक्ष्मा, अहि, पृष्ठामय आदि रोगों का उल्लेख मिलता है, साथ ही शरीर के अंग प्रत्यंगों का भी वर्णन उपलब्ध होता है। औषध सूक्त में औषधियों के संबंध में महत्वपूर्ण जानकारी मिलती है। सभी औषधियों का स्वरूप व प्रयोग एवं उनके कार्यो का भी उल्लेख मिलता है। इनके अलावा सूर्य चिकित्सा द्वारा हृदयरोग आदि को दूर करना जल चिकित्सा व वायु चिकित्सा का संकेत उपलब्ध होता है।

**यजुर्वेद में आयुर्वेद-** शुक्ल यर्जुवेद में औषधियों की प्रशस्ति, पलाश, स्वयथु, श्लीपद, कुष्ठ रोग आदि रोगों के निवारण का भी उल्लेख मिलता है। इसके अन्तर्गत निर्दोषवाद का स्पष्ट संकेत है।

**सामवेद में आयुर्वेद** - सामवेद में बहुत से मंत्र ऋग्वेद के ही मंत्र हैं जिसमें आयुर्वेद के विषयों का वर्णन है। इसी कारण इसमें ऋग्वेद की ही तरह यत्र - तत्र आयुर्वेद के विषय उपलब्ध होते हैं।

**अथर्ववेद में आयुर्वेद-** अथर्ववेद में तो आयुर्वेद के बहुत से विषय मिलते हैं। इसमें आयुर्वेद के सैकड़ों सूक्त तथा मन्त्र मिलते हैं। ऋग्वेद आदि में तो प्रायः केवल ऐतिहासिक रूप

में ही कहीं- कहीं प्रसंगवश आयुर्वेद का विषय आता है परंतु अथर्ववेद में तो स्थान-स्थान पर रोग, शारीरिक अवयव, रोग प्रतिकार विभिन्न औषधियों का विभिन्न रोगों में प्रयोग इत्यादि विषय भरे पड़े हैं । जिससे कि आयुर्वेद का अथर्ववेद से संबंध स्पष्ट प्रतीत होता है।

अथर्ववेद में आयुर्वेद के विकसित सिद्धांतों की पृष्ठभूमि उपलब्ध होती है। इसमें चिकित्सा के विविध प्रकार, पाचन क्रिया, त्रिदोषवाद, अग्नि की स्थिति, शल्य शालाक्य, भूत विद्या, रसायन, बाजीकरण, द्रव्यगुण परिचय इत्यादि का भी विशद वर्णन मिलता है। आयुर्वेद के सैद्धांतिक तथा क्रियात्मक पक्ष का पर्याप्त विकास अथर्ववेद के समय तक हो चुका था। इस कारण आयुर्वेद के मूलभूत सिद्धांतों एवं उसके अंगों से संबद्ध विषय प्रचुर मात्रा में अथर्ववेद में पाये जाते हैं।

वैदिक वाङ्मय में चिकित्सा की जो प्रक्रिया प्रचलित थी वह केवल तन्त्र- मन्त्र, हवन व जादू आदि तक सीमित थी, यह मात्र निराभ्रम है। क्योंकि अर्थवर्वेद में रोगों का उपचार संबंधी निर्देश, औषधियों का प्रयोग, शस्त्रकर्म इत्यादि चिकित्सा की अनेक विधियों का वर्णन है। वैदिक मंत्रों में 360 अस्थियों का उल्लेरव मिलता है ।

**द्वादश प्रथयश्र कृमेकं त्रीणि नग्यनिक उत तच्विकेत ,**
**तत्राहतास्त्रीणि शतानि शङ्कवः षष्टिश्च कीला अविना चलाये ।**

मन्त्रों में जो अनगिनत सैकड़ों हजारों शिराओं व धमनियों का उल्लेरव मिलता है इससे यह प्रतीत होता है कि वैदिक कालीन ऋषियों को इसका ज्ञान था ।

**शतस्य धमनीनां सहस्त्रस्य हिराणाम ,**
**अस्थु रिन्यदयमा इमाः साकमन्ता अरंसत ।**
**इमा यास्ते शतं हिरा : सहस्त्रं धर्मनीरुत ,**
**तो सां ते सार्वासामहमश्मना विलमप्यधाम ।**

360 अस्थियों का उल्लेरव शतपथ ब्राम्हण में भी प्राप्त होता है। कीथ व मैकडोनल जो वैदिक विषयों के पण्डित है, ने लिरवा है कि वैदिक काल के भारतीय लोगों की अभिरुचि बहुत पहले ही शरीर शास्त्र के प्रमुरव प्रश्नों की ओर आकृष्ठ हो गई थी। मानव शरीर के विविध अंगों का विस्तार से वर्णन अत्यंत सूक्ष्मता व पूर्णता के साथ प्राप्त होता है।

**शुक्ल यर्जुर्वेद संहिता में** - भी 13 वे अध्याय के दो सूक्तों में औषधियों का रोगनाशकत्व औषधियों के रवोदने वाले तथा जिनके लिये औषधियाँ रवरीदी गईं हैं। उन दोनो के लिए उपकारी होना, श्लेष्मा रोग, अर्श, श्लीपद, मुरवपाक, क्षत आदि रोगों का नाश करना, स्थान - स्थान पर घोड़े तथा मनुष्य के शरीर के अंगों का उल्लेरव, यक्ष्मा- रोग, कफरोग, शोथ, कुष्ठ , अंगभेद आदि रोगों का उल्लेरव मिलता है।

**तैत्तरीय संहिता** के काम्येष्टि प्रकरण में दृष्टि प्राप्ति तथा यक्ष्मा, उन्माद आदि रोगों के परिहार की प्रार्थना यक्ष्म तथा राजयक्ष्म तथा उससे उत्पन्न अन्य रोगों की उत्पत्ति का विषय

प्राप्त होता है।

**शरीरशास्त्र के विषय में** - शरीर की नाड़ी तथा धमनियों का निर्देश, सौ शिराओं तथा सहस्त्र धमनियों का उल्लेरव, नाना रोगों के साथ शारिरिक अवयवोंका वर्णन, केश, अस्थि.स्त्राव, मांस, मज्जा, पर्व, उरू (जंघा) पैर. घुटने, शिर, हाथ, मुरव, पृष्ट, पार्श्व, जिव्हा, ग्रीवा तथा त्वचा आदि का उल्लेरव मिलता है।

**रोग प्रतिकार के विषय में** - शलाका द्वारा वेधन, बाहर से प्रविष्ट होकर शरीर में विभिन्न रोगों को उत्पन्न करने वाले विविध कृमियों तथा उनको निकालने का वर्णन, चक्षु, नासिका तथा दांतो में प्रविष्ट होकर रोगों को उत्पन्न करने वाले येवास आदि कृमियों को नष्ट करना, नाना रंग के कृमियों का वर्णन, सूर्य की लाल किरणों द्वारा रोग, कामला, पाण्डु आदि रोगों का नाश प्रभास्नान, प्रातःकाल की धूप मे स्वेदन, जल का सर्वरोगनाशकत्व पर्वत की वायु का आरोग्यदायत्व इत्यादि विषय मिलते हैं।

**ब्राम्हण ग्रंथों में** - ऐतरेय ब्राम्हण में कहीं कहीं शरीर की उत्पत्ति का, प्राण का उल्लेरव, अश्वियों का देवताओं के वैद्य के रूप में निर्देश तथा ज्ञानेन्द्रियों का वर्णन अंजन के प्रयोग से नेत्ररोगों की निवृत्ति, उन्माद, कुष्ठ, जलोदर, पाचन, हृदय नाड़ियों का वर्णन, निद्रा स्वप्न उल्लेरव आदि मिलता है।

**वृहदारण्यक में** - अश्व के अंगों, मनुष्य के अंगों, मनुष्य तथा वृक्ष की तुलना, नेत्र रचना, मृत्यु उल्लेरव, श्राप द्वारा रोगों की उत्पत्ति इत्यादि का वर्णन मिलता है।

**तैत्तरीयारण्यक में** - कृमियों का वर्णन मिलता है।

**सामविधान ब्राम्हण में** - सर्पो से रक्षा, भूतों का आक्रमण. रोगों का आक्रमणआदि का वर्णन मिलता है।

**यत औषधाः पूर्वा जाता देवेभ्यस्त्रियुंगपुरा ः ।**

वैदिककाल में तीन युग पूर्व भी औषधियों का ज्ञान था ऐसा वैदिक मंत्रों से ज्ञात होता है।

अनेक शारवाओं प्रशारवाओं मे अथर्थर्वेद , ऋग्वेद इत्यादि में आयुर्वेद शास्त्र के विविध विषय व्याप्त होने से यज्ञ की प्रक्रिया आदि में इस विषय का गुणगान होने से एवं आयुर्वेद नाम से वैदिक प्रस्थान के प्राचीन काल से अलग - अलग भागों में होने से इस भारतीय भैषज्य विज्ञान (आयुर्वेद) की गुरुता, महत्ता व प्राचीनता सिद्ध होती है।

# त्रिदोष

आयुर्वेद में तीन दोष कहे गये हैं वात- पित्त और कफ। जो शरीर को दूषित करता है वह दोष है और दूषित करने की शक्ति वात, पित्त एवं कफ में ही है। ये तीनों विकृत होकर मल व धातु को मलिन करते हैं एवं रोग उत्पन्न करते हैं।

**वायुः पित्तं कफंश्चेति त्रयोदोषाः समासतः .**
**विकृताऽविकृतादेहं ध्नन्ति ते व वर्तयन्ति च ,**
**ते व्यापिनोऽपि हन्ना भ्योर धोसध्योर्ध्वसंश्रया ः ।**

वात, पित्त, कफ ये तीनों दोष अविकृत होकर जिलाते रहतें हैं । सुश्रुत ने कहा है कि विसर्ग, आदान, विक्षेप, सोम, सूर्य, अनिल जगत को धारण करते हैं । वैसे ही वात, पित्त, कफ ये तीनों ही शरीर को धारण करते हैं । वात, पित्त, कफ ये तीनों ही शरीर के संभव हेतु हैं ये शरीर में ऊपर नीचे व बीच में स्थित होकर शरीर को धारण करते हैं । दोष ही समावस्था में शरीर को धारण किये रहते हैं व विकृत होकर शरीर में रोगों की उत्पत्ति करते हैं।

**रोगस्तु दोष वैषम्यं दोषसाम्यरोगता ।**

रोग दोष वैषम्य से होता है। दोषों की साम्यता आरोग्यता है। चिकित्सा का यह सिद्धांत है कि वृद्ध द्वोष का ह्रास करना चाहिये व कमजोर (क्षीण) दोषों को बढ़ाना चाहिये । तीनों दोषों को साम्यावस्था में रखना चाहिये । इस सिद्धांत को अपनाने हेतु ज्ञान की आवश्यकता है । जिस प्रकार अग्नि से गीली लकड़ी को हटाये बिना धूम खत्म नहीं होता उसी प्रकार जब तक रोग का कारण खत्म न किया जाये तब तक रोग नहीं जाता । आयुर्वेद शास्त्र के दो प्रयोजन हैं । इन प्रयोजनों की सफलता के लिये रोगों के कारण व त्रिदोष के ज्ञान. की आवश्यकता ठीक उसी प्रकार है जिस प्रकार रोग बिना दोष के नहीं होता और व्याधियाँ दोषों के बिना नही होती, इस सिद्धांतानुसार आयुर्वेद के ज्ञानियों में मतैक्यता है।

**आयुर्वेद में त्रिदोष का महत्व** - त्रिदोष अर्थात वात, पित्त, कफ ही संतुलित होने से स्वास्थ्य कर होते हैं। जैसा कि चरक लिखते हैं 'दोषों का विषम होना ही रोग है, दोषों का सम होना ही आरोग्यता है।' इस वचन द्वारा विकृत दोष ही रोग है । एवं अविकृत दोष शरीर को धारण कि हुये है। जिस प्रकार विसर्ग आदान, विक्षेप द्वारा सोम, सूर्य, अनिल, जगत को धारण किये हुये है उसी प्रकार वात, पित्त, कफ रस रक्तादि धातुओं को धारण किये हुए है। आयुर्वेद में अनेक रोगों की चिकित्सा प्रतिपादित है परंतु जब तक रोगों के कारण ज्ञात नहीं होंगे तब तक चिकित्सा भी नहीं हो सकेगी ।

जिस प्रकार उपरोक्त त्रिदोष शारीरिक है उसी प्रकार सत्व, रज एवं तम मन के दोष हैं। सत्व, रज एवं तम इसमें सत्व सदैव ही गुण कहा गया है मन के दोषों में इसकी गणना नहीं

की जाती है।

**त्रिदोष त्रिगुण संबंध** - त्रिगुण से सत्व, रज और तम का ग्रहण होता है ये तीनों मानस भावों को उत्पन्न करते हैं। सत्व में विकृति नहीं होती इसलिये इसे सदैव गुण ही कहा जाता है। रज और तम ये दोनों मानस दोष कहलाते हैं।

**सत्वं प्रकाशकं विद्धि रजश्चापि प्रर्वतकम,**
**तमो नियामकं प्रोक्तमन्योन्यमिथुनात्मकम् ,**
**मानस पुनरुद्धिष्टो रजश्च तम एवं च ,**
**रजतभश्च मानसौ दोषो तमोविकारः ।**

**कामकृोधलोभमोहेर्ष्यामानमद शोक चिन्तोद्वेग भयहर्षादयः।।**

रज और तम जब विकृत होते हैं तब मन को दूषित कर मानस व्याधियों को उत्पन्न करते हैं और मानस विकारों का शरीर पर प्रभाव पड़ता है। और शरीर विकारों का भी मन के ऊपर प्रभाव अवश्यम्भावी है। मन और शरीर एक दूसरे के साथ जुड़े हुये हैं। ते च विकाराः परस्परमनुवर्तमानाः कदाचितनुबध्नन्तिकामादयोज्वरादयश्च।

**त्रिदोष का पंचमहाभूत से संबंध** - आयुर्वेद शास्त्र पंचमहाभूच की आधारशिला पर आधारित है और आयुर्वेद समस्त दृव्य को पान्चभौतिक मानता है। तीनोंदोष भी दृव्य होने के कारण पान्चभौतिक है।

**सर्व दृव्यं पान्चभौतिककम स्मिन्नर्थे ।**

तीनों - दोषों की उत्पत्ति पंच महाभूतों से इन पांचों तत्वों के गुणों के आधार पर ही होती है।

**आकाशमास्ताभ्यां वातः वह्नि वहिजलाभ्यांम पित्तम ,**
**जल प्रथिवीभ्यां श्लेष्मा ।**

1. आकाश और वायु महाभूत से वात दोष की उत्पत्ति होती है।
2. पित्त दोष की उत्पत्ति अग्नि (तेज) महाभूत से होती है।
3. प्रथ्वी एवं जल महाभूत से कफ दोष की उत्पत्ति होती है। व कफ सोम(जल) गुणात्मक है।

**तत्र वायोरात्मैवात्मा, पित्त माग्नेयम, श्लेष्मा सौम्य इति।**

त्रिदोष एवं पन्चमहाभूत तथा सत्व, रज एवं तम के उपरोक्त विवेचन से स्पष्ट है तीनों गुण त्रिदोष को प्रभावित करते हैं एवं यह बात भी स्पष्ट होती है कि मानसिक विकार शरीर विकारों के साथ परस्पर संबद्ध हो जाते हैं । शरीर और मन के ये दोष घनिष्ट रूप से परस्पर संबंधित हैं ।

# वात (वायु) के गुण

वायु शब्द वा गतिग - धनयोः धातु से बना है जिसका अर्थ है 'वाति गच्छाति इतिवायुः' अर्थात यह सर्वदा चलता रहता है। तीनो दोषों में वायु ही बलवान है क्योंकि वह शरीर के प्रत्येक अवयवों (अंगों) का विभाग करता है । शरीर को जो भी गति मिलती है वह वायु से ही मिलती हैं । वायु रजोगुणयुक्त है, सूक्ष्म है, शीत है, रुक्ष है, लघु (हल्का) है और चल (गतिशील) है ।

**तत्र रुक्षो लघुः शीतः स्वरः सूक्ष्मश्चलोऽनिलः ,**

वायु शरीर के समस्त स्त्रोतों में प्रवेश करने वाला व चंचल होता है। गौतम इत्यादि मुनियों ने वायु को अनुष्णाशीत अर्थात न ठण्डा न गर्म ही माना है। वायु को शास्त्रों में भी योगवाही होने से अनुष्णाशीत ही कहा गया है जैसे वायु पित्त के संयोग से दाह करने वाला और कफ के संयोग से शीत करने वाला हो जाता है। उष्ण उपायों से वायुशांत होती है। वायु का स्पर्श वैशेषिक दर्शन में अनुष्णाशीत मानते हैं ।

इस शरीर में जितनी भी क्रियायें होती है उन सब क्रियाओं का सम्पापदक वायु है । वायु के बिना शरीर की क्रियायें यन्त्र तथा तन्त्रों का कार्य धातु तथा मल इत्यादि का उधर - उधर जाना या गतिशील होना नहीं हो सकता इसलिये वायु का शरीर के साथ सहोत्पादक भाव संबंध है,कहा भी गया है।

**पित्त पंङ्गु कफ पंङ्गु पंङ्गवो मलधातवः ,**
**वायुना यत्र नीयन्ते तत्र गच्छति मेघवत् ।**

पित्त, कफ, मल एवं धातु पंङ्गु हैं । इन्हे वायु ही ले जाता है वहां ये मेघ के समान जाते हैं । वात शरीर के अधोभाग में विशेषकर नाभि के नीचे स्थित रहता है । शरीर के अंदर से मलमूत्र की आकृतियों का कर्ता भी वायु ही है। रक्त एवं मांस इत्यादि स्वयं कुछ नहीं कर सकते इन सबका चालक वायु ही है जिस प्रकार गीले कपड़ों को सुरवाने का कार्य वायु करती है उसी प्रकार शरीरस्य दोषों के जलीय अंश का संशोधन भी शरीरस्य वायु करता है। पक्वाशय वायु का मुरव्य स्थान है ।

**पक्वाशय कटीसक्थिश्रोत्ता स्थिरस्पर्शनेन्द्रियम ,**
**स्थानं वातस्य तत्रापि पक्वाधातं विशेषतः ।**

कटि,सक्थि,श्रोत्र,अस्थि,त्वचा इत्यादि वायु के अन्य स्थान है।

# वायु के भेद

प्राणादि भेदात्पश्चात्मा वायुः ।

प्राण आदि के भेद से वायु 5 प्रकार की है।

**1. प्राण वायु -** प्राणोअत्र मूर्धगः कुरुः कण्ठचरों बुद्धि हदयोन्द्रि चित्त द्रक ,

एठीवनश्रवथ्रदगारतिः श्वासन्नप्रवेशकृत।

प्राणवायु शिर में रहती हुई छाती व कंठ में गमन करती है । हृदय, बुद्धि, इंद्रिय एवं मन इनको धारण करती है। छींकना, हिचकी, श्वांस रोग उत्पन्न करती है। श्वांस क्रिया द्वारा ही मनुष्य नाक व मुरव की सहायता से प्राणद्रव्य विशिष्ट वायु को ग्रहण करता है।

**2. उदान वायु -** उरः स्थान मुदानस्य नासानाभिमगलांश्चेरत्,

वाक्प्रवृत्ति प्रयत्नो बल वर्ण स्मृतिक्रियः ।

उदान वायु का स्थान गला है। उदान वायु द्वारा प्राप्त शक्ति से ही प्राणी (मनुष्य) बातचीत करने में गाने में समर्थ होता है। कुपित होने पर ऊपर की तरफ कंठ प्रभृति स्थानों में रोग पैदा करती है ।

**3. व्यान वायु -** व्यानों हृदिस्थितः कृतस्नदेहचारी महाजवः,

गत्यपक्षेपणोत्क्षेपनि मेषोन्मेषणादिका ।

प्रायः सर्वा क्रियास्तमिन प्रतिबद्धा शारीरिणाम् ।।

व्यानवायु का मुरव्य स्थान हृदय है। वैसे व्यान वायु संपूर्ण शरीर में व्याप्त है, आंरव बंद करना, रवोलना, शरीर से रवून व पसीने को बहाने इत्यादि का कार्य करती है।

**4. समान वायु -** समनोऽग्निसमीपस्थः कोष्ठे चरति सर्वतः ,

अन्नं ग्रहति पचति विवेचयति मुश्चति ।

समान वायु नाभि में स्थित होती है। जठराग्नि से मिलकर ग्रहण किये हुये भोजन को पचाती है । सार और किट्ट हुये भोजन को पचाती है। सार और किट्ट में भेद करके किट्ट भाग (मलमूत्र के रूप में) नीचे प्रवृत्त करती है। कुपित होकर अतिसार व वायु गोला आदि रोग पैदा करती है। समानवायु कायग्नि के समीप रहकर उन्हें स्त्राव कराकर बल प्रदान करती है।

**4. अपान वायु -** अपानोऽपानगः श्रोणिवस्ति मेदोरुगोचरः ,

शुक्रार्तवशकन्मत्त गर्भनिष्क्रमणाक्रियः ।

अपान वायु गुदा में रहती है । श्रोणि वस्ति तथा उरु में विचरण करती है । यह मल-मूत्र, शुक्र. वीर्य व आर्तव को बाहर निकालने का कार्य करती है।

# पित्त के गुण

पित्त सस्नेहतीक्ष्णोष्णं लघु विस्त्रं सरंद्रवम् ।

पित्त एक प्रकार का पतला सा द्रव्य है । पित्त कुछ चिकना, तीक्ष्ण आशुकारी, गर्म, हल्का, पीले रंग का नीला सा है । पित्त सतोगुणी, चरपरा, कड़वा, दस्त लाने वाला होता है । पित्त मछलियों की सी दुर्गन्ध वाला होता है।

पित्त अपनी समअवस्था में शरीर में पाचन का कार्य एवं दर्शन ( प्रत्येक मूर्तमान वस्तुओं को देखने) का कार्य करता है। एवं शरीर में उष्मा को बनाये रखना , इस प्रकार प्रधान कार्य पित्त के हैं। अन्य कर्म हैं - क्षुधा, रुचि, तृषा, प्रभा, मेधा, शौर्य, शरीर को मृदु बना कर रखना इत्यादि । इसके विपरीत जब - पित्त विकृत हो जाता है तब कटु अम्ल रस का शरीर में बढ़ना, पाण्डु एवं अरुण रंग छोड़कर त्वचा का अन्य वर्ण का हो जाना, मूर्च्छा, शरीर के उबलने जैसा कष्ट, भ्रम, दुर्गन्ध, मद पाक जैसी व्याधियाँ उत्पन्न करता है। जब पित्त आमयुक्त हो जाता है तब उसका रंग हरा स्याव होता है। यह कण्ठ व हृदय में गर्मी (दाह) उत्पन्न करता है। पित्त की जब शरीर में वृद्धि हो जाती है। तब मनुष्य को सब पीला दिखाई देने लगता है। संतोष, निन्द्रा की कमी, बलहानि, मूत्र तथा नेत्रों का पीला होना, ठंडे में रहने की इच्छा इत्यादि लक्षण प्रकट होते हैं।

पित्त का क्षय होने से शरीर की उष्मा मंद हो जाती है मुख की आभा में कमी आ जाती है साथ ही शीत संबंधी रोग होते हैं । शीत से युक्त होने पर तीक्ष्ण भोजन करने पर पित्त का क्षय होता है एवं उष्मा से प्रकोप होता है व शीत से पित्त का शमन होता है । रोटी, चीनी, दूध, मीठे फल इत्यादि के सेवन से पित्त का प्रशमन होता है ।

## पित्त के भेद

पित्त पञ्चात्यकम् (पित्त पांच प्रकार का है।)

**1. पाचक पित्त -** पञ्चभूतात्मकवेऽपि यत्तैजसगुणोदयात् ,
त्यक्तद्रवत्यं पाकादिक कर्मणाऽनकशब्दितम् ,
पचत्यन्नं विभजते सारकिट्टौ प्रथक तथा ।
तत्तस्थमेव पित्तानां शोषाणामस्यनुग्रहम् ,
करोति बलदानेन पाचकं नाम तत स्मृतम् ।

इनमें पक्वाशय और आमाशय के मध्य (ग्रहणी में) रहने वाला, पित्त पञ्चभूतात्मक होने पर भी तैजस गुण की अधिकता से द्रवता का त्याग कर पाक आदि अग्नि के कार्य करने से

अनल अर्थात अग्नि शब्द से कहा जाता है। यह पित्त अन्न को पचाता है। सार और किट्ट भाग को पृथक करता है और वहीं रहकर शेष पित्तों को बल पहुँचाकर उनको बढ़ाता है इस पित्त को पाचक पित्त कहते हैं।

**2. रंजक पित्त - आमाशयाश्रयं पित्तं रञ्जाकं श्सरञ्जनात ।**

रंजक पित्त आमाशय में रहता है और रस में रंग देने से रंजक कहलाता है। रंजक पित्त यह कार्य यकृत और प्लीहा के बल से करता है।

**3. साधक पित्त - बुद्धिमेधाभिमानाधौरभिप्रेतार्थसाधनात् ,**

**साधकं हृदगतं पित्तं ।**

साधक पित्त हृदय मे रहता है - बुद्धि, मेधा, अभिमान आदि के द्वारा वांछित अर्थ का साधक करने से यह साधक कहलाता है।

**4. आलोचक पित्त - रूपालोचतनतः स्मृतम ,**

**द्वक्स्थमालोचकं ।**

आलोचक पित्त आंखों में स्थित है। रूप को दिखाने से इसे आलोचक कहते है ।

**5. भ्राजक पित्त - त्वक्स्थं भ्राजकं भ्राजनाद्वचः ।**

भ्राजक पित्त त्वचा में स्थित है, यह पित्त त्वचा का दीपन करता है इस कारण भ्राजक कहलाता है। भ्राजक पित्त शरीर में कांतिदायक है।यह लेप व अभ्यंग आदि को पचाता है। त्वचा के द्वारा कई प्रकार की औषधियों को तथा स्नेहों को शोषित कराया जाता है। भ्राजक पित्त इन शोषित पदार्थों का पाचन करके शारीरिक धातुओं के उपयोग करने योग्य बनाता है।

# कफ (श्लेष्मा) के गुण

**स्निग्ध शीतो गुरुर्मन्दःश्लक्षणो मृत्स्नः स्थिरः कफः ।**

कफ स्निग्ध, शीतल, गुरु, मंद, श्लक्षण, मृत्स्न व स्थिर है । यह एक तरह का चेपदार पदार्थ है जो अंगुली से मसलने पर चिपट जाता है । यह तामसिक गुण प्रधान व मधुर रस वाला होता है। जब कफ विदग्ध होता है तब लवणता को प्राप्त होता है।

कफ कण्ठ, शिर, क्लोम, आमाशय, संधि, घ्राण, मेदा व जिव्हा ये कफके स्थान हैं। संधियों मे स्निग्धत्व, स्थिरता, स्नेहन, पूरण, तर्पण, शोषण, उद्क कार्य द्वारा शरीर पर अनुग्रह करता है। श्लेष्मा के विकृत होने से शरीर के स्नेहांश कठिन हो जाते हैं । ठंडक लगती है, शरीर भारी सा हो जाता है ,जोड़ों में रुकावट, सूजन व नींद अधिक आती है ,त्वचा का रंग सफेद, जिव्हा का स्वाद मधुर होता है। कफ की वृद्धि होने पर आलस्य ,गौरव ,अग्नि ,अंगों का शिथिल होना, निंद्रा की अधिकता, संधि कार्यों में रुकावट या अड़चन आदि समस्या होती है। कफ के क्षीण होने पर भ्रम होता है, संधि इत्यादि में रुक्षता, शिथिलता, तृष्णा व दौर्बल्य आदि होते हैं। शीत लगने से, स्निग्ध भोजन करने से श्लेष्मा का प्रकोप होता है । रुक्ष, उष्ण द्रव्यों के सेवन से प्रशमन होता है।

**श्लेष्मा तुपञ्चधा (कफ के पाँच प्रकार हैं)**

**1. अवलम्बक श्लेष्मा ( कफ)**

**उरः स्थ स त्रिकस्स स्ववीर्यत ,**
**हृदयस्यान्नवीर्याञ्च तत्स्थ एताबुकर्मणा ।**
**कफधाम्नां चशेषाणां यत्करोत्यवलम्बनम् ,**
**अतोऽवलम्बकः श्लेष्मा ।**

अवलम्बक कफ छाती में रहता है । यह अपनी शक्ति से त्रिक को धारण कर अपनी और अन्न की शक्ति से हृदय का अवलम्बन करता है। हृदय में रहते हुए ही जलीय कार्यों से क्लेदन, पूरण, तर्पण आदि अन्य कफ के स्थानों का (गले इत्यादि) अवलम्बन करता है । यह श्लेष्मा अवलंबिका कला में रहता है यह कला हृदयावरण व फुफ्फुसावरण इन दो तहों के बीच रहता है इसमें रसधातु मिश्रित रहती है।

**2. क्लेदक श्लेष्मा (कफ)**

**यस्त्वामाशयसं स्थितः ,**
**क्लेदकः सोऽन्नसङ्घातक्लेदनात् ।**

क्लेदक कफ आमाशय में स्थित रहता है अन्न समूह का क्लेदन करता है अर्थात अन्न समूह को गीला व मृदु करता है. इसलिए इसे क्लेदक कफ कहते हैं।

**3. बोधक श्लेष्मा (कफ)**

**रसोबोधनात्,**

**बोधकों रसनास्थायी ।**

बोधक कफ जिव्हा में रहता है, यह कफ रक्त आदि का बोध (ज्ञान) कराता है इसलिये इसे बोधक श्लेष्मा कहते हैं।

**4. तर्पक श्लेष्मा ( कफ) -**

**शिरः संस्थोऽक्षतर्पणात् तर्पकः ।**

यह कफ शिर में रहता है एवं इसका कार्य इंद्रियों का तर्पण करना है व स्नेहन (चिकनापन) करना है । यह उक्त कार्यों से समस्त इंद्रियों को अनुग्रहित करता है ।

**5.श्लेषक श्लेष्मा (कफ) -**

**सन्धि संश्लेषाच्छलेषकः सन्धिणु स्थितः ।**

संधियों में स्थित रहते हुये संधियों का श्लेषण अर्थात स्नेहन व बंधन करता है।

# प्रकृति (व्यक्तित्व)

वात, पित्त एवं कफ मानव प्रकृति के निर्मापक हैं। प्रत्येक पुरुष (Person) का जो विशिष्ट शारीरिक स्वरूप और मानव स्वभाव होता है उसे लौकिक व्यवहार में उसकी प्रकृति कहते हैं और यही उनका व्यक्तित्व कहलाता है । पुरुषों की इस प्रकृतियों का मूल कारण वात, पित्त एवं कफ ही है ।

**प्रकृति का निर्माण** - गर्भाधान के समय वात,पित्त या कफ इनमें से जिस दोष की अधिकता होती है उसके अनुसार मनुष्य की प्रकृति का निर्माण होता है । चरक संहिता में दोषों की साम्यवस्था को प्रकृति कहा गया है इसलिये प्रकृति शब्द का अर्थ साम्यावस्था है ।

**साम्यं प्रकृतिरुच्यते ।**

सांख्यदर्शन में सत्व, रज एवं तम की साम्यवस्था को प्रकृति कहा गया है ।

**सत्वरजस्तमसां साम्यावस्था प्रकृतिः ।**

वस्तुतः वातादि दोषों से पहले रज, तम आदि दोषों की सत्ता स्वीकार की गई है फिर भी आयुर्वेद मे देह प्रकृति का संबंध दोषों से ही माना गया है और रज आदि से मानस प्रकृति का संबंध माना जाता है। ये दोनों ही आयुर्वेद के आधार स्तम्भ हैं । शरीर एवं मन दोनों की चिकित्सा का लक्ष्य आयुर्वेद का है ।

चक्रपाणि ने "प्रकृतिम इति स्वभावम" एवं गंगाधर ने प्रकृति स्वभावः कहा है जिससे मनुष्य के वातात्मक,पित्तात्मक एवं कफात्मक आदि स्वभाव का प्रकृति शब्द से बोध होता है। स्वभाव शब्द शरीर के स्वभाव से यहाँ लिया गया है। चरक संहिता के सूत्र स्थान में चक्रपाणि ने कहा है कि जन्म से जिसकी प्रधानता हो वह वातादि दोष प्रकृति मे ही होते हैं।

शार्ङ्गधर संहिता के गूढ़ार्थदीपिका व्याख्याकार पं. काशीराम के अनुसार शरीर स्वभाव रूप ही प्रकृति होती है । आधुनिक वैज्ञानिकों ने Nature, Temperament Constitution आदि नामों से प्रकृति को समझाया है। उनके अनुसार भी देह प्रकृति जन्मजात होती है।

**शुक्रार्तवस्थैर्ज्मादौ विषणेन विषीक्रमेः ,**
**तैश्च तिस्त्रः प्रकृतयो हीन मध्योत्तमाः पृथक ,**
**समधातु समस्तासु श्रेष्ठा, निन्द्या द्विदोषजाः ।**

**प्रकृति स्वरूप वर्णन** - जिस प्रकार विष से विषकृमिं उत्पन्न हो जाता है, उसी प्रकार जन्म के समय में शुक्र और आर्तव में स्थित वात - पित्त एवं कफ से मनुष्यों की तीन प्रवृत्तियाँ

बन जाती है। वातादि दोषों की उत्कर्षता के अनुसार हीन प्रकृति अर्थात वातज प्रकृति, मध्यम प्रकृति अर्थात पित्तज प्रकृति, उत्तम प्रकृति अर्थात कफज प्रकृति । इन तीन प्रकार की प्रकृतियों का निर्धारण होता है। इसके अलावा द्विदोषज प्रकृति वात-कफ, वात- पित्त और पित्त-कफ जन्य प्रकृतियाँ निन्दित मानी जाती हैं। जब वात- पित्त-कफ ये तीनों धातु समान होती है तो सम प्रकृति बनी अर्थात वात-कफ, वात- पित्त और पित्त-कफ जन्य प्रकृतियाँ निन्दित होती है।

जिस प्रकार विष के मारक होने पर उससे भी कृमि उत्पन्न हो सकता है। इसी प्रकार दूषित वात आदि रोगोत्पत्ति करते हुए भी प्रकृति बना सकते हैं। यह प्रकृति शुक्र व आर्तक बीज के कारण बनती हैं। इनमें कफ के सात्विक होने से उत्तम प्रकृति, वायु से हीन और पित्त से मध्यम प्रकृति होती है। इनमें समधातु समप्रकृति श्रेष्ठ है। प्रकृति शब्द यहाँ जन्मजात स्वभाव को बताने के लिये हैं वास्तव में यह प्रकृति शब्द वांछित स्वभाव के अर्थ में नहीं है इससे चरक में कहा कहा है -

**न खलु सन्ति वात प्रकृतयः, पितप्रकृतयः, श्लेष्म प्रकृतयो वा तस्य तस्य किल दोषस्याधिक्यात या सा दोष प्रकृतिरुच्यते मनुष्याणां, न च विकृतेषु दोषेषु प्रकृतिस्थमुत्पधते तस्यान्नैता प्रकृतयः सन्तिः सन्ति तु खलु वातला पित्तला श्लेष्मलाश्चः अप्रकृतिस्थास्तु ते ज्ञेयाः ।**

इसमें भी जो मिश्र प्रकृतियाँ है वे अनारोग्य होने से गर्हित हैं। मनुष्यों को हानि तो नहीं पहुँचाती, परन्तु वात प्रकृति को वातजन्य, पित्तप्रकृति को पित्तजन्य और कफ प्रकृति तो कफजन्य रोग विशेष रूप में और प्रायः होते हैं। प्रकृति को कई आचार्य पान्चभौतिक अर्थात पंचमहाभूत से बनी है। ऐसा मानते हैं। उनके अनुसार पार्थिव, आप्य, तैजस, वायव्य और आकाशीय इस प्रकार से हैं । सुश्रुत में भी यही कहा गया है। यहाँ पर वातादि को शरीर का धारण करने से धातु कहा गया है- 'धारणाद् धातवः' सब मिलकर दोषज सात प्रकृतियाँ होती हैं। यथा -

**सप्त प्रकृतयो भवन्ति दोषैः प्रथग द्विशः सक्तैश्च ।**

इन प्रकृतियों में केवल शुक्र और शोणित ही कारण हो ऐसी बात नहीं अपितु गर्भ को बनाने वाले दूसरे पदार्थ भी कारण हैं । यथा-'शुक्रासृग्गर्भिणी भोज्यचेष्टा गर्भाशयर्त्तुषु। यः स्याद्दोषोऽधिकस्तेन प्रकृतिः सप्तधोदिता । इसी प्रकार चरक ने मातृतः पितृत आत्मतः सात्मयतो रसतः सत्त्वत इत्येलेम्यो भावेश्यः समुदितेभ्यो गर्भः सम्भवति।' इसलिये गर्भ की प्रकृति बनने में माता-पिता के सिवाय अन्य भी कारण होते हैं।

# वात प्रकृति व्यक्तित्व (हीन प्रकृति)

हीन - प्रकृतेर्लक्षणां तस्य जीविनोप्रभावश्च ,
विभुत्वादा शुकारित्वाद बलित्वादन्यकोपनात्,
स्वातन्त्रयाद बहुरोगगत्वाद्दोषाणां प्रबललोऽनिलः ,
प्रायोऽतएव पवनाध्युषिता मनुष्या ,
दोषात्मकाः स्फुटित धूसरकेशगात्राः ,
शीत द्विषश्चल थृति स्मृति बुद्धि चेष्टा ,
सौहार्ददृष्टिगतयोऽतिबहु प्रलापाः ,
अल्पवित्तबलजीवितनिद्राः सन्नसक्त चलजर्जरवाचः ,

नास्तिका बहुभुजः साविला सा शीतहास मृगयाकलिलोल :,
मधुराम्लपटूष्ण आत्म्यकाङ्गाः ,
कृत दीर्घाकृतयः सशब्दयाताः ,
न दृढ़ा न जितेन्द्रियाः न चार्या ,
न च कान्तादयिता बहुप्रजा वा ॥

विभु आशुकारी दोषों में बली होने के कारण अन्य दोषों को कुपित करने वाला तथा स्वयं स्वतंत्र बहुत सा रोग उत्पन्न करने वाला होने के कारण वायु प्रबल है। वातज प्रकृति का मनुष्य प्रायः स्फुटित,धूसर बाल व अंगों वाला, शीतलता का बैरी, स्मृति, बुद्धि मित्रता व चेष्टा में चलायमान होगा। अस्थिर, असंबद्ध बोलने वाला, दोषरूप स्वभाव वाले, वित्तबल और जीवन नींद में अल्पता होगी। अवसादी, विलम्ब से बोलने वाला, चलितरूप ,जर्जरवाणी, फटी आवाज वाला, अत्याधिक भोजन करने वाला, गाना, हंसना, शिकार व कलह में मन लगाने वाला, मधुर, खट्टा सलोना गर्म रसों का अभिलाषी, आकृति लंबी, शरीर स्थूल, दृढ़ता की कमी, जितेन्द्रिय, सज्जनता की कमी, अल्प संतान वाला, स्त्रियों का प्रिय नहीं, तीक्ष्ण नेत्र धूसर, गोल व मरे मनुष्य के समान आँखवें खुली हुई होती हैं ।

नेत्राणि चेषां स्वरधूसराणि ,
व्रतान्यचारुणि मृतोपमानि ,
उन्मोलितानीव भवन्ति सुप्ते,
शैलदुमास्ते गगन च यन्ति,
अधन्या मत्सरा ध्याताः स्तेनाः प्रोद्बद्धपिण्डिकाः ,
श्वश्रृगालोष्ट्र गृध्राखुकाकाऽनुकाश्य वातिकाः ॥

निंद्रा में पर्वत, वृक्ष, आकाश में घूमने वाले, मंगलता से रहित, बदले की भावना वाला, चोरी प्रवृत्ति, ऊँची पिण्डी वाले, कुत्ता, गीदड़, ऊँट, चूहा, कौवा के स्वभाव वाला व्यक्ति वातज प्रकृति का होता है।

सुश्रुत में कहा गया है कि वात प्रकृति व्यक्ति अपने से ही बड़बड़ाया करता है व सपने में अपने को उड़ता हुआ देखता है । इनका नाड़ी संस्थान उत्तेजित्त और विषय को ग्रहण करने की क्षमता उत्तम किन्तु उसे याद रखने की क्षमता (स्मृति) कम रहती है। वर्षा के पूर्व इनका स्वास्थ्य बिगड़ा हुआ रहता है । इनका तापमान $97^0$ से $98^0$ तक हुआ करता है । मस्तिष्क, श्वसन मूत्रबस्ति व अस्थियों में व्याधि प्रवणता रहती है।

# पित्त प्रकृति (मध्यम प्रकृति)

मध्यमप्रकृतेर्लक्षणं तस्य जीवनोपरि प्रभावश्च ,
पित्तं बह्निर्वहिन्जं वा यदस्मात ,
पित्रोद्रिकस्तीक्ष्ण तृष्णाबुभुक्षुः ,
गौरोष्णाङ्गस्ताभहस्ताङ्गघ्रिवक्रः ,
शूरोमानी पिङ्गकेगोऽल्परोमा ,
दयितमाल्य विलेपन मण्डनः ,
सुचरितः शुचिराश्रितवत्सलः ।।

श्री धनवन्तरि के मतानुसार पित्त अग्नि है इस कारण पित्त प्रकृति वाला मनुष्य तीरवे तृषार्त व क्षुधावाल, गौरवर्ण, गरम शरीरवाला, रक्त हाथ पैर मुरव शूरवीर के समान,कुछ पीले से बालों वाला, कम रोएँ वाला, चंदन व फूल से प्रेम करने वाला, सुन्दर चेष्टा वाला, पवित्र, शरणागत की रक्षा करने वाला ।

विभव साहस बुद्धि बलान्वितों,
भवति भीषुगतिर्द्विषतामपि,
मेधावी प्रशिथिलसन्धिनबन्धमांसो ,
नारीणाम मिमतातोऽल्पशु क्रकामः ,
आवासः पलिततरङ्ग नीलिकानां ,
भूकेऽन्नं मधुरकषायतिक्त शीतम,
धर्मद्वेषी स्वेदनः शतिगन्धिः ,
भूर्युच्चार क्रोध पाना शनेर्ष्य ,
सुप्तः पश्येत कर्णिकाशन् पलाशान् ,
दिन दाहोल्का विधुदर्कानलाश्च ,
तनूनि पिङ्गानि चलानि चैषां ,
तन्वल्,पक्ष्माणि हिमप्रियाणि ,
क्रोधेन मद्येन स्वेश्च भासा,
रागं व्रजन्तयाशु विलौचनानि ।।

विभव, साहस, बुद्धि बल से युक्त पवित्र बुद्धि वाला, मांस व संधि की शिथिलता से युक्त, नारियों को अप्रिय, वीर्य व काम की अल्पता संयुक्त, मधुर, कसैला, कटु, शीतल, अल्प भोजन करने वाला, धर्म का बैरी, पसीने युक्त दुर्गन्ध वाला, विष्ठा, क्रोध भ्रमन-भोजन, ईर्ष्या से

युक्त, नींद में कर्णिकार, पलाश के वृक्षों को देरवने वाला, कुछ पीले रंग का, कम पलकों वाला, शीत से प्रसन्न, क्रोध, मदिरा (शराब), सूर्य की धूप में तत्काल लाल नेत्रों वाला, मध्य आयु वाला, मध्यम बलकारी, क्लेश होने पर भीरु, रीछ, बन्दर, बिलाव, शूकर के समान स्वभाव वाला होता है।

सुश्रुत संहिता में यह विशेष कहा गया है कि इनके नरव, नेत्र, जिव्हा, हथेली एवं तलवे विशेष लाल रहते हैं। मुँह में बार- बार छाले हो जाते हैं। इनका तापमान 97⁰ से 99° तक रहता है । यकृत, प्लीहा, क्लोम व पक्वाशय के रोग अधिक होते हैं। अर्थात इन अंगों की व्याधियाँ ज्यादा होती है। ज्वर, सिरदर्द, फोड़े- फुंसियाँ, मूत्रकृच्छ, पूयमेह, हृदय रोग ये अधिक होते हैं । ये प्रायः उषा काल से पहले ही जाग जाते हैं । स्नानप्रिय होते हैं। पित्त प्रकृति के व्यक्ति तिक्त रस से बहुत द्वेष करते हैं ।

# कफ प्रकृति (उत्तम प्रकृति)

उत्तमप्रकृतेर्लक्षण जीवनोपरि प्रभावाश्च,
श्लेष्मा सोमः श्लेमलस्तेन सौम्यो,
गूढ़स्निन्धाश्लिष्टसन्धयस्थिमांसः,
क्षुत्तुडदुः श्वक्लेशध मैश्तप्तो,
बुदध्या युक्तः, सात्विकः सत्यसन्ध ः,
प्रियङ्गुदूर्वाशरकाण्ड शास्त्रगोरोचना पद्म सुवर्ण वर्णः,
प्रलम्बबाहुः प्रथुपीनवक्षा ः महाललाटो धननीलकेशः,
मृदृङ्ग समसुविभक्त चारुदेहो ,
बद्धो जो रतिरस शुक्र पुत्रभ्रत्यः ,
धर्मात्मा वदति न निष्ठुरं च जातु,
कृच्छत्रं कहति दृढ़ चिरं च वैरम ॥

कफ का रूप सोम है अतः कफ प्रधान व्यक्ति सौम्य रूप वाला, गूढ़, चिकनी, श्लिस्ट, संधि, हड्डी, मांस वाला, क्षुधा, तृषा, दुःख, क्लेश, धूप में तप्त न होने वाला, बुद्धिमान, सतोगुणी, सत्य बोलने वाला, प्रियङ्गुदूर्वा, सरकाण्डा, गोरोचन तथा सुवर्ण सदृश, वाला, लंबी बाहू, बड़ा माथा, घने व नीले से केश, कोमल अंगों वाला, धर्मात्मा, पराक्रमी, रस, रति, वीर्य, पुत्र, नौकर आदि से पूर्ण, बैरी, हाथी के समान गमन करने वाला, नम्र बाल्यकाल में न रोने वाला ।

समदडिरदेन्ध्र तुल्ययानो
जलदाम्भोधिमृदङ्ग सिंहघोष ः ।
स्मृति मानभियोगवान विनीतो
न च बाल्येऽप्यतिरोदनो न लोलः ।
तिक्तं कषायं कटुकोष्ठरूक्ष
मल्पं न भुङ्क्ते बलवांस्तथापि
रक्तान्तसुस्निग्धविशालदीर्ध
सुव्यक्तः शुक्लासित पक्ष्मलाक्षः ,
अल्प व्यवहार रक्तोक्रोध पानाशनेहः ,
प्राज्यायुर्वितो दीर्धदर्शी वदान्यः ,
श्रद्धो गंभीर स्थूललक्षः क्षमावा ,
नार्थो निद्रांलु दीर्घसूत्रः कृतज्ञः ,

# कफ प्रकृति (उत्तम प्रकृति)

उत्तमप्रकृतेर्लक्षण जीवनोपरि प्रभावाश्च,
श्लेष्मा सोमः श्लेमलस्तेन सौम्यो,
गूढ़स्निन्धाश्लिष्टसन्धयस्थिमांसः,
क्षुत्तुड्दुः श्वक्लेशध मैश्तप्तो,
बुदध्या युक्तः, सात्विकः सत्यसन्ध :,
प्रियङ्गुदूर्वाशरकाण्ड शास्त्रगोरोचना पद्म सुवर्ण वर्णः,
प्रलम्बबाहुः प्रथुपीनवक्षा : महाललाटो धननीलकेशः,
मृदृङ्ग समसुविभक्त चारुदेहो ,
बद्धो जो रतिरस शुक्र पुत्रभ्रत्यः ,
धर्मात्मा वदति न निष्ठुरं च जातु,
कृच्छत्रं कहति दृढ़ चिरं च वैरम ॥

कफ का रूप सोम है अतः कफ प्रधान व्यक्ति सौम्य रूप वाला, गूढ़, चिकनी, शिलस्ट, संधि, हड्डी, मांस वाला, क्षुधा, तृषा, दुःख, क्लेश, धूप में तप्त न होने वाला, बुद्धिमान, सतोगुणी, सत्य बोलने वाला, प्रियङ्गुदूर्वा, सरकाण्डा, गोरोचन तथा सुवर्ण सदृश, वाला, लंबी बाहू, बड़ा माथा, घने व नीले से केश, कोमल अंगों वाला, धर्मात्मा, पराक्रमी, रस, रति, वीर्य, पुत्र, नौकर आदि से पूर्ण, बैरी, हाथी के समान गमन करने वाला, नम्र बाल्यकाल में न रोने वाला ।

समदडिरदेन्ध्र तुल्ययानो
जलदाम्भोधिमृदङ्ग सिंहघोष : ।
स्मृति मानभियोगवान विनीतो
न च बाल्येऽप्यतिरोदनो न लोलः ।
तिक्तं कषायं कटुकोष्ठरूक्ष
मल्पं न भुङ्क्ते बलवांस्तथापि
रक्तान्तसुस्निग्धविशालदीर्ध
सुव्यक्तः शुक्लासित पक्ष्मलाक्षः ,
अल्प व्यवहार रक्तोक्रोध पानाशनेहः ,
प्राज्यायुर्वितो दीर्धदर्शी वदान्यः ,
श्रद्धो गंभीर स्थूललक्षः क्षमावा ,
नार्थो निद्रांलु दीर्घसूत्रः कृतज्ञः ,

ऋतुर्विपश्चित्सुभगः सुलज्जो ,
भक्तो गुरुणां स्थिरसौहदश्च ।।

तीरवा कडुआ, कषैला, चरपरा, गर्म व रूरवा, कम भोजन करने वाला, प्रभूत, रक्त स्निग्ध, विशाल लंबे नेत्रवाला, भक्त, आयु, धन, श्रृद्धावान, दाता, क्षमावान, नींद की अधिकता से युक्त, विद्वान, सज्जन, लज्जावान, भक्त, नींद में पक्षी, कमल, तालाब, बादल इत्यादि देरवने वाला, ब्राम्हण, महादेव इन्द्र, वरूण, गरूड़, पक्षी, हाथी, सिंह, घोड़ा, बैल इत्यादि के स्वभाव वाला व्यक्ति कफ प्रधान या कफ प्रकृति का होता है। कफ प्रधान व्यक्तियों का तापमान प्रायः $96^0$ से $97^0$ अंश तक रहता है। नींद में इनकी लार टपकती है व खर्राटे लेते हैं । प्रतिश्याय, कास, श्वास (सांस), अग्निमांद्य इन व्याधियों की प्रवणता रहती है। स्वास्थ्य शिशिर व बसंत में बिगड़ा हुआ होता है।

## *दोषानुसार प्रकृति के लक्षण वात प्रकृति या हीन प्रकृति*

1. बातूनी
2. रुक्ष
3. अल्प निद्रा
4. झगड़ालू
5. दुर्बल
6. चंचल
7. बड़बड़िया
8. चोर प्रवृति
9. ठंडे पदार्थों से द्वेष
10. आंरवे रवोलकर सोनेवाला
11. सुन्दरता रहित नेत्रों वाला
12. तीरवा स्वर क्षीण स्मृति
13. रवट्टे - मीठे व गर्म पदार्थों का सेवन करने वाला
14. निर्बल
15. चंचल स्मृति दृढ़ता की कमी अल्प संतति

## *पित्त प्रकृति या मध्यम प्रकृति*

1. पसीने की अधिकता

2. क्रोधी
3. अधिक भूरव प्यास
4. कम उम्र में सफेद बालों वाला
5. स्त्रियों से कम प्रीति रखने वाला
6. ईष्यालु
7. द्वेषी
8. मीठे कसैले शीतल पदार्थ
9. साहसी
10. दयावान
11. क्रोधवश लाल नेत्रोंवाला
12. पवित्र मन
13 क्रोध के समय अग्नि रूपधारण करने वाला
14. गेहुँए वर्ण वाला
15. गंधयुक्त पसीनेवाला
16. बड़बड़ाने वाला
17. उदर रोगी, जिव्हा, हथेली एवं तलवों में ललामी वाला

## कफ प्रकृति या उत्तम प्रकृति

1. भूरव का कमी
2. दुरव व क्लेश से दुरवी न होने वाला
3. कड़वे, कसैले, तीक्ष्ण व गर्म पदार्थों का सेवन करने वाला
4. शर्मीला
5. सरल स्वभाव
6. गंभीर
7. क्षमावान
8. गुरु भक्त
9. सतोगुणी

10. श्रृंगार प्रिय
11. कोमल अंगोवाला
12. स्थूल
13 घने काले केश
14. लंबी भुजाएँ
15. सौम्य
16. चौड़ी छाती
17. दूध के समान गौरवर्ण
18. सर्दी जुकाम की अधिकता
19. नींद में लार टपकाने वाला
20. पराक्रमी
21. बैरी
22. बाल्यकाल में रोने वाला
23. विद्ववान
24. सज्जन
25. लज्जावान
26. सत्यवादी
27. खर्राटे लेने वाला

| | | वात प्रकृति | पित्त प्रकृति | कफ प्रकृति |
|---|---|---|---|---|
| 1. | देह | दुर्बल | मध्यबल | बलवान |
| | | कृश | सुकृश | मांसल |
| 2. | नेत्र | धूसर | पिङ्गल | रक्तान्त |
| 3. | केश | अल्प | अल्प | बहुल |
| 4 | ओष्ठ | चल | ताम्रवर्ण | स्थिर |
| 5 | स्नायु संधि | अनवस्थित | शिथिल | व्यवस्थित |
| 6. | वर्ण | कृष्ण | गौर | गौर |

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| 7. | आयु | अल्प | मध्य | दीर्घ |
| 8. | देहभार | न्यून | किन्चित न्यून | सम |
| 9. | उष्मा | अल्प | अति | सम |
| 10. | तापमान | $97^0$ से $98^0$ तक | $97^0$ से $99^0$ तक | $96^0$ से $97^0$ |
| 11. | क्षुधा | विषम | अधिक | अल्प |
| 12. | व्यवहार | चपल | प्रकोपी | मन्द |
| 13. | अग्नि | विषम | अधिक | अल्प |
| 14. | कोष्ठ | क्रूर | मृदु | मध्य |

## मानस प्रकृतियाँ या महाप्रकृतियाँ

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| सात्विक प्रकृति | राजसिक प्रकृति | तामसिक प्रकृति | सत्व राजसिक प्रकृति | सत्व तामसिक प्रकृति | रजस्तामसिक प्रकृति | समगुण प्रकृति |

## सतोगुणी व्यक्तित्व के लक्षण
## (सात्विक प्रकृति)

| | | |
|---|---|---|
| 1. आस्तिक | 2. सत्यवादी | 3. तीक्ष्ण धारणशक्ति |
| 4. बुद्धिमान | 5. क्षमावान | 6. दयालु |
| 7. ज्ञानी | 8. अनिन्दित | 9. विनयी |
| 10. धार्मिक | 11. क्रोध, लोभ रहित | 12. कामनारहित |

## रजोगुणी व्यक्तित्व के लक्षण
## (राजसिक प्रकृति)

| | | |
|---|---|---|
| 1. क्रोधी | 2. दुःख बहुल | 3. आक्रामक |
| 4. दंभी | 5. झूठा | 6. कामी |
| 7. अधीर | 8. अभिमानी | 9. आनंदित (हर्षयुक्त) |
| 10. अटनशील | 11. सुख की कामना करने वाला | |

## तमोगुणी व्यक्तित्व के लक्षण
## ( तामसिक प्रकृति)

1. नास्तिक
2. आलसी
3. बुद्धि निरोधी (दुष्ट बुद्धि)
4. निन्दित
5. निंद्रालु
6. अज्ञानी
7. विषादी
8. मूर्ख
9. अधर्मी

## दोष प्रकृति




## सत्व प्रकृति




इस प्रकार सात्विक, राजस, तामसिक प्रकृतियों के क्रमशः सात - छः व तीन भेदों का वर्णन मिलता है यह भेद शास्त्रों में उपलब्ध होता है एवं इनके पृथक - पृथक लक्षण भी शास्त्रों में वर्णित हैं ।

# सत्व - रज - तम गुण के लक्षण (त्रिगुण - प्रकृतियों के गुण)

त्रिगुण अर्थात सत्व-रज-तम । ये तीनों गुण क्रमशः प्रीत्यात्मक (लेखात्मक) अप्रीत्यात्मक (दुःखात्मक) और विषादात्मक (मोहात्मक) हैं । ये तीनों एक दूसरे पर आश्रित रहते हैं व एक दूसरे को उत्पन्न करने वाले होते हैं व एक दूसरे से मिलकर व एक दूसरे में रहते हैं। सत्व गुण लघु अर्थात अंगों में लघुत्व उत्पन्न करने वाला और बुद्धि को प्रकाशित करने वाला होता है । रजोगुण संघर्ष या उत्तेजना पैदा करने वाला एवं चल अर्थात गतीशीलता (गति) उत्पन्न करने वाला होता है। तमोगुण गुरुत्व अर्थात पैदा करने एवं आवरण करने वाला होता है। आयुर्वेद के अनुसार सत्व रज - तम ये तीनों निम्नांकित धर्म वाले होते हैं।

**सत्वं प्रकाशकं विद्धि, रजश्चापि प्रर्वतकम् ,**

**तमो नियामकं प्रोक्तमन्योन्य मिथुनप्रियम् ,**

**निद्राहेतुस्तमः सत्वं बोधने हेतु रुच्यते ।**

अर्थात सत्व को प्रकाशक, रज को प्रर्वतक, तम को क्रियात्मक और तीनों को परस्पर मिलकर रहने वाला समझना चाहिए । तम निंद्रा को उत्पन्न करने में कारण और सत्व जागृत करने में कारण समझना चाहिये ।

**सत्वं रजस्तमस्त्रीणी विज्ञेयाः प्रकृतेगुणाः ,**

**तैश्च युक्तस्य चित्तस्य कथयाम्यिखिलान गुणान ।**

सत्व, रज और तम ये तीनों प्रकृति के गुण हैं। इन गुणों से युक्त चित्त (मन) के संपूर्ण गुणों को आगे कहा है।

**आस्तिक्यं प्रविभज्य भोजनमत्तुपापश्च तथ्यंवचो,**
**मेधाबुद्धि धृति ज्ञमाश्च माक्ष करुणा ज्ञानं च निर्दम्भता ,**
**कर्मा निन्दितस्पृहं च विनयो धर्मः सदैवादरा ।**
**देते सत्वगुणान्वितस्य मनसोगीता गुणाज्ञानिभिः ।**

## *सत्व गुण से युक्त मन के लक्षण*

आस्तिपन, भक्ष्याभक्ष्य का विचार कर भोजन करना (अर्थात भोजन की गुणवत्ता छूत अछूत का विचारकर), सच बोलने वाला, सुनी बात को धारण करने की शक्ति रखने वाला, बुद्धि, क्षमा, करुणा, ज्ञान, अनिंदित (लोकशास्त्र से जो निंदित न हो) व स्पृहा से रहित, कर्म,

विनय और धर्म इन सब सत्व गुणों से युक्त मन के गुणों का ज्ञानियों ने सदैव आदर से वर्णन किया है।

**अस्तिधर्म मोक्ष परलोकादिक मिति बुद्धधा चरतीत्यास्तिकस्तस्य भाव आस्तिकस्यम् ।**

धर्म, मुक्ति और परलोक (स्वर्गादिक) ये सभी यथार्थ में है । इस बुद्धि से धन की प्राप्ति के लिये जो कर्म करते हैं वे आस्तिक कहलाते हैं और उनके भाव को आस्तिक्य (आस्तिकपन) कहते हैं । अनुत्ताप अर्थात क्रोध रहित ध्रति अर्थात भूत प्रेत कामक्रोध और लोभादिको के आवेश आदि से बचकर रहना, ज्ञान अर्थात आत्म ज्ञान, निर्दम्भता अर्थात कपट न रखना अनिंदित और अस्पृह अधीन कामना से रहित कर्म । इसके अलावा इन्द्रियों की प्रसन्नता एवं निर्मलता, लाघव (स्फूर्ति) उत्साह, अनाशक्ति भोग विलास से विरक्ति, प्रीति (सौहार्द भाव) क्षमा, संतोष ,अनुकम्पा, सरलता, मृदुता, लज्जा, विवेक आदि सद्गुण सुख के ही रूप एवं सत्व गुण के परिणाम विशेष हैं।

## *रजोगुण से युक्त मन के लक्षण*

**क्रोधस्ताऽनशीलता च बहुलं दुःखं सुखेच्छाऽधिक,**
**दम्भः कामुकताऽत्यलीकवचनं चाधीरताऽहऽकृतिः ,**
**ऐश्वर्यादिभन्मिन्तिडतिशयि तानन्दोधिकश्चटनं ,**
**प्रख्याता हि रजोगुणेन सहितस्यैते गुणाश्चेतसः ।**

क्रोध करने वाला, मारने पीटने की प्रवृत्ति रखनेवाला, अत्याधिक शोक करना, सुख की अभिलाषा अधिक करने वाला, दंभी, झूठा, कामी, अधैर्यवान, अभिमानी, ऐश्वर्यशाली होने का अभिमान करना, अधिक आनंदित होना व पृथ्वी में भ्रमण (अधिक) करने वाला, ये सब रजोगुण से युक्त मन के गुण (लक्षण) प्रसिद्ध हैं। इसके अलावा रजोगुण की बहुलता वाले या रजोगुणी प्रवृत्ति वाले कम निद्रालु, तीव्र स्वभाव, जल्दी जागने वाले (श्वाननिंद्रः) होते हैं । रजोगुण वाले मनुष्य पैत्तिक प्रकृति वाले होते हैं वे स्पष्ट वक्ता एवं तीखी वाणी वाले होते हैं।

रजोगुण का परिणाम आयुर्वेद दर्शन में दुःख बनाया है। अर्थात मनुष्य को दुःख की अनुभूति या मन की खिन्नता का प्रतिपादक रजोगुण होता है। क्योंकि रजोगुण से प्रतिकूल वेदना होती है । मन के लिये प्रतिकूल वेदना ही दुःखजनक होती है। शोक, खेद, मान, मत्सर आदि इसी दुःख के रूप हैं । अतः अर्न्तमन में उत्पन्न होनेवाले ये सभी भाव रजोगुण की अधिकता को निरूपित करते हैं।

## *तमोगुण से युक्त मन के लक्षण*

नास्तिक्यं सुविषण्णताऽतिशयितालस्यं च दुष्टामतिः,
प्रीतिनिन्दितकर्मशर्मणि सदा निद्रालुताऽकृनिशम् ,
अज्ञानं किल सर्वतोऽपि सततं क्रोधान्धता मूढ़ता ,
प्रख्याता हि तमोगुणेन सहित स्यैते गुणाश्तेच्चसः।

नास्तिपन रखना, अत्यंत खेद करना, आलस करना, दुष्ट बुद्धि का होना, निन्दित कार्य से उत्पन्न सुखों में निरन्तर प्रीति रखना, दिन रात सोना, सभी विषयों में अज्ञानी, मूर्ख ये सब तमोगुण से युक्त मन के लक्षण है।

तत्र प्रभूत सत्वस्तु सात्विकः पुरुषः स्मृतः,
राज सस्तामसश्चैव त्रिविधस्तेन मानवः ।।

इसमें अधिक सत्व गुण से युक्त पुरुष सात्विकी, अधिक रजोगुण वाला राजसी व अधिक तमोगुण वाला तामसी प्रकृति का मनुष्य कहलाता है। तामसी मनुष्य का तमोगुण अपने गुरुत्व के कारण अर्थात भारीपन के कारण सत्वगुण व रजोगुण को सदा दबाए रखता है उसका नियमन नियंत्रण करता है। जब कभी तमोगुण का आधिक्य होता है तो रजोगुण की प्रवृत्तिशीलता मंद हो जाती है और चेतन प्राणी सर्वथा निष्क्रिय हो जाता है इस प्रकार तमोगुण के आवरण से सत्वगुण की भी ज्ञान ग्रहण करने की शक्ति कुंठित हो जाती है और पुरुष को अज्ञान या मिथ्या ज्ञान होता है। तमोगुण के कारण शरीर में गुरूता की वृद्धि के कारण मनुष्य निद्रांलु, प्रमादी, मनोअवसादी, कृपण आदि दुर्गुणों से युक्त होता है।

कफमें सात्विक व तामसिक दोनों लक्षण आयुर्वेद में मिलते हैं पित्त को सत्व की प्रधानता वाला मानकर उसमें रज का सम्मिश्रण मानते हैं और वायु (वात) में रज का सम्मिश्रण मानते हैं और मलिन कफ तामसिक होता है व निर्मल कफ में सत्व की प्रधानता होती है।

# नाड़ी-विज्ञान

नाड़ी विज्ञान आयुर्वेद का प्रमुरव अंग है। अर्थर्ववेद का अंश आयुर्वेद माना गया है। आयुर्वेद का मूलस्त्रोत अथर्ववेद ही है उसी के द्वारा आयुर्वेद का प्रणयन हुआ और सर्वप्रथम इसके प्रणेता भगवान शंकर जी हुये । इसका सर्वप्रथम बृह्मा ने अध्ययन किया और बृह्मा से इन्द्र ने यह ज्ञान प्राप्त किया और इन्द्र द्वारा महर्षि कणाद ने विधिवत आयुर्वेद का अध्ययन कर नाड़ी - विज्ञान का निर्माण किया ।

उपरोक्त प्रारव्यान से ज्ञात होता है कि नाड़ी-विज्ञान आयुर्वेद के साथ ही प्रार्दुभूत हुआ । त्रिदोष के सिद्धांत के आधार पर सूत्ररूप में इसका निरूपण वृहत्त्रयी में किया गया है। नाड़ी विज्ञान के बिना आयुर्वेद की महत्ता प्रतिपादित करना कठिन है दोनो ही एक दूसरे पर आधारित है क्योंकि नाड़ी की गति का ज्ञान होने पर व्याधि, कारण, दोषों की स्थिति का ज्ञान प्राप्त कर रोगी के रोगों का शमन आयुर्वेदिक उपचार द्वारा किया जाता है । जब निर्दोष दुष्टि के कारण तथा उसके उपद्रव का ज्ञान हो जाता है उसके अनुसार नाड़ी की गति को लक्षण के आधार पर उतारकर नाड़ी विज्ञान का स्वरूप उपस्थित किया है और तभी से यह रोग निदान का साधन माना गया है।

आयुर्वेद को पंचम वेद कहा गया है और उससे रसायन विज्ञान तथा नाड़ी विज्ञान का ही बोध होता है, इसका कारण यह है कि वृहत्त्रयी में नाड़ी विज्ञान का वर्णन प्राप्त नहीं होता और यह भी कि योगशास्त्र से नाड़ी - विज्ञान की परम्परा को शुरुआत हुई आदि बाते समझ आना कठिन है क्योंकि आयुर्वेद के सर्वप्रथम प्रचारक महादेव जी हैं तो उन्होने केवल नाड़ी विज्ञान व रस शास्त्र का ही आदेश दिया तो आयुर्वेद के बचे हुये भाग का प्रचार कौन करेगा? जब यह निर्णित है कि आयुर्वेद का प्रदुर्भाव अथर्ववेद से ही हुआ है तो इस बात से यह मानना आवश्यक हो जाता है कि आयुर्वेद के साथ ही नाड़ी विज्ञान का उपदेश हुआ कि नाड़ी विज्ञान उतना विकसित नहीं हो पाया । महायान व सिद्ध समुदाय ने इसका विस्तार किया ।

# नाड़ी परीक्षा विधि

करस्याङ्गुष्ठमूले या धमनी जीवसाक्षिणी ,
तच्चेष्टयां सुखं दुखं ज्ञेयं कास्य एण्डिते ।

हाथ के अंगूठे के जड़ के नीचे जो नाड़ी है वह जीव का साक्षी रूप है अर्थात उसे देखकर ही जीव है या नहीं - जाना जा सकता है। क्योंकि जब मनुष्य मूर्छित हो जाता है तब बाहर की सब चेष्टाएं बंद हो जाती हैं और उसके जीव का कोई भी लक्षण ज्ञात नहीं होता है पर नाड़ी छूते ही पता चल जाता है कि अभी प्राण हैं । नाड़ी चलती है इससे उसे जीव की साक्षिणी कहतें है। हृदय से रसादिकों को ये नाड़ियों की सहायता से प्रतिक्षण घुमाती रहती हैं। अर्थात विराम गति से बराबर पम्प की तरह रसादिकों को शरीर के सब भागों में भेजती रहती हैं इससे इन्हें धमनी कहा जाता है इनका संबंध हृदय से रहता है। शरीर में कोई भी सूक्ष्म से लेकर बड़ी तक गड़बड़ या विकास होते ही हृदय की गति में भेद हो जाता हैं और वही भेद नाड़ी में भी होता है।

यद्यपि नाड़ी का विस्तृत वर्णन चरक, सुश्रुत आदि में नहीं है तथापि इसकी उपयोगिता ऐसी है कि सभी को स्वीकार करना पड़ती है। विज्ञ चिकित्सक इसकी चमत्कारिता से असीम लाभ एवं यश प्राप्त करते हैं । आयुर्वेद शास्त्र की उन्नति में यह पूर्ण सहायक है। जब रोगी की अवस्था शोचनीय हो जाती है तब यही एक ऐसी परीक्षा है जिससे मनुष्य (वैद्य) सुख दुख का ज्ञाता होता है।

सत्येन रोगधृति कृर्पटभागमाजाऽऽ ,
पीडयाय दक्षिणकराङ्ग गुलिकात्रणेय ,
अंगुष्ठ मूलमधि पश्चिम भाग मध्यं ,
नाड़ी प्रभश्च न गति सततं परीक्षेत ।

बाएँ हाथ की कलाई के अंदर की तरफ के भाग को स्पर्श कर टटोलकर दाहिने हाथ की तीन अंगुलियों से अंगूठें के मूल के नीचे मध्य भाग में वायु के समान गमन करने वाली नाड़ी की निरन्तर परीक्षा की जाती है । दाहिने हाथ की तीन अंगुलियाँ (तर्जनी मध्यमा न अनामिका) वात, पित्त एवं कफ, द्वन्द व सन्निपात की गति का बोध कराती है। कलाई पर दो अंगुल स्थान पर अंगूठे के नीचे तर्जनी मध्यमा व अन्त में अनामिका अंगुली में दबाकर नाड़ी की गति का अनुभव किया जाता है।

## नाड़ी परीक्षा का उचित समय

**प्रातः कृतसमाचारः कृताचाशपपरिग्रहम ,**
**सुखासीनः सुखासीनं परीक्षार्थम मुपाचरेत् ।**

## नाड़ी परीक्षा का उचित समय तथा नियम

प्रातः समय दैनिक क्रियाओं जैसे मलमूत्र आदि से निवृत होकर सुखपूर्वक बैठकर रोगी की नाड़ी परीक्षा की जाना चाहिये । प्रातः नाड़ी का परीक्षण करना सामान्य है। रोग अपनी चरम स्थिति में हो एवं आवश्यकता पड़ने पर किसी भी समय नाड़ी परीक्षण किया जा सकता है परंतु रातभर आराम करने के बाद नाड़ी अपनी प्राकृतिक दशा में रहती है, ठीक इसी समय नाड़ी परीक्षण करने पर रोग का निदान सरलता से हो जाता है । शाम के समय दिनभर के तनाव इत्यादि के कारण एवं दोपहर में गर्म वातावरण (उष्णता) के कारण नाड़ी चंचल रहती है अतः प्रातःकाल परीक्षण करना उत्तम है ।

## नाड़ी परीक्षण का सामान्य नियम

**सद्य स्नातस्य भुक्तस्य क्षुतृष्णातप शीलितः ,**
**व्यायामश्रान्तदेहस्य सम्यङ्ग नाड़ी न बुध्यते ।**

भोजन व स्नान करने के तुरंत बाद, भूख प्यास लगने की अवस्था में, धूप में घूमने एवं व्यायाम करने के बाद, भली प्रकार नाड़ी का ज्ञान नहीं हो सकता । इसलिये इन अवस्थाओं में नाड़ी देखना व दिखाना दोनों ही व्यर्थ हैं।

**तैलाभ्यङ्गों च सुप्ते च तथा च भोजनान्तरे ,**
**तथा न ज्ञायते नाड़ी यथा दुर्गमता नदी ।।**

शरीर में तेल मालिश के बाद, सोते भक्त, भोजनकाल में, भोजनोपरांत नाड़ी का ज्ञान ठीक प्रकार से नहीं हो पाता है। जिस प्रकार गंभीर नदी की गति का ज्ञान नहीं होता अर्थात पूर्वोक्त समय में नाड़ी की गति गंभीर होती है एवं स्वाभाविक गति से हटकर विकृत एवं चंचल गति धारण कर लेती है ।

**अंगुष्ठस्य तु मुले या सा नाड़ी जीवसाक्षिणी,**
**तस्या गतिपशाद्विघात सुखं दुःखं च योगिणाम ।**

अर्थात अंगूठे के मूल के नीचे जो नाड़ी गति करती है वही जीव की साक्षी है अर्थात उस नाड़ी को पकड़ने से ही ज्ञात होता है कि प्राणी जीवित है। नाड़ी की गति से रोगी के सुख-दुख का या रोगी के रोग एवं उसकी साध्य साध्यता का ज्ञान किया जाता है।

## नाड़ी परीक्षा उचित समय तथा नियम

आदौ च वहते वातो मध्ये पित्तं तथैव च ,
अन्ते च वहते श्लेष्मा नाड़िकात्रयलक्षणम ।

**तीन अंगुली से त्रिदोष ज्ञान :** अंगूठे के नीचे एक अंगुल छोड़कर नाड़ी पर हाथ की तीन अंगुलियाँ रखी जाती हैं। प्रथम वात नाड़ी पर हाथ रखा जाता है। प्रथम वात नाड़ी, मध्य में पित्त नाड़ी तथा अंत में कफ की नाड़ी चलती है ये तीनों ही नाड़ी के लक्षण हैं। वात के चंचल और गतिमान होने के कारण वात नाड़ी फड़कती है। पित्त की जो नाड़ी है वह उष्ण व चंचल होती है यह मध्य में फड़कती है । चूंकि कफ नाड़ी मंद व शीतल होती है इसलिये कफ नाड़ी अंत में मालूम पड़ती है। परन्तु वातावरणजन्य कारणों से एवं व्यक्ति की मानसिक स्थिति तथा परीक्षक की मानसिक स्थिति के कारण नाड़ी इसके स्पंदन के ज्ञान में क्रमशः भेद हो जाता है। नाड़ी ज्ञान प्रक्रिया में सतत प्रयास व सूक्ष्म विवेचन सफलता का मूल आधार होता है।

# दोषलक्षणज्ञानम

**वाताधिका वहेन्मध्ये ये त्वग्रे वहति पित्तला,**
**अन्ते च बहते श्लेष्मा मिश्रिते मिश्रलक्षणा ।**

**वृद्धिगत दोष के लक्षण का ज्ञान** - वायु की नाड़ी मध्य में चलती है । जब वात दोष अधिक कुपित होता है तब नाड़ी सर्पजलौकादिगति से चलती है। पित्त के कुपित होने पर पित्त नाड़ी आगे चलती है। यह काक व लावक की गति से चलती है एवं कफ के प्रकोप से कफ नाड़ी अंत में चलती है यह राजहंसादि गति से चलती है । द्विदोष कुपित होने पर दो दोषों के लक्षण नाड़ियों द्वारा ज्ञात किये जाते हैं । एवं त्रिदोष होने पर सभी दोषों के लक्षण उत्पन्न होते हैं।

**आदौ च वहते पित्तं मध्ये श्लेष्मा तथैव च ,**
**अन्ते प्रभञ्जतोज्ञेयः सर्वशास्त्र विशारदैः ।।**

प्रारंभ में (आदि में) पित्त नाड़ी, मध्य में कफ नाड़ी तथा अंत में वात नाड़ी चलती है ऐसा शास्त्रों के विशेषज्ञों का मत है।

**स्वस्थ नाड़ी का लक्षण** :- जो व्यक्ति स्वस्थ होता है उसकी निर्दोष गति अर्थात सांप एवं केचुंए के समान स्थिरता व धीरता से चलती है तथा बलवान होती है । अर्थात निरोगी एवं स्वस्थ पुरुष की नाड़ी स्थिर व धीमी होते हुए भी सबल (बलवान) होती है ।

## *नाड़ी से वात आदि का ज्ञान*

**वाताद्वक्रगता नाड़ी चपला पित्तवाहिनी,**
**स्थिरता श्लेष्मवती ज्ञेया मिश्रितेमिश्रिता भवेत् ।**

वात दोष की अधिकता या प्रकोप से नाड़ी वक्रीय गति अर्थात टेढ़ी-मेढ़ी चाल से चलती है और जब पित्त प्रकुपित होता है तब नाड़ी चंचलता लिये हुये फुदक - फुदक कर चलती है। तथा कफ के प्रकुपित होने पर मंदता एवं स्थिरता से चलती है । दूसरे शब्दों में वक्रीय गति वात दोष की, चंचलगति पित्त दोष की व मंद गति कफ के प्रकोप की समझना चाहिये । जब वक्रीय व चंचलता लिये हुये नाड़ी चले तब वात - पित्त का प्रकोप व स्थिरता से नाड़ी चले तब वात-कफ का प्रकोप व चंचल एवं मन्द गति से चले तो पित्त-कफ का प्रकुपित होना जानना चाहिये । इसके अलावा वक्रीय चंचल व मंद गति एक साथ चले तब तीनों दोष प्रकुपित हैं ऐसा समझना चाहिये।

**सर्पजलौका दिगतिंवदन्ति विबुधाः प्रभञ्जनेननाड़ीम् ,**
**पित्तेन काक लाव भेकादिगंति विदुः सुधियः ,**

**राजहंसमयराणां समयरावो पारावतकपोतयोः ,**
**कुक्कुटस्य गांति धत्ते धमनी कफ समृता ।**

नाड़ी की गति को जानने वाले विशेषज्ञों का कथन हैं कि वात के प्रकुपित होने से नाड़ी सांप व जोंक की तरह टेढ़ी मेंढ़ी चलती है । पित्त के प्रकुपित होने से नाड़ी, कौवे लावा , व मेढ़क की गति से समान तथा चंचल गति से फुदक कर चलती है तथा कफ दोष के होने पर नाड़ी मयूर, राजहंस, परेवा, कबूतर व मुर्गी की चाल के समान धीरे धीरे गंभीर व अंदर की ओर घुसती हुई सी चलती है।

**मुहुः सर्पगंति नाड़ी मुहुर्मेकगति तथा ,**
**वात पित्तद्वयोदभूतां तां वदन्ति मतीषिणः ।**

जब वात व पित्त एक साथ प्रकुपित होते हैं तब नाड़ी की गति बार बार सांप की गति से तथा फिर मेढ़क की तरह फुदक - फुदक कर चलती है।

**भुजगादिगंति नाड़ी राजहंसगंति तथा ,**
**वात श्लेषम समुद्रभूतां भाषन्तेतद्वितोजनाः ।**

नाड़ी की गति जब सांप की तरह टेढ़ी मेढ़ी व राजहंस की तरह मंद व स्थिरता से चले तब नाड़ी ज्ञाता को इसे वात व कफ का प्रकोप अर्थात द्विदोष समझना चाहिए। दूसरे शब्दों में वात व कफ एक साथ प्रकुपित होने पर नाड़ी की गति कभी टेढ़ी-मेढ़ी कभी मंद एवं स्थिर होती है ।

**मण्डूकादिगति नाड़ी मयूरादिगति तथा ,**
**पित्तश्लेष्म सनुद्भूतां प्रवदन्ति विचक्षणाः ।**

यदि पित्त व कफ दोनों का एक साथ प्रकोप हो तो नाड़ी मंडूक ( मेढ़क) आदि के समान फुदक - फुदक कर व राजहंसादि के समान मंद व स्थिर गति से चलती है।

**सूक्ष्माशीताः स्थिरानाड़ी पित्तश्लेष्म समुद्रवा,**
**कफ वातोद्भूवा नाड़ी संर्पहंसगति भवेत् ॥**

पित्त व कफ के एक साथ प्रकुपित होने पर नाड़ी की गति पतली (सूक्ष्म) ठंडी (शीतल) व स्थिरता लिये हुये होती है। कफ तथा वात के प्रकुपित होने पर नाड़ी कभी सर्प तथा कभी हंस के समान चलती है। द्विदोषज विकार में भी लाव, तीतर तथा बटेर के समान अति चन्चल नाड़ी चलती है ।

स्वस्थ व्यक्तियों में 1 मिनिट में नाड़ी की गति निम्नांकित है -

(1) गर्भस्थ शिशु की 140

(2) जन्म लेने पर 130

| | | |
|---|---|---|
| (3) | प्रथम वर्ष में | 120 |
| (4) | द्वितीय वर्ष में | 110 |
| (5) | तृतीय वर्ष में | 100 |
| (6) | सात वर्ष तक | 95 |
| (7) | चौदह वर्ष तक | 90 |
| (8) | बीस वर्ष तक | 85 |
| (9) | चालीस वर्ष तक | 75 |
| (10) | साठ वर्ष तक | 70 |
| (11) | अतिवृद्धावस्था में | 75 - 80 |

# नाड़ी द्वारा मनोविकारों का ज्ञान

आयुर्वेद की अन्यान्य परीक्षा विधियों के साथ ही नाड़ी परीक्षण भी मानवों के अगणित भावों काम, क्रोध, भय, स्नेह, प्रेम - मत्सर आदि जिनका उद्रेचनो (Secretions) से भी संबंध है का पता लगाती है । अपमानजन्य ओजोह्रास का पता केवल इसी से लगता है।

**मानसिक भावों का नाड़ी से संबंध** - मष्तिष्कगत आहार ( मद्य का प्रभाव) विहारों के परिवर्तन का प्रभाव हृदय के साथ ही विभिन्न वात नाड़ियों द्वारा, समस्त शरीर पर भी पड़ता है । भय का प्रभाव मुरव पर (तेजहीनता के रूप में), त्वचा पर (रोमांच के रूप में), गुदा पर मूत्राशय पर (इनके द्वारा त्याज्य पदार्थों के बाहर निकलने के रूप में) प्रत्यक्ष देरवा ही जाता है। इसी प्रकार काम, क्रोध, मोह, शोक का प्रभाव भी विभिन्न अंगों पर विभिन्न रूप में परिलक्षित होता है । इन भावों की तीव्रता व मृदुता के अनुसार शीघ्रव्यापी और दीर्घव्यापी प्रभाव पड़ते हैं । ये हृदय द्वारा नाड़ी पर भी प्रभाव डालते हैं इसलिये नाड़ी से भी इनका पता लगाया जाता है।

## *पाश्चात्य मत के अनुसार नाड़ी परीक्षा का स्वरूप*

अंग्रेजी में नाड़ी को pulse कहा जाता है जो दो प्रकार की होती है परोक्ष तथा अपरोक्ष नाड़ी । जो देरवने वाले की अंगुलियों को स्पर्श न करें उसे परोक्ष और जो स्पर्श करे उसे अपरोक्ष ( प्रत्यक्ष) नाड़ी कहते हैं । पाश्चात्य मत से अधिक घेरा (गति) संरव्या वाली नाड़ी का नाम सामान्य नाड़ी की अपेक्षा नाड़ी की संरव्या अधिक वेगवान हो तो Frequent कहते हैं । अर्थात सामान्य नाड़ी की गति संरव्या निश्चित है। उससे अधिक होने पर Frequent की संज्ञा होती है ।

## *कम गति संख्यावाली नाड़ी का नाम -*

सामान्य नाड़ी संरव्या की अपेक्षा स्पन्दन संरव्या कम हो तो इस मंदचारिणी नाड़ी को Inreguler कहते हैं। जब नाड़ी बहुत देर तक हाथ ररवने पर कुछ न्यूनाधिक्य प्रतीत ना हो तो उस नाड़ी को Regular कहते हैं। यदि बहुत देर तक नाड़ी पर हाथ ररवने से नाड़ी की संरव्या घटती बढ़ती रहे तो उस नाड़ी को Inregular कहते हैं ।

जो नाड़ी रक्त से परिपूर्ण होती है उस नाड़ी को Full of large कहते हैं । केवल एक बार अंगुली का स्पर्श कर छिप जाये वह रक्त को दूषित करने वाली एवं हृदय संबंधी रोग को उत्पन्न करने वाली है। इसको Intermittent कहते हैं । हृदय में रक्ताल्पता के समय नाड़ी Small कही जाती है । धागे के समान सूक्ष्म व क्षीण नाड़ी Thready pulse कहलाती है। शीघ्रगामिनी नाड़ी को quick कहते हैं मृदुता व शीतलता को प्रकट करने वाली नाड़ी Soft कहलाती है। रुक्षता प्रकट करने वाली नाड़ी Hard नाड़ी कहलाती है।

# 1.3.2 मनोविज्ञान (psychology) और व्यक्तित्व

मनोविज्ञान आधुनिक युग का बड़ा ही महत्वपूर्ण अध्ययन का विषय है। आज व्यक्ति व समाज के व्यवहार संबंधी कोई भी अध्ययन का ऐसा विषय नहीं है जिसमें मनोविज्ञान की अध्ययन की आवश्यकता न हो। अर्थशास्त्र, समाजशास्त्र, राजनीति शास्त्र, साहित्य आदि समस्त विषयों के गूढ़ अध्ययन के लिये मनोविज्ञान की आवश्यकता होती है ।

मानव के प्रत्येक व्यवहार का कारण मन है। हमारे मन के विचार ही हमारी बाह्य क्रिया में प्रदर्शित होते हैं। सभी विषयों के अध्ययन से ज्ञात होता है कि उनमें मनुष्य की क्रियाओं और विचारों का ही वर्णन रहता है। मनोविज्ञान का ध्येय इन विचारों व क्रियाओं के रहस्य को समझना है । मनोविज्ञान का विषय है मनुष्य के मन का अध्ययन करना । चूंकि हमारे मन में प्रत्येक क्षण अनेक विचार उठते हैं हमारा हृदय दिन भर कई संवेगों का अनुभव करता है एवं हमारे मन में कई प्रकार के कार्य करने की इच्छाएँ क्षण - क्षण पर उठा करती हैं इन समस्त मानसिक अनुभूतियों का अध्ययन करना मनोविज्ञान का लक्ष्य है । मनोविज्ञान मन में होने वाली क्रियाओं का क्रमबद्ध तथा वैज्ञानिक अध्ययन ही मनोविज्ञान का विषय है। आधुनिक मनोविज्ञान की उन्नति पदार्थ विज्ञान के साथ-साथ हुई है । आधुनिक मनोविज्ञान पाश्चात्य पण्डितों की देन कहा जाता है । जब पदार्थ विज्ञान विषयक अध्ययन में पर्याप्त उन्नति हो गई तो मनुष्य के मन में वैज्ञानिक रूप से मन का अध्ययन करने की इच्छा हुई इसी इच्छा के परिणामस्वरूप आधुनिक मनोविज्ञान का जन्म हुआ ।

**मनोविज्ञान की परिभाषा** - मनोविज्ञान के वर्तमान स्वरूप को यदि देरवा जाये तो यह शब्द के शाब्दिक अर्थ से स्पष्ट नहीं होता । मनोविज्ञान का अंग्रेजी पर्यायवाची शब्द Psychology है। यह शब्द यूनानी भाषा से लिया गया है और यूनानी भाषा के शब्दों साईके (Psyche) और लोगस (Logos) से मिलकर बना है। इससे साइके का अर्थ आत्मा से हैं व लोगस का अर्थ है विचार विमर्श । इन दोनों ही शब्दों से साईक्लॉजी बना है। अतएव साईक्लॉजी वह विज्ञान है जिसमें मनुष्य की आत्मा के विषय में चर्चा हो। अतः मनोवैज्ञानिकों के अध्ययन का विषय आत्मा ही माना जाता था। एवं मनोविज्ञान तत्व विज्ञान का एक अंग भी माना जाता था । चूंकि आत्मा के विषय में मनुष्यों के विचारों में मतैक्यता नहीं है एवं आत्मा के स्वरूप का निरूपण करना अत्यंत कठिन कार्य है। अतः जह तक आत्मा को मनोविज्ञान का अध्ययन विषय माना

जाता रहा तब मन का वैज्ञानिक रूप से अध्ययन करना संभव न हुआ और मनोविज्ञान कोई उन्नति नहीं कर सका।

लगभग 16 वीं शताब्दी तक मनोविज्ञान को आत्मा के विज्ञान के रूप में जाना जाता रहा । इस विचारधारा की आलोचना के फलस्वरूप दार्शनिकों ने मनोविज्ञान को मन का विज्ञान कहकर पुकारा । तत्पश्चात वर्तमानकाल के प्रारंभ में उपर्युक्त दृष्टिकोण में परिवर्तन हुआ और मनोविज्ञान के अध्ययन का विषय आत्मा को न मानकर चेतन मन के अनुभवों को माना जाने लगा । अर्थात चेतन मन को क्रियाओं का अध्ययन मनोविज्ञान में किया जाने लगा। इस प्रकार इस परिभाषा में मनुष्य जब तक जाग्रत अवस्था में रहता है तब तक उसको किसी न किसी प्रकार की अनुभूतियाँ होती रहती हैं। इन्हीं अनुभूतियों एवं विचारों का नाम मनोविज्ञान है।

जैसे-जैसे मन के अध्ययन का विस्तार होता चला गया उसके स्वरूप में परिवर्तन पर विचार किया जाने लगा । गहन अध्ययन के परिणामस्वरूप विषय का विस्तार किया गया । वर्तमान समय में मनोविज्ञान मन की चेतन क्रियाओं का ही केवल अध्ययन नहीं करता बल्कि मन के उस अंतरंग विषय में भी हमारा ज्ञान बढ़ाने का प्रयास करता है जो चेतन मन की पहुँच के बाहर है । मनोविज्ञान इस परिभाषा में चेतन मन के इन दोनों भागों का वैज्ञानिक अध्ययन करने की चेष्टा करता है।

समय के साथ-साथ अनुभव किया जाने लगा कि हमारी मानसिक क्रियाएँ बाह्य क्रियाओं द्वारा प्रदर्शित होती हैं। अप्रत्यक्ष रूप से हम अपने मन की क्रियाओं को जानते हैं । जब हमारे मन में कोई विचार उठता है उस पर हम ध्यान दे देते हैं और हम उन्हें जान लेते हैं परंतु दूसरे व्यक्ति के मन में कौन सी क्रियाएँ चल रही हैं यह हम स्पष्टतयां नहीं जान सकते हैं जब तक कि वह अपने मन के विचारों व अनुभूतियों को किसी से कहकर न बताएँ। उदाहरणार्थ किसी मनुष्य के सिर में यदि पीड़ा है तो उसकी पीड़ा हमारी पीड़ा नही बन पायेगी। हम उस व्यक्ति की बैचेनी व कराहने से ही उसकी पीड़ा को जान सकेंगे। अर्थात उसकी बाह्य क्रिया व व्यवहार को देरवकर अपनी अनुभूति के आधार पर उसके सिर की पीड़ा की कल्पना करते हैं । इस प्रकार का ज्ञान दूसरों का अनुभूति का ज्ञान परोक्ष ज्ञान है। इस आधार पर मनोविज्ञान का नया स्वरूप सामने आया कि मनोविज्ञान वह विज्ञान है जो मन की चेतन व अचेतन क्रियाओं का अध्ययन अपरोक्ष अनुभूति द्वारा तथा मनुष्य की बाह्य क्रियाओं का निरीक्षण करके करता है । मनोविज्ञान चेतन तथा अचेतन मन की व्यवहार में प्रकाशित तथा अप्रकाशित मानसिक क्रियाओं का अध्ययन करता है,परंतु चेतना को अवैज्ञानिक सिद्ध करने में व्यवहारवादियों का प्रमुरव योगदान था ।

इस प्रकार मनोविज्ञान विकास के इतिहास के अध्ययन से स्पष्ट होता है कि प्रारंभ से ही विद्वान किसी न किसी रूप में प्राणी की अनुक्रियाओं का अध्ययन करते रहें हैं । तत्पश्चात चेतन मन का अध्ययन किया गया फिर मन के दोनों भागों चेतन, अचेतन मन का अध्ययन किया गया एवं अंततः शारीरिक क्रियाओं और व्यवहारों का भी अध्ययन किया गया । बीसवी शताब्दी के प्रारंभ से ही मनोविज्ञान की परिभाषा व्यवहार के विज्ञान के रूप में की जाने लगी ।

**1. वुडवर्थ के (1954) के अनुसार** - "व्यक्ति के पर्यावरण के संबंध में व्यक्ति की क्रियाओं का विज्ञान ही मनोविज्ञान है। "

**2. वाटसन के अनुसार** - "मनोविज्ञान व्यवहार का शुद्व विज्ञान है ।"

**3. वुडवर्थ के अनुसार** - "मनोविज्ञान संबंधित वातावरण में व्यक्ति की क्रियाओं का विज्ञान है।"

**4. हिलगार्ड के अनुसार** - "मनोविज्ञान को उस विज्ञान के रूप में परिभाषित किया जा सकता है जो मानव तथा अन्य पशुओं का अध्ययन करता है।"

**5. बोंरिग के अनुसार** - "मनोविज्ञान मानव की प्रकृति का अध्ययन है।"

**6. मैक्डूगल के अनुसार** - "मनोविज्ञान जीवित प्राणियों के व्यवहार का विधायक विज्ञान है।"

**7. जैम्स ड्रेवर -के अनुसार** "मनोविज्ञान वह विधायक विज्ञान है जो मनुष्य तथा पशु के व्यवहार का अध्ययन करता है जहां तक व्यवहार का अर्थ है यह व्यवहार अंत्तर्जगत के मनोविज्ञान एवं विचारों की अभिव्यक्ति है जिसको हम मानसिक जीवन कहते हैं।"

**8. मन के अनुसार - (1955)** "मनोविज्ञान आज व्यवहार के वैज्ञानिक जांच पड़ताल से संबंधित है जिसमें व्यवहार के दृष्टिकोण से वह सब सम्मिलित है जिसे पहले के मनोवैज्ञानिक अनुभव के रूप में लेते थे । "

**9. थाउलस के अनुसार** - मनोविज्ञान मानव अनुभव और व्यवहार का विधायक विज्ञान है।

मनोविज्ञान कि उपर्युक्त परिभाषाओं को देरवने से ज्ञात होता है कि आधुनिक युग में इसका क्षेत्र विस्तृत हो गया है। यद्यपि कोई सर्वमान्य परिभाषा नहीं है। फिर भी मनौवैज्ञानिक किसी न किसी रूप में इस बात को स्वीकार करते हैं कि मनोविज्ञान व्यवहार का वैज्ञानिक अध्ययन है। मनोविज्ञान अनुभव का ही नहीं बल्कि व्यवहार का विधायक विज्ञान है। यह व्यवहार शब्द मनोविज्ञान में व्यापक अर्थों में किया गया है इसमें पशुओं व बालकों, विक्षिप्तों, रोगियों,

अपराधियों संतों आदि सभी प्रकार के मनुष्यों का व्यवहार आ जाता है। इसमें व्यवहार केवल हाथ, पैर की क्रिया भाव नहीं है इसमें आंख, नाक, कान व जबान आदि सभी इंद्रियों की क्रियायें तथा ध्यान, प्रत्यक्ष, कल्पना, विचार, प्रयत्न, स्मृति, बुद्धि आदि मस्तिष्क की सभी क्रियाएँ आ जाती है।

मनोविज्ञान का क्षेत्र अत्यंत व्यापक है। मनुष्य, पशु, साधारण-असाधारण बालक, वयस्क मनुष्य, पशु इत्यादि सभी का अध्ययन करता है एवं उनकी तुलना करता है । जहाँ कहीं जीवन है वहाँ व्यवहार है । जहाँ व्यवहार है उस जगह पर एक मनोवैज्ञानिक संतों, नेताओं और महापुरुषों तक का अध्ययन करता है । मानव जीवन की अनेक परिस्थितियाँ हो सकती है इन सभी परिस्थितियों में अनेक प्रकार का व्यवहार हो सकता है। इन सबका अध्ययन मनोविज्ञान के क्षेत्र में आयेगा ।

# व्यक्तित्व

व्यक्तित्व एक जटिल प्रत्यय है क्योंकि अनेक अनुसंधानों के बाद भी व्यक्तित्व की प्रकृति को निंश्चित रूप में परिभाषित करना कठिन है साथ ही व्यक्तित्व शब्द जटिल व गूढ़ होने के कारण लंबे समय तक मनोवैज्ञानिकों द्वारा यह व्यक्तित्व शब्द उपेक्षित रहा है लोकिन फिर भी इस क्षेत्र में अध्ययन हुआ है । और सर्वप्रथम व्यवस्थित अध्ययन क्रेपलिन जेने, फ्रायड आदि चिकित्सा शास्त्रियों द्वारा प्रारंभ किये गये ।

व्यक्तित्व के स्वरूप का अध्ययन करते समय हमें किसी ऐसे व्यक्ति का ध्यान आना स्वाभाविक है जो सरलता से या सहज रूप से दूसरों का ध्यान अपनी ओर आकर्षित कर लेता है जैसे किसी पार्टी में जहां बहुत से लोग एकत्र है कुछ ऐसे व्यक्ति वहां अवश्य होते हैं जो दूसरों का ध्यान अपनी ओर आकर्षित करते हैं वे ऐसा अपने आकर्षक व्यक्तित्व के कारण ही करते हैं। यहाँ प्रश्न यह है कि व्यक्तित्व का स्वरूप क्या है ?

व्यक्तित्व के बारे में लोगों की बहुत सी धारणाएँ हैं । साधारण भाषा में व्यक्तित्व का अर्थ व्यक्ति के शरीर की बनावट से लिया जाता है। कुछ लोग व्यक्तित्व का अर्थ व्यक्ति के अन्दर जो विशेष गुण पाये जाते हैं उनसे करते हैं। जबकि दूसरे लोग व्यक्तित्व को अस्पष्ट गुणों, अनिश्चित लक्षणों एवं अनिर्णित विशेषताओं का एक जटिल संग्रह मानते हैं। कुछ लोग व्यक्तित्व शीलगुणों को जन्मजात मानते हैं और व्यक्तित्व पर वातावरण का प्रभाव नहीं मानते जबकि दूसरे व्यक्तित्व शीलगुणों पर वातावरण का प्रभाव मानते हैं ।

आधुनिक जीवन में व्यक्तित्व के वैज्ञानिक अध्ययन को अत्याधिक प्रोत्साहन मिला है क्योंकि सफल समायोजन में व्यक्तित्व की महत्वपूर्ण भूमिका है । जहां जटिल संस्कृतियाँ हैं वहां सामाजिक जीवन में व्यक्तित्व का स्थान सर्वोपरि है। अधिगम सिद्धांतों द्वारा जो प्रभाव उपलब्ध कराये गये है वे भी व्यक्तित्व अध्ययन के लिए प्रोत्साहन का प्रमुरव स्त्रोत हैं । इनके अनुसार इसका कारण व्यक्तित्व निर्धारण में अनुवांशिकता का स्थान उतना महत्वपूर्ण नहीं है जितना कि अधिगम प्रभावों का है।

व्यक्तित्व मनोविज्ञान का क्षेत्र अत्याधिक फैला हुआ आकर्षक लेकिन संभ्रांतिपूर्ण है । लेकिन व्यक्तित्व शब्द का जितना अधिक प्रयोग आधुनिक जीवन में होता है उतना मनोविज्ञान के किसी भी अन्य पक्ष का नहीं होता है । व्यक्तित्व शब्द को समझने के लिये यह भी कहा जा सकता है कालेजों पार्टियों तथा अन्य समारोहों में अचानक लोगों को यह कहते हुए सुना जाता है देरवो उस व्यक्ति का व्यक्तित्व कितना अच्छा है । इस वार्तालाप का कारण होता है उस व्यक्ति का आकर्षक व्यक्तित्व । जबकि जनसाधारण प्रायः लोगों के शरीर गठन, रंगरूप, मनमोहक

शरीर की बनावट व आकर्षित करने वाले व्यक्ति को अच्छे व्यक्तित्व वाला व्यक्ति समझते हैं । लेकिन वहां पर सवाल यह उठता है कि क्या यही व्यक्तित्व की परिभाषा है जो जनसाधारण समझते हैं । मनोविज्ञान में व्यक्तित्व का यह अर्थ बिल्कुल नहीं है व्यक्ति की सुंदरता, रंग, आकर्षक पहनावा आदि को व्यक्तित्व नहीं कहा जाता क्योंकि बाहरी रूप को व्यक्तित्व कहा जायेगा तो फिर गांधी जी के विषय में हम क्या कहेगें क्योंकि वे न तो शारीरिक रंगरूप की दृष्टि से आकर्षक थे और न वस्त्रों की दृष्टि से मोहक प्रतीत होते थे तो क्या वे व्यक्तित्व रहित थे!

उपरोक्त सभी बातों से व्यक्तित्व के विषय में इतनी अधिक गूढ़ता पाई गई है कि पूर्व व पश्चिम के दार्शनिकों का ध्यान इस ओर आकर्षित हुआ और इन सभी लोगों ने व्यक्तित्व को परिभाषित करने का प्रयास किया । और व्यक्तित्व को आत्मा (Soul), अहं (Self) अथवा व्यक्ति के रूप में स्वीकार किया । प्राचीनकाल के जो दार्शनिक थे उन्होंने व्यक्तित्व को आत्म चेतना माना क्योंकि उस समय मनोविज्ञान को चेतना का विषय माना जाता था इसके ठीक विपरीत जो आधुनिक काल के मनोवैज्ञानिक हैं वे सभी व्यक्तित्व को संगठित प्रतिमान व्यवहार मानते हैं और व्यक्ति विशेष जो वातावरण के प्रति प्रतिक्रिया करता है उसका अध्ययन करते हैं।

व्यक्तित्व के क्षेत्र में जितने भी अध्ययन हुये हैं उनका ऐतिहासिक दृष्टावलोकन करने पर यह ज्ञात होता है कि व्यक्तित्व प्रत्यय के अर्थ में परिवर्तन के कारण ही मनोविज्ञान की दिशा में निरन्तर परिवर्तन दिरवाई पड़ता है। इसका कारण यह है कि जहां मनोवैज्ञानिकों ने विशिष्ट एवं संगठित व्यक्ति को सामान्य मनोविज्ञान की समस्या समझा है, वहीं जो समाजशास्त्री हैं उन्होंने इसे मानव समूह की अंतिम इकाई माना है। कुछ विद्वान इसे मनुष्य का बाह्य रूप मानते हैं, लेकिन कुछ विचारक (मनोवैज्ञानिक) इसे विभिन्न विशेषताओं का योग (Sum total) मानते हैं। इस तरह व्यक्तित्व की व्यारव्या में अनेक लोगों के अनेक मतों को पक्षों को बल दिया लेकिन व्यक्तित्व को समझने लिए इसकी प्रकृति को समझना आवश्यक है। क्योंकि मनुष्य की संवेदनाएँ, मूल प्रवृत्तियाँ, उद्वेग, कल्पना, स्मृति, प्रत्यक्ष ज्ञान, बुद्धि तथा विवेक ये सभी व्यक्तित्व के अंतर्गत हैं।

## व्यक्तित्व की परिभाषा

संसार में प्रत्येक व्यक्ति अपने आप में अलग प्रकार का है साथ ही घटित होने वाले घटनाएँ भी अपने आप में अनूठी है। फिर भी अनेक व्यक्ति ऐसे देरवने को मिलेंगे जिनमें कुछ न कुछ उभयनिष्ट समानताएँ पाई जाती है। हर मनोवैज्ञानिक इन्हीं प्रतिरूपों के संबंध में ज्ञान प्राप्त करने का प्रयास करता है । मनोविज्ञान में व्यक्तित्व का क्षेत्र संपूर्ण व्यक्ति एवं वैयक्तिक भिन्नताओं से संबंधित है। जब हम अनेक व्यक्तियों की समानताओं का अध्ययन करते हैं तो उनकी भिन्नताओं के बारे में भी ज्ञान प्राप्त करते हैं। व्यक्ति के प्रकार्यों के विभिन्न पक्षों जैसे सीरवना (अधिगम),

प्रत्यक्षीकरण एवं अभिप्रेरणा में जटिल प्रत्ययों के बारे में ज्ञान प्राप्त करने का प्रयास व्यक्तित्व सिद्धांतवादी करते हैं । व्यक्तित्व के जो अनुसंधान हुये हैं वे प्रत्यक्षीकरण अध्ययन से संबंधित नहीं है बल्कि व्यक्ति अपने प्रत्यक्षीकरण में अन्य व्यक्तियों से कैसे भिन्न होते हैं तथा यह अंतर उन व्यक्तियों संपूर्ण प्रकार्य से किस तरह संबंधित हैं से संबंधित हैं । केवल कोई विशेष मनोवैज्ञानिक प्रक्रिया ही नहीं बल्कि अनेक प्रक्रियाओं का अंतर भी व्यक्तित्व अनुसंधान का केन्द्र है जो व्यक्तित्व के अध्ययनकर्ता हैं उनके लिये व्यक्तित्व शब्द का प्रयोग एक अध्ययन क्षेत्र को पारिभाषित करने के लिये किया जाता है।

आधुनिक मनोवैज्ञानिक किसी एक परिभाषा पर सहमत नही हैं । कुछ मनोवैज्ञानिकों का मत है कि जैव रासायनिक एवं शारीरिक पक्ष पर व्यक्तित्व निर्भर करता है तो दूसरी ओर बाह्य व्यवहार के निरीक्षण को अन्य मनोवैज्ञानिक बल देते हैं । कुछ मनोवैज्ञानिक व्यक्तित्व की परिभाषा विशेषताओं जैसे अचेतन प्रक्रियाओं के रूप में करते हैं।

व्यक्तित्व की विभिन्न परिभाषाएं प्रस्तुत की गई हैं तथा प्रत्येक परिभाषा में व्यवहार के अलग अलग पक्षों पर बल दिया गया है ये सभी परिभाषाएँ अमूर्त भी हो सकती हैं और मूर्त भी । साथ इस तथ्य पर भी प्रकाश डालती हैं कि व्यक्ति किस प्रकार अर्न्तक्रिया करता है? व्यक्ति में क्या दुर्लभ तथा क्या उभयनिष्ठ है ?

व्यक्तित्व की परिभाषाओं पर विचार करते समय दो तथ्यों पर ध्यान दिया जाना चाहिये प्रथम व्यक्तित्व की परिभाषा उन व्यवहार प्रकारों पर प्रकाश डालती है जिन पर मनोवैज्ञानिक अपना ध्यान केन्द्रित करता है तथा अध्ययन हेतु विभिन्न विधियों का प्रयोग करता है । द्वितीय यह कि व्यक्तित्व की परिभाषा में से न तो कोई सही है न कोई गलत । क्योंकि सभी परिभाषाएँ कुछ न कुछ व्यक्तित्व के मूल्यांकन के अनुसंधान के लिये कम या ज्यादा लाभदायक होती हैं।

व्यक्तित्व शब्द अंग्रेजी के (Personality) का पर्याय है जिसकी उत्पत्ति लैटिन भाषा के (Persona) परसोना शब्द से हुई है परसोना का अर्थ है मुरवौटा (MasK) या नकली चेहरा । प्राचीन समय के यूनानी कलाकार अपनी पहचान को छिपाने व नाटक के उस पात्र का वास्तविक रूप दर्शाने के लिये मुरवौटे या नकली चेहरे का उपयोग करते थे। इस नाटकीय प्रणाली को आगे चलकर रोमवासियों ने अपना लिया और उनसे हमें यह आधुनिक शब्द Personality प्राप्त हुआ। व्यक्तित्व शब्द की इस धारणा का आधार प्लेटो का दर्शन था। इस धारणा के अनुसार किसी आंतरिक दृश्य का बाह्य रूप ही व्यक्तित्व है । ऐसी ही धारणा आधुनिक मनोविश्लेषणवादियों की भी है। क्योंकि वे भी आंतरिक अहं (Ego) को असली व्यक्तित्व मानते हैं और उसकी ही अभिव्यक्ति को व्यवहार मानते हैं ।

रोमवासियों के लिये Persona का अभिप्राय जैसा दूसरों को दिरवाई देता से है । इसका

अर्थ यह हुआ कि मुखौटा लगाकर कलाकार दर्शकों के सामने जिस पात्र की भूमिका में मंच पर आते हैं उस पात्र का सही प्रभाव उत्पन्न करने का सही प्रयास करते हैं । इस प्राचीन अभिप्राय से Personality का हमारा सम्प्रत लोकप्रिय अभिप्राय प्राप्त हुआ है जिसका अर्थ दूसरों का प्रभाव (An effect one has on others ) है। कोई भी व्यक्ति जो कुछ भी अपने विचार करता है वह सभी कुछ व्यक्तित्व की मनोवैज्ञानिक संरचना का अंश है और काफी मात्रा में उस व्यक्ति के व्यवहार द्वारा अभिव्यक्त होता है । इस प्रकार यदि देखा जाए तो व्यक्तित्व का कोई विशिष्ट गुण निश्चित नहीं है बल्कि संपूर्ण व्यक्ति के कुल व्यवहार का गुण है।

व्यक्तित्व के शाब्दिक अर्थ के अतिरिक्त कुछ अन्य दृष्टिकोण भी हैं जिनमें व्यक्तित्व के विभिन्न पक्षों की व्याख्या होती है ये दृष्टिकोण निम्नलिखित हैं ।

**1. सामान्य दृष्टिकोण (General View)** - सामान्य दृष्टिकोण से व्यक्तित्व सर्वांगीण विकास का स्वरूप है।

**2. दार्शनिक दृष्टिकोण (Philosophical View) -** इस दृष्टिकोण के अनुसार व्यक्तित्व सामाजिक क्षेत्र में कुछ गुणों का एक संगठन मात्र है ।

**4. मनोविश्लेषणात्मक दृष्टिकोण (Psychoanalytic View) -** के अनुसार व्यक्तित्व इदम् (Ed) , अहम् (Ego) तथा नैतिक मन (Super Ego) का स्वरूप है।

**5. मनोवैज्ञानिक दृष्टिकोण (Psychological View)** इस दृष्टिकोण के अनुसार व्यक्तित्व वंश परम्परा तथा वातावरण की देन है।

व्यक्तित्व के संबंध में विभिन्न दृष्टिकोण व्यक्तित्व शब्द की परिभाषा की ओर संकेत करते हैं । व्यक्तित्व की परिभाषा में मनोवैज्ञानिक जिन विचारों को प्रकट कर रहें हैं उसे गिलफोर्ड के मतानुसार निम्नलिखित 4 भागों में बांट सकते हैं।

1. प्रथम वर्ग में वे परिभाषाएँ आती हैं जो व्यक्ति की संपूर्ण प्रतिक्रियाओं के आधार पर व्यक्तित्व को परिभाषित करती हैं । ऐसी परिभाषाओं में व्यक्ति की रुचि, आदतें तथा योग्यताएँ सम्मिलित की जाती हैं। इन्हें सर्वांगीण परिभाषाएँ कहते हैं।

2. द्वितीय वर्ग की परिभाषाएँ संगठनात्मक परिभाषाएँ कहलाती हैं जिनमें व्यक्ति के संगठन की बात कही जाती है।

3. तृतीय वर्ग की परिभाषाओं को इन्टीग्रेटिव परिभाषाओं के रूप में जाना जाता है। जो व्यक्ति के विभिन्न रूपों के योग पर बल देती हैं।

4. चतुर्थ वर्ग की परिभाषाएँ व्यक्तित्व के समायोजन पर बल देती हैं ।

उपर्युक्त वर्गों से संबंधित विभिन्न परिभाषाओं को प्रस्तुत किया जा रहा है।

**1. आलपोर्ट (1961) के अनुसार** - "व्यक्तित्व व्यक्ति के भीतर मनोदैहिक गुणों वह गत्यात्मक संगठन है जो पर्यावरण के प्रति उसके अनूठे समायोजन का निर्धारण करता है।"

**2. म्यूरहैड के शब्दों में** - "व्यक्ति संपूर्ण व्यक्ति का समावेश है यह व्यक्ति के गठन, रुचि, अभिरुचि, क्षमता तथा योग्याताओं और अभिवृत्तियों का विशेष संगठन है।"

**3. वैरन के अनुसार** - "ज्ञानात्मक, भावनात्मक, क्रियात्मक तथा शारीरिक विशेषताओं के एक व्यक्ति का संगठित स्वरूप जो दूसरों से बिल्कुल भिन्न होता है।"

**4. मन के अनुसार** - "व्यक्तित्व किसी व्यक्ति की बनावट, व्यवहार के ढंग, रुचि, अभिवृत्ति, शक्ति, योग्यता तथा अभिरुचियों के विशेष संगठन के रूप में पारिभाषित किया जा सकता है ।"

**5. कैम्फ के अनुसार** - "व्यक्तित्व उन अभ्यासों के रूपों का समन्वय है जो किसी वातावरण में व्यक्ति विशेष के समायोजन को प्रस्तुत करता है ।"

**6. बोरिंग के अनुसार** - "व्यक्तित्व व्यक्ति का उसके वातावरण के साथ अपूर्व और स्थायी समायोजन है ।"

**7. गुथरी (1944) के अनुसार** - "व्यक्तित्व की परिभाषा सामाजिक महत्व की उन आदतों तथा आदत संस्थानों के रूप में दी जा सकती है जो स्थिर तथा परिवर्तन के अवरोध वाली होती है।"

**8. मन (1953) के अनुसार** - "व्यक्तित्व की परिभाषा उस अति विशेषता पूर्ण संगठन के रूप में दी जा सकती है जिसमें व्यक्तित्व की संरचना व्यवहार के ढंग, रुचियाँ, अभिवृत्तियाँ, क्षमताएँ और प्रवणताएँ सम्मिलित हैं ।"

**आलपोर्ट के अनुसार (1961)** - आज आलपोर्ट की परिभाषा अन्य परिभाषाओं की तुलना में सर्वाधिक मान्य है क्योंकि यह परिभाषा अन्य की अपेक्षा अधिक व्यापक होने के कारण व्यक्ति के स्वरूप को अधिक भली-भांति स्पष्ट करती है । इसमें अनुकूलन या अभियोजक दृष्टिकोण की प्रधानता है।

आज के मनोवैज्ञानिक व्यक्तित्व के तीन घटक चेतन व्यक्तित्व, अचेतन व्यक्तित्व व वस्तुनिष्ठता मानते हैं कि व्यक्ति जिस भाग से अवगत रहता है चेतन व्यक्तित्व है। इसी प्रकार व्यक्ति को जब किसी भाग की चेतना नहीं रहती वह अचेतन व्यक्तित्व है। व्यक्तित्व का वह भाग जो दूसरों द्वारा निरीक्षण योग्य होता है वस्तुनिष्ठ होता है।

# व्यक्तित्व के प्रकार *(Type of Personality)*

संसार में किसी भी समाज के कोई भी दो व्यक्तियों में समानता नहीं होती है। ये बात अलग है कि उनमें किसी न किसी प्रकार या आधार की समानता पाई जा सकती है। परंतु दो व्यक्ति आकार, प्रकार, रूपरंग और स्वभाव व व्यवहार में पूर्णरूपेण एक समान नहीं मिलेंगे। किन्तु व्यक्तियों में किसी आधार या प्रकार की समानता होती है । इसी आधार पर व्यक्तित्व का प्राचीनकाल से ही वर्गीकरण किया जाता रहा है। उदाहरणार्थ- भारतीय आयुर्वेद में व्यक्तियों की तीन प्रकार की प्रकृति बताई गई है। जो शरीर रसायन पर आधारित है - **वात, पित्त, कफ**। इसी तरह धर्मशास्त्र में तीन प्रकार की मानसिक वृत्तियों का उल्लेख किया गया है - **सात्विक, राजसिक व तामसिक** । भारतीय विचारकों के अनुसार सात्विक प्रकृति के व्यक्ति चिन्तक, एकान्तप्रिय, चरित्रवान, सीधी- सादे व्यक्ति होते हैं । राजसी - प्रकृति के व्यक्ति सुख - ऐश्वर्य पसंद करने वाले, समाजप्रेमी व्यक्ति होते हैं । इनमें उत्साह व उग्रता होती है. इनमें अहं (Ego) की प्रधानता पाई जाती है। तामसी - तामसी प्रकृति के व्यक्ति (Id) इदं के निर्देशन में चलते हैं । चूंकि इनका व्यवहार पशु प्रवृत्ति का होता है इसलिये इन्हें खाने पीने संबंधी उचित अनुचित में अंतर करने संबंधी योग्यता नहीं होती है ।

**हिप्पोक्रेट्स** का वर्गीकरण स्वभाव व शरीर रचना को अलग अलग ध्यान में रखते हुए किया । क्योंकि यह सत्य है कि स्वभाव व शरीर रचना में धनात्मक सहसंबंध पाया जाता है।

शरीर रचना के दृष्टिकोण से जर्मन विचारक **क्रेश्मर** ने व्यक्तियों को 4 वर्गों में बांटा है।

**1. पिकनिक टाईप** - पिकनिक पर्सनेलिटी के व्यक्ति आरामतलब एवं हंसमुख स्वभाव के होते हैं । ये व्यक्ति कद में छोटे शरीर से मोटे एवं इनका शरीर चिकना होता है।

**2. एथलेटिक** - ऐसे व्यक्ति समाजप्रिय, स्वस्थ एवं स्वभाव में उग्र होते हैं । इनकी शारीरिक रचना कसरती शरीर वालों की तरह होती है । पेशियाँ मजबूत होती है।

**3. एस्थेनिक** - ऐसे व्यक्ति अत्यंत भावुक अंर्तमुखी, कल्पनाशील एवं बुद्धिमान होते हैं। शारीरिक रूप से दुबले पतले होते हैं।

**4. डिस्प्लेटिक** - उपरोक्त तीनों प्रकारों के गुण डिस्पलेटिक टाईप के व्यक्तियों में पाये जाते हैं।

**शैल्डन (1942)** का वर्गीकरण शारीरिक गुणों के अध्ययनों पर आधारित है।

**1. एण्डोमार्फिक** - इनका पेट बड़ा होता है ये व्यक्ति गोल मटोल चिकने होते हैं।

**2. मेसोमार्फिक** - ऐसे व्यक्ति ठोस, कसरती शरीर वाले होते हैं । इनकी पेशियाँ व हड्डियों में अधिक बल होता है । ये व्यक्ति अधिक तंदुरस्त व शक्तिशाली होते हैं।

**3. एक्टोमार्फिक** - इनकी अस्थियां लंबी शरीर दुबला पतला, दुर्बल मांसपेशियां, देखने में शक्तिहीन होते हैं।

**युंग** ने व्यक्तित्व का जो वर्गीकरण प्रस्तुत किया है वह आज भी प्रचलित है - उसके अनुसार व्यक्तित्व के दो प्रकार है -

**1. बहिर्मुखी व्यक्तित्व** - ऐसे व्यक्ति यथार्थ को मानने वाले व्यावहारिक भावना प्रधान, निःसंकोची, भौतिकवादी, वाकपटु, अधिक कार्यक्षमता वाले, वर्तमान में जीने वाले, तुरंत निर्णय लेने वाले होते हैं ।

**2. अर्न्तमुखी व्यक्तित्व** - ऐसे व्यक्तियों में व्यावहारिकता की कमी, संकोची, विचार करने वाले, एकान्त को पसंद करने वाले, देर से निर्णय लेने वाले, अपने द्वारा लिये गये निर्णय को देर से क्रियान्वित करने वाले, भविष्य को प्रमुखता देने वाले व कम बोलने वाले होते हैं ।

**मार्गन व गिनीलैण्ड** ने स्वभाव के अनुसार 4 प्रकार के व्यक्ति बतलाये हैं -

**1. प्रफुल्ल** - ऐसे व्यक्ति हंसमुख, आशावादी स्वभाव के होते हैं ।

**2. उदास** - ऐसे व्यक्ति निराशावादी व उदास रहते हैं ।

**3. चिड़चिड़े** - ऐसे व्यक्ति झगड़ालू व तेज मिजाज के होते हैं ।

**4. अस्थिर** - ये व्यक्ति अस्थिर चित्त के व संवेगात्मक होते हैं । इनके विचारों व मूड कोई भरोसा नहीं होता क्योंकि ये व्यक्ति एक पल में खुश होते हैं तो एक पल में क्रोधित हो उठते हैं ।

**शैल्डन** ने स्वभाव एवं शरीर रचना में धनात्मक सहसंबंध प्रमाणित किया है और अपना वर्गीकरण निम्न प्रकार से दिया है।

**1. विसेरोटोनिक** - इस टाईप के व्यक्ति स्नेह के भूखे आराम पसंद करने वाले होते हैं इसीलिये इनका पेट व आंतों का भाग अधिक विकसित होता है।

**2. सोमेटोटोनिक** - ऐसे व्यक्ति शक्तिशाली , क्रियाशील, उत्साही, आत्मविश्वासी साहसी, कर्मठ, स्पष्ट वक्ता, अधिकार प्रिय एवं इनका स्वर तेज होता है।

**8. सेरेब्रोटोनिक** - ऐसे व्यक्ति अत्याधिक संकोची, संयमी, भावुक, एकान्त प्रिय, स्नेही, आत्म निर्भर, अपनी भावनाओं को अभिव्यक्त न करने वाले व धीमे बोलने वाले होते हैं । इन्हें अच्छी नींद नहीं आती है।

**थार्नडाईक** ने विचार और कल्पना के दृष्टिकोण से तीन प्रकार के व्यक्तित्व बताये हैं -

1. सूक्ष्म विचारक 2. प्रत्यय विचारक 3. स्थूल विचारक

**स्प्रैंमर** ने मूल्यों (Value) के आधार पर छः प्रकार के व्यक्ति बतलाये हैं -

1. सैद्धांतिक 2. सौन्दर्यात्मक 3. आर्थिक
4. धार्मिक 5. सामाजिक 6. राजनीतिक

**टरमैन** ने बुद्धिलब्धि के आधार पर 11 प्रकार के व्यक्ति बताये हैं -

1. अति प्रतिभा सम्पन्न 2. प्रतिभाशाली 3. अति उत्कृष्ट
4. उत्कृष्ट 5. सामान्य 6. मंद बुद्धि
7. निर्बल बुद्धि 8. हीन बुद्धि 9. मूर्ख
10. गूढ़ 11. जड़

**कैश्मर** ने मानसिक रोगों को आधार मानकर दो प्रकार के व्यक्ति बतलाते हैं :-

**1. साइक्लोयड** - ऐसे व्यक्ति समाज प्रेमी एवं हंसमुख होते हैं । ये अक्सर Monic depressive psychosis से अधिक ग्रस्त होते हैं ।

**2. शिजोयड (Schizoid)** - ये व्यक्ति संकोची व एकान्तप्रिय होते हैं । इनको Schizophrenia का रोग होता है ।

**हैविंगहर्स्ट और टाबा** ने स्वभाव के आधार पर व्यक्ति 4 प्रकार बताये हैं -

**1. आत्म निर्देशित ( Self - Directive)** - ये विचारक और स्वतंत्र विचार वाले होते हैं। ये आत्म निर्णय लेते हैं। एवं उसी के अनुसार कार्य करते हैं।

**2. समायोजनशील (Adoptive)** - ऐसे व्यक्ति हर परिस्थिति में समायोजन कर लेते हैं साथ ही साथ बुद्धिमान और अवसरवादी भी होते हैं ।

**3. असमायोजित (Unadiusted)** - ये व्यक्ति कहीं पर भी समायोजन नहीं कर पाते हैं ये व्यक्ति असंतुष्ट एवं कुन्ठित होते हैं।

**4. विरोधी (Defiant)** - ये व्यक्ति जल्दी क्रोधित होते हैं एवं झगड़ालू प्रवृत्ति के होते हैं प्रत्येक बात के विरोधी होते हैं ।

व्यक्तित्व का सबसे अधिक महत्वपूर्ण वर्गीकरण **युंग** का है ।

# व्यक्तित्व के निर्धारक

व्यक्तित्व को प्रभावित करने वाले कारकों को दो भागों में रखा गया है।

1. आनुवांशिकता 2. वातावरण

आनुवांशिक कारक के अंतर्गत जैवकीय कारक आते हैं

1. अन्तःस्रावी ग्रंथियाँ 2. शरीर की रचना 3. शरीर रसायन

वातावरण के अंतर्गत

1. भौतिक 2. सामाजिक 3 सांस्कृतिक

**जैविक कारक** - जैविक कारक के द्वारा वह सीमा निर्धारित की जाती है जिसके बाहर व्यक्तित्व का विकास नहीं कर सकते । बालक को एक अच्छा वातावरण देकर उसके व्यक्तित्व का विकास तो किया जा सकता है । परंतु यह विकास उस निश्चित सीमा में होता है जो वंश के द्वारा निर्धारित की गई होती है।

**1. अंतःस्रावी ग्रंथियाँ -**

**(a) पोषण ग्रन्थि** - इस ग्रंथि की क्रियाशीलता में कमी होने पर व्यक्ति बौना व अनाकर्षक हो जाता है किन्तु बुद्धि पर प्रभाव नहीं पड़ता इसके विपरीत क्रियाशीलता में वृद्धि होने पर व्यक्ति दैत्याकार हो जाता है।

**(b) पीनियल ग्रंथि (Pineal)** - इस ग्रंथि के न्यासर्ग पूरे व्यक्तित्व को प्रभावित करते हैं।

**(c) मूल ग्रंथि (Thyroid)** - इसके नष्ट हो जाने पर myxoedema रोग हो जाता है जिसके कारण शरीर दिमाग व पेशियां शिथिल हो जाती है। व ध्यान देने तथा स्मरण करने शक्ति में कमी आ जाती है। न्यासर्ग में कमी होने से विकास अवरुद्ध हो जाता है। ऐसे बौने व्यक्ति कुरूप व मंदबुद्धि होते हैं ।

**(d) उपगल (Parathyroid)** - यह ग्रंथि सामान्य स्थिति में शरीर को शांत व संतुलित रखती है परंतु इसकी असमान्यता व्यक्ति के संवेगात्मक व मानसिक संतुलन को अस्त व्यस्त कर देती है ।

**(e) थाइमस (Thymus)** - इसका संबंध व्यक्ति के शारीरिक विकास से है ।

**(f) सर्वकिंवीं ग्रन्थि (pancreas)** यह रक्त में शर्करा की मात्रा का संतुलन करती है।

**(g) अभिवृक्क ग्रंथि (Adrenal)** - इसके न्यासर्ग के अधिक होने से स्त्रियों में पुरुषों

के गुणों के लक्षण दिखाई देते हैं जैसे आवाज मोटी होना, होठों पर बाल आना इत्यादि। न्यासर्ग के अभाव में एडीसन नाम का रोग हो जाता है।

**(h) जनन ग्रंथि (Gonads)** इस ग्रंथि से 3 प्रकार न्यासर्ग निकलते हैं । इनका व्यक्तित्व पर गहरा प्रभाव पड़ता है । इन्हीं से पुरुषों में पुरुषोचित गुण व स्त्रियों में स्त्रियत्व के लक्षण जैसे - गर्भाधान, मासिक धर्म, मातृत्व इत्यादि विकसित होते हैं ।

## 2. शरीर की रचना

शरीर की रचना के अंतर्गत व्यक्ति की लंबाई-चौड़ाई, रंग, शरीर की बनावट आदि आती है जो समाज में व्यक्ति के उद्दीपक मूल्य को कम ज्यादा करता है । शरीर की सुदृढ़ता से यह मूल्य बढ़ता है यह व्यक्तित्व का केवल बाह्य पक्ष है । स्वभाव व शरीर रचना परस्पर संबंधित है । दोषपूर्ण शरीर रचना व्यक्ति में हीनभावना व व्यावहारिक दोष उत्पन्न करती है। इसी प्रकार मोटे व्यक्ति खुश मिजाज, आरामप्रिय व सामाजिक होते हैं। व दुबले व्यक्ति चिड़चिड़े तेज व संयमी होते हैं ।

## 3. शरीर रसायन

शरीर के रासायनिक तत्वों का व्यक्ति के स्वभाव पर प्रभाव पड़ता बै । जैसे रक्त की अधिकता से व्यक्ति आशावादी, पित्त की अधिकता से चिड़चिड़ा व कफ की अधिकता से शान्त रहता है। मस्तिष्क व शरीर में समय समय पर जो परिवर्तन होता रहता है उसका व्यक्तित्व पर सीधा प्रभाव पड़ता है। पाचन क्रिया ठीन न होने पर व्यक्ति उदास व सुस्त दिखेगा चिड़चिड़ापन भी उसके व्यवहार में परिलक्षित होगा । विटामिनों की कमी व लंबे समय से चले आ रहे शारीरिक रोगों का प्रभाव व्यक्ति के शरीर व मन दोनों पर पड़ता है जो व्यवहार में दिखाई देता है।

## *वातावरण*

**1. भौतिक वातावरण** - अर्थात जिस स्थान पर व्यक्ति रह रहा है उस स्थान की प्रकृति और जलवायु आदि ये तत्व बालक के व्यवहार, स्वभाव पर अप्रत्यक्ष रूप से प्रभाव डालते हैं । ठंडे देश के व्यक्ति स्वस्थ सुन्दर परिश्रमी बुद्धिजीवी व गोरे होते हैं। पहाड़ों पर रहने वाले बच्चे अत्यधिक परिश्रमी व साहसी होते हैं ।

2. **सामाजिक वातावरण** - जन्म के बाद बालक एक विशेष समूह के सदस्य के रूप में बढ़ता है। इस समूह में अनेक प्रकार के व्यक्ति होते हैं। इस समूह को ही सामाजिक समूह कहा जाता है। सामाजिक कारकों को 3 भागों में विभक्त किया जा सकता है।

(1) गृह (2) विद्यालय (3) समाज

**(1) व्यक्तित्व पर गृह का प्रभाव** - गृह से संबंधित अनेक ऐसे कारक है जो व्यक्ति के व्यक्तित्व को प्रभावित करते हैं ।

**(A) मां का महत्व** - जीवन के प्रारम्भ में मां से परस्पर संबंध बालक के व्यक्तित्व को प्रभावित करते हैं क्योंकि बालक का बौद्धिक व संवेगात्मक विकास मां के साथ ही अंत;क्रिया द्वारा अर्थात मां के स्नेह और प्यार पर निर्भर है ।

**(B) पिता का महत्व** - घर में पिता की उपस्थिति का बालक के व्यक्तित्व पर गहरा असर पड़ता है परिवार में वस्तुओं के प्रति बालक की जिज्ञासा का दमन किया जाता है तब ऐसा व्यवहार बालक को अर्न्तमुखी बना देता है । माता पिता - को अत्याधिक संरक्षण व स्नेह बालक में आत्म निर्भरता की कमी उत्पन्न कर देता है।

**(C) माता पिता के पारस्परिक संबंध** - यदि माता- पिता में से एक की मृत्यु या तलाक हो जाता है। तो बालक अपने को असुरक्षित महसूस करता है जिसके कारण उसकी जन्मजात विशेषताएँ विकसित नहीं हो पाती हैं ।

**(D) पारिवारिक संबंध** - परिवार के अन्य सदस्यों का व्यक्तित्व पर प्रभाव पड़ता है भाई बहनों का स्नेहपूर्ण व्यवहार बच्चे की जरुरतों का ध्यान उसे सुरवद वातावरण देता है जिससे उसके सदगुणों का विकास होता है।

**(F) परिवार का रूप** - एकाकी परिवार व संयुक्त परिवार को भी बालक का व्यक्तित्व निर्धारित होता जाता है। एकाकी परिवार में बालक केवल माता पिता व भाई- बहिन के संपर्क में रहता है। जबकि संयुक्त परिवार में दादा-दादी बुआ ताउ-ताई अन्य बच्चों के साथ रहने पर उसका व्यक्तित्व अलग ढंग से प्रभावित होता है अधिक स्नेह व सुरक्षा बच्चों को जिद्दी बना देती है।

**(G) परिवार के संस्कार** - जिन परिवारों में बालक को अच्छी शिक्षा दी जाती है। अच्छे संस्कार सिरवाये जाते हैं वे बच्चे सच्चरित्र होते हैं। इसके विपरीत अपराधी परिवार में बच्चे भी अपराध करना सीरवते हैं व असमाजिक तत्व बनते हैं।

**(H) परिवार का आकार** - परिवार का आकार अर्थात परिवार के सदस्यों व अन्य बच्चों की संरव्या का निर्धारण परिवार के सदस्य जितने अधिक होंगे। बालक का भाषा विकास समाजिकता व अन्य योग्यताओं का शीघ्र विकास होता है परंतु दूसरी तरफ अधिक भाई बहिनों के कारण पालन पोषण शिक्षा - दीक्षा में फर्क पड़ता है ऐसी स्थिति में परिवार के आकार का नकारात्मक प्रभाव पड़ता है।

**(J) परिवार का आर्थिक स्तर** :- आर्थिक रूप से कमजोर हीनभावना व असुरक्षा की भावना का विकास होता है साथ ही खान पान व अन्य सुख- सुविधाओं से भी बालकों को वंचित होना पड़ता है। परंतु शारीरिक शक्ति व आत्मा निर्भरता ऐसे बालकों में अपेक्षाकृत अधिक होती है आर्थिक रूप से मजबूत परिवार के बालक, आलस्ययुक्त दूसरों पर निर्भर व श्रेष्ठता की भावना से युक्त होते हैं । अहं भावना इनके व्यक्तित्व में प्रमुख रूप से होती है ।

**(L) परिवार में बालक की स्थिति** - यदि बालक अपने माता-पिता की अकेली संतान है तो अत्यधिक प्यार दुलार मिलने से बालक अहंकारी, जिद्दी, दूसरों पर निर्भर व स्वार्थी किस्म का हो जाता है उसमें सामाजिकता की प्रायः कमी पाई जाती है । यदि परिवार में भाईयों की संख्या अधिक है व बहिन अकेली है या बहनें अधिक हैं भाई अकेला है तो भी बालक बालिकाएँ अपने स्वयं निर्णय लेने में कठिनाई महसूस करते हैं साथ ही आत्म केन्द्रित हो जाते हैं।

**(M) पड़ोस** - यदि बालक को पास - पड़ोस का वातावरण व बच्चे अच्छे मिले तो बालक का विकास भी अच्छा होता है।

**(N) विद्यालय का प्रभाव** - यदि विद्यालय में अच्छे घरों के बालक, अच्छे शिक्षक हो व विद्यालय का वातावरण सुखद हो तो बालक के नैतिक गुणों का विकास होता है।

**(O) साथियों का प्रभाव** - विद्यालय में अनेक परिवारों के आर्थिक स्तर भिन्न - भिन्न होता है । इन सभी से बालक का संपर्क होता है। इस दौरान इन सभी बालकों का आचरण रहन - सहन विचार आदतें वातावरण, अनुशासन पाठ्यक्रम, नियम इत्यादि बालक के व्यक्तित्व को विकसित करते हैं। श्रेष्ठ बुद्धि, साहसी व आत्मनिर्भरता वाकपटुता बालक को नेता बनाती है।

**(P) साहित्य** - बालक जो कुछ भी अध्ययन करता है वहीं उसके व्यक्तित्व को निर्धारित करता है जिस प्रकार का साहित्य बालक पढ़ेगा वैसी ही उसके मन मस्तिष्क पर उसकी छाप पड़ेगी ।

**(Q) देवालय** - अध्यात्म से संबंधित चर्चा - घर पर पूजापाठ का वातावरण, प्रवचन इत्यादि का बालक के व्यक्तित्व पर पूरा पूरा असर पड़ता है ।

**(R) चलचित्र और क्लब** - बालक का मस्तिष्क अपरिपक्व होता है। चलचित्रों में यदि अच्छाई हो तो बालक का व्यक्तित्व अच्छी दिशा में विकसित होने लगता है। इसके विपरीत यदि चोरी डकैती, हत्या इत्यादि अपराधों का प्रदर्शन नये नये ढंग से दिखाया जाता है तो बालक भी उसका अनुकरण कर सकता है और अपराधी प्रवृति उसमें जन्म ले सकती है।

**(3) सांस्कृतिक वातावरण** : बालक को जैसे संस्कार सिखाये जाते हैं उसका वैसा ही प्रभाव बालक पर पड़ता है बालक को उसकी संस्कृति वह कच्चा माल प्रदान करती है जिससे

वह अपने जीवन का निर्माण करता है । यदि वह कच्चा माल अपर्याप्त है तो व्यक्ति का विकास समुचित ढंग से नहीं हो पाता और यदि यह कच्चा माल बालक के लिये पर्याप्त है तो व्यक्ति अवसर पर उन्नति हेतु उसका सदुपयोग कर सकता है ऐसा संस्कृति के महत्व को दर्शाते हुये **बेनीडिक्ट** कहते हैं ।

संस्कृति विभिन्न रूपों में व्यक्ति को प्रभावित करती है । जैसे परम्पराएँ, प्रथाएँ, आचार व धर्म, रुढ़ियाँ, बालक को पालन पोषण का ढंग संस्थाएँ इत्यादि ।

# 1.4 उद्देश्य

प्रत्येक अनुसंधान का परिचालन उसके उद्देश्यों पर ही निर्भर करता है । उद्देश्य ही अनुसंधान को संतुलित यथार्थ एवं उपयोगी बनाता है इस अनुसंधान के अग्रलिखित उद्देश्य हैं -

1. प्रथम उद्देश्य यह ज्ञात करता है कि वात, पित्त एवं कफ प्रकृति प्रधान व्यक्तियों में शारीरिक रंग रूप मानसिक एवं सामाजिक लक्षणों के आधार पर भिन्नता पाई जाती है। अथवा नहीं ?

2. दूसरा उद्देश्य यह ज्ञात करना है कि क्या समान प्रकृति वाले व्यक्तियों के व्यक्तित्व में भिन्नता होती है अथवा नहीं ?

3. तृतीय उद्देश्य यह है कि समान वात प्रकृति प्रधान एवं समान पित्त एवं कफ प्रकृति प्रधान लड़के एवं लड़कियों में लिंग भेद के कारण मनोवैज्ञानिक परीक्षण के आधार पर व्यक्तित्व में समानता पाई जाती है या सार्थक अंतर पाया जाता है। और यदि अंतर पाया जाता है तो व्यक्तित्व ता निर्धारण एवं तुलनात्मतक अध्ययन शोध कार्य का महत्वपूर्ण उद्देश्य है।

4. चौथा उद्देश्य यह है कि उपकरण में लिये मनोवैज्ञानिक परीक्षण 16.P.F. में व्यक्तित्व के 16 कारकों में से कौन से कारक ऐसे है जिनमें लड़के लड़कियों के व्यक्तित्व में समानता पाई जाती है एवं कौन से कारकों में भेद पाया जाता है।

निष्कर्षतः यह कहा जा सकता है। कि शोधकार्य के लिये ली गई समस्या द्वारा लड़के लड़कियों में आयुर्वेद के अनुसार समान वात, पित्त एवं कफ प्रकृति व्यक्ति पाई जाने पर मनोवैज्ञानिक परीक्षण द्वारा व्यक्तित्व में भिन्नता ज्ञात कर व्यक्तित्व का मूल्यांकन एवं विश्लेषण, निर्धारण एवं तुलनात्मक अध्ययन करना ही समस्या का पूर्ण उद्देश्य है।

5. इस शोधकार्य का पांचवा एवं अंतिम सर्वाधिक महत्वपूर्ण उद्देश्य व्यक्ति के शारीरिक स्वास्थ्य के साथ साथ मानसिक स्वास्थ्य का पता लगाकर पूर्ण व्यक्तित्व का निर्धारण करना है एवं व्यक्तित्व के अनुसार आवश्यक सुझाव देना है । इससे शोधार्थियों को नवीन शोधकार्य के लिये मदद मिल सकेगी ।

# 1.5 पूर्वगामी अनुसंधात्मक साहित्य

## अनुसंधान का प्राचीन स्वरूप

मानव शरीर विश्व सृष्टि की मूल्यवान निधि है। अतएव उसके दैनिक प्रयोग किये जाने वाले खाद्य पदार्थों, द्रव्यों एवं अन्य उपकरणों का प्रयोग तभी किया जाना उचित है, जब अनुसंधान द्वारा यह निश्चित कर लिया जाये कि उपयोग किया जाने वाला आहार इत्यादि निर्विष और निर्दोष है । भोजन के पहले भोज्य पदार्थ का अग्नि में हवन पशु-पक्षियों को खिलाने के बाद भोजन करने एवं पशु जैसे- कुत्ते, बिल्ली, कौआ आदि को पहले आहार देकर फिर स्वयं खाने के नियम का तात्पर्य यही है कि इन प्रयोगों से जब आहार की विकृतावस्था या अविकृतावस्था का परिज्ञान कर लिया जाये तब उसका त्याग या ग्रहण किया जाये ।

आचार्य सुश्रुत ने विकृत विषयुक्त आहार का अग्नि के ऊपर डालने या पशु- पक्षियों को खिलाने से होने वाले प्रभाव का विस्तार से वर्णन सुश्रुत संहिता के कल्प स्थान में किया है । सुश्रुत के अनुसार वैद्य को अनुसंधानात्मक प्रवृत्ति का होना चाहिये । उसे राजा के प्रयोग में लाई जाने वाली वस्तुएँ जैसे भोज्य पदार्थ, पेय, दातौन, उबटन, माला, वस्त्र. आभूषण. शय्या, कवच, नस्य, अञ्जन एवं अन्य उपकरणों का सूक्ष्म निरीक्षण करते रहना चाहिए ।

उपरोक्त संदर्भों से यह ज्ञात होता है कि आयुर्वेद में सुदीर्धकाल में अनुसंधान की प्रवृत्ति जागरुक रही है। समस्त प्रकृति मानव की उपभोग की जाने वाली वस्तु है इसलिये प्रकृति की सभी सजीव एवं निर्जीव वस्तुओं का मानव की प्रकृति के साथ परीक्षण करके उन्हें मनुष्य की रक्षा का साधन बना रखा है। औषधियों के विषय में उनके प्रभाव आदि के ज्ञान के लिये प्राचीनकाल से ही जन्तुओं पर उनका प्रयोग कर प्रतिक्रिया का ज्ञान किया जाता है । राजदरबारों को चिकित्सक अपने यहा चकोर, मयूर, शुक, वानर तथा हिरण आदि पालकर राजाओं के भोजन का उन पर परीक्षण करते थे ।

**सन्निकृष्टाँस्ततः कुर्याद राज्ञस्तान मृगपक्षिणः ।**
**पेश्मनोऽय विभूषार्थं रक्षार्थं चात्मनः सदा ।**

अनेक रोगों में जान्तव द्रव्यों का प्रयोग करने के बहुतेरे उदाहरण चरकसंहिता आदि ग्रन्थों में मिलते हैं, जिससे प्राचीन आयुर्वेद शास्त्र में अनुसंधात्मक प्रवृत्ति का होना स्पष्ट है। अधुना अनुसंधान में पशु-पक्षियों पर प्रयोग करने की प्रचलित प्रणाली प्राचीन आयुर्वेद सम्मत है। आवश्यकता इस बात की है कि अनुसंधान की दिशा आयुर्वेदीय हो। दोष-द्रव्य के आधार पर अनुसंधान की प्रक्रिया को अपनाना चाहिये । आयुर्वेद के अनेक द्रव्यों का नये ढंग से अनुसंधान कर उनके गुण-धर्म को जानकर नवीन चिकित्सा-विज्ञान के विद्वान उनका सफलता के साथ

# भारत में आयुर्वेदीय अनुसंधान की प्रगति

भारतवर्ष ही एक ऐसा देश है जहाँ आयुर्वेद संपूर्ण रूप से अपने मूलभूत सिद्धांतों सहित जीवित है और इसे पूर्ण रूप से राजकीय मान्यता प्राप्त है। भारत सरकार की केन्द्रीय आयुर्वेद सिद्ध अनुसंधान परिषद के तत्वाधान में पूरे देश में अनुसंधान कार्य प्रगति पर है । यह कार्य मुरव्य रूप में आयुर्वेद साहित्य सिद्धांत औषधीय मूल्यांकन तथा अध्ययन के रूप में हो रहे हैं । परिषद में दिल्ली स्थित मुरव्यालय के अलावा इनकी अनेक संबंधित संस्थाएँ देशभर में काम कर रही हैं । इस परिषद का दृष्टिकोण मुरव्यतः वैज्ञानिक है । यहाँ पर आधुनिक वैज्ञानिक मापदण्डों पर आयुवेर्दीय औषधियों का मूल्यांकन हो रहा है। परिषद की संस्थाओं में होने वाले महत्वपूर्ण अनुसंधान कार्यों में अपस्मार की चिकित्सा, मलेरिया की चिकित्सा पंचकर्म तथा परिवार नियोजनार्थ वानस्पतिक द्रव्यों का प्रयोग उल्लेरवनीय है। मधुमेह में आयुष 82, श्लीपद एवं मलेरिया में आयुष 64, मेदारोग में आयुष 55, अपस्मार में आयुष 56 पर कार्य हो रहा है।

इसके अलावा लरवनऊ स्थित केन्द्रीय औषधीय अनुसंधान संस्थान में भी आयुर्वेदीय औषधियों पर अनुसंधान हो रहा है । अभी हाल ही में गुग्गुल से मेदोहर प्रभाव वाली एक औषधी तैयार कर सिप्ला कम्पनी के माध्यम से बाजार में उपलब्ध है। काशी हिन्दू विश्वविद्यालय के आयुर्वेद संकाय में 1963 से ही लगातार इस क्षेत्र में कार्य हो रहा है । इस संस्थान में प्रो. पी. जे. देशपाण्डे के निर्देश भगन्दर तथा अर्श की क्षारसूत्र द्वारा चिकित्सा का एक सफल प्रयोग किया गया है। यह विधि अब सर्वमान्य होकर अत्यंत लोकप्रिय हो रही है । इसके अलावा मूत्र रोगों में वरुण, शिग्रु तथा पुनर्नवा के सफल प्रयोग किये गये हैं तथा वैज्ञानिक शोध के परिणाम प्रकाश में आये हैं । मानसिक रोगों तथा मानसिक तनाव की चिकित्सा में से मध्य रसायन औषधियों के प्रयोग का सफल मूल्यांकन किया गया है । अपस्मार की चिकित्सा में भी मेध्य रसायनों (शंरवपुष्पी, ब्राम्ही, मण्डूक पर्णी तथा अश्वगंधा) का प्रयोग उपयोगी पाया गया है। प्रमेह में जम्बूबीज तथा विजयसार का प्रयोग लाभकर सिद्ध किया गया है। हृदयरोग में अर्जुन का प्रयोग परम्परा से होता आया है। हाल ही में प्रो. के. एन. उडुप्पा तथा उनके सहयोगियों ने आधुनिक अनुसंधान के माध्यम से इसकी पुष्टि की है। पंचकर्म तथा रसायन पर भी कार्य प्रगति पर है । राजकीय आयुर्वेद महाविद्यालय, वाराणसी के मौलिक सिद्धांत विभाग द्वारा देह प्रकृति विनिश्चय में एवं उच्चकोटि के ग्रंथों का लेरवन हुआ है। गुजरात आयुर्वेद विश्वविद्यालय जामनगर में आयुर्वेद के सिद्धांतों पर कार्य चल रहा है। राष्ट्रीय आयुर्वेद संस्थान, जयपुर में मुरव्य रूप में जलोदर ग्रहणी, तमक श्वास आदि पर कार्य प्रगति पर है।

# विदेशों में अनुसंधान की दिशा व प्रगति

विश्व के अनेक देशों में मुख्य रूप से श्रीलंका, नेपाल, मॉरीशस तथा वर्मा में देशी चिकित्सा संबंधी अनुसंधान कार्य प्रगति पर है । श्रीलंका के भण्डारनायक स्मारक आयुर्वेद संस्थान में अध्ययन अध्यापन शोध कार्य में मुख्य रूप से आमवात, कामला वातव्याधि और उदर रोगों पर कार्य हो रहा है । नेपाल में त्रिभुवन विश्वविद्यालय के तत्वाधान में आयुर्वेद संकाय के अतंर्गत आयुर्वेदीय स्नातक पाठ्यक्रम के साथ साथ अध्यापन सामग्री के विकास के संबंध में कुछ प्रारंभिक शोध कार्य भी चल रहा है।

यूरोप के अनेक देशों में अनेक वनौषधियाँ परम्परा से चिकित्सार्थ प्रयोग में चली आ रही हैं । ये अब और भी लोकप्रिय होती जा रही हैं, इन पर कहीं कहीं अनुसंधान भी हो रहा है। जेकोस्लोवाकिया में लगभग 800 पौधों का प्रयोग पररंपरा से होता रहा है । वहाँ की लगभग 15% औषधियां पौधों से तैयार की जाती हैं और बहुत लोकप्रिय भी हैं । पिछले वर्षों में इन औषधियों पर वैज्ञानिक शोधकार्य भी होने लगा है। चीन में बड़े-बड़े अस्पतालों तथा प्रयोगशालाओं में देशी चिकित्सा पद्धति, एक्यूपंचर चिकित्सा पद्धति के अतिरिक्त अनेक वानस्पतिक औषधियों का परीक्षण व मूल्यांकन करके आधुनिक स्वरूप में प्रयोग बहुत बड़े पैमाने पर हो रहा है । रुस में भी आयुर्वेद अध्ययन पर रुचि ली जा रही है इंग्लैण्ड स्कूल आफ हर्बल मेडीसन नामक संस्थान इस पद्धति में स्नातक तैयार करने तथा वनस्पतियों के औषधीय गुणों के अनुसंधान में रत् है।

अमेरिका में भी पारस्परिक वनौषधियों के सामान्य प्रयोग विशेषतः टॉनिक तथा पेय के रूप में हो रहा है इसी प्रकार अफ्रीका तथा दक्षिणी अमेरिका के देशों में भी व्यापक वनौषधीय संस्कृति परिलक्षित होती है। व्यक्तित्व पर भी आयुर्वेद में प्राचीनकाल से अनुसंधान कार्य हो रहा है जो धर्मशास्त्र एवं भारतीय आयुर्वेद में प्राप्त होता है।

# अध्याय - 2

# विधि-विज्ञान

2.1 उपकल्पना

2.2 न्यादर्श

2.3 उपकरण

2.3.1 नाड़ी परीक्षण (Nerve Test) उपकरण के रुप में

2.3.2 वात, पित्त एवं कफ प्रकृति निर्धारण प्रश्नावली

2.3.3 व्यक्तित्व के सोलह कारक मापनी (16 P.F.)

2.4 पथप्रदर्शी अध्ययन

2.5 परीक्षण प्रशासन

# अध्याय - 2

# विधि-विज्ञान

2.1 उपकल्पना

2.2 न्यादर्श

2.3 उपकरण

2.3.1 नाड़ी परीक्षण (Nerve Test) उपकरण के रूप में

2.3.2 वात, पित्त एवं कफ प्रकृति निर्धारण प्रश्नावली

2.3.3 व्यक्तित्व के सोलह कारक मापनी (16 P.F.)

2.4 पथप्रदर्शी अध्ययन

2.5 परीक्षण प्रशासन

# 2.1 उपकल्पना

अनुसंधान के प्रक्रम में समस्या के कथन के तुरंत पश्चात एक उपयुक्त परिकल्पना की रचना की आवश्यकता होती है । परिकल्पना के अभाव में अनुसंधान प्रायः संभव नहीं है। कोई भी वैज्ञानिक अध्ययन समस्या से प्रारम्भ होता है और समस्या भी ऐसी जो हल हो सके । ऐसी किसी भी समस्या का संभावित उत्तर एक कथन के रूप में दिया जाता है । इस कथन की सार्थकता इस बात में है कि इसकी परीक्षा की जा सके । अर्थात इसके संबंध में यह निश्चित करना संभव हो सके कि वह कथन सत्य है अथवा असत्य । ऐसे कथन को 'उपकल्पना' कहते हैं । अतः एक उपकल्पना परीक्षा योग्य कथन है जो किसी समस्या का हल हो सकता है।

यदि उपयुक्त प्रयोग के पश्चात यह ज्ञात होता है कि संबंधित उपकल्पना सत्य है तब हम कह सकते हैं कि वह उपकल्पना उस समस्या को हल करती है जिसके संबंध में उसका निर्माण किया गया था । यदि उपकल्पना असत्य सिद्ध होती है तो हम कहते हैं कि वह समस्या का हल नहीं करती है । इसे स्पष्ट करने के लिए हम उदाहरण स्वरूप एक समस्या लें 'शतरंज का अच्छा खिलाड़ी कौन हो सकता है? तो कदाचित हमारी एक उपकल्पना होगी कि 'शतरंज का अच्छा खिलाड़ी वह हो सकता है जिसकी बुद्धिलब्धि (I.Q) अधिक हो तथा जिसमें एकाग्रता की अधिक क्षमता हो'। पर्याप्त प्रदत्तों का एकत्रीकरण तथा उनकी व्याख्या एवं उपकल्पना का स्थायित्व कर सकते हैं । ऐसी अवस्था में हम कह सकते हैं कि हमने समस्या का हल खोज लिया है। क्योंकि हम प्रश्न का उत्तर दे सकते हैं लेकिन समस्या का यह हल पूर्ण नहीं है, क्योंकि अनेक अन्य ऐसे घटक हैं जो एक व्यक्ति को शतरंज का अच्छा खिलाड़ी बनाने में योगदान देते हैं । अतः हमें और प्रयोग करने होंगे तथा एक विस्तृत उपकल्पना का निर्माण करना होगा ।

दूसरी अवस्था में यह हो सकता है कि हमारी उपकल्पना सिद्ध न हो। ऐसी अवस्था में यह स्पष्ट है कि हमारी समस्या का समाधान नहीं हुआ है और हम सूचना प्राप्त करने में असफल रहे हैं ।

**1. एफ. जे. मैकग्यूगन के अनुसार** - "दो या दो से अधिक परिवर्तियों के बीच तथ्ययुक्त संबंधों के परीक्षण युक्त कथन को उपकल्पना कहते हैं ।"

**2. लुण्डवर्ग के अनुसार** - "उपकल्पना एक संभावित सामान्यीकरण है जिसकी वैधता की परीक्षा अभी बाकी है । बिलकुल प्रारंभिक स्तर पर उपकल्पना एक अनुमान अथवा काल्पनिक विचार हो सकती है, जिसके आधार पर हम आगे क्रियात्मक कार्य अथवा खोज करते हैं ।"

**3. टाउनसैन्ड के अनुसार** - "महोदय ने उपकल्पना को समस्या का संभावित उत्तर बताया है ।"

**4. गुड तथा हाट के अनुसार** - "एक ऐसा प्रस्ताव बताया है जिसकी वैधता का निर्धारण करने के लिये उसे जांच के लिए प्रस्तुत किया जा सकता है ।"

**5. एफ.एन. करलिंजर** - "A Hypothesis is a conjectural statement of the relation between two of more variables."

**6. वेबस्टर डिक्शनरी के अनुसार** - "एक प्रस्ताव जिसकी कल्पना कदाचित बिना विश्वास के की गई है जिससे कि उसके तार्किक परिणामों को जाना जा सके और इस प्रकार ज्ञात अथवा ज्ञातव्य तथ्यों से संबंध स्थापित किया जा सके, उपकल्पना कहलाता है ।"

**7.** "अच्छे अनुसंधान में उपकल्पना का निर्माण एक केन्द्रीय पथ है।"

**8. वान डेलन के अनुसार** - "उपकल्पना एक शक्तिशाली आकाशद्वीप के समान है, जो अनुसंधानकर्ता का मार्ग प्रकट करती है ।"

## *उपकल्पना के कार्य*

**1. मार्गदर्शन** - उपकल्पना द्वारा अनुसंधान का मार्गदर्शन होता है । अनुसंधान की क्रियाओं का निश्चय उपकल्पना द्वारा ही होता है।

**2. प्रमुख तथ्यों का चुनाव** - उपकल्पना द्वारा समस्या के सीमित हो जाने के कारण महत्वपूर्ण तथ्यों का चयन सरलता से हो सकता है । किसी भी प्रत्यय से संबंधित अनेक परिवर्ती हो सकते हैं । उपकल्पना द्वारा यह निश्चय हो जाता है कि अनुसंधानकर्ता को केवल परिवर्ती विशेष का ही अध्ययन करना है।

**3. क्षेत्र का निर्धारण** :- उपकल्पना द्वारा समस्या संकुचित हो जाती है तथा अध्ययन क्षेत्र निश्चित हो जाता है।

**4. पुनरावृत्ति संभव होना** :- उपकल्पना द्वारा ही किसी अध्ययन की पुनरावृत्ति अन्य अनुसंधानकर्त्ताओं द्वारा संभव होती है। वह अध्ययन के निष्कर्षों का परीक्षण कर सकते हैं ।

**5. निष्कर्ष निकालने में सहायक** :- इसके द्वारा समस्या का संकुचन संभव होने और दिशा निश्चित हो जाने के कारण सही निष्कर्षों पर पहुँचने में सहायता मिलती है। अनुसंधानकर्ता उपकल्पना द्वारा ही वांछित उद्देश्य को प्राप्त करता है ।

# उपकल्पना कथन के प्रकार

उपकल्पना कथन के तीन प्रकार है -

1. सकरात्मक 2. नकरात्मक 3. शून्य

**सकरात्मक** :- इसमें उपकल्पना कथन सकरात्मक रूप से होता है । उदाहरण के लिये "अभ्यास से सीखने में उन्नति होती है।"

**नकरात्मक** - इस प्रकार की उपकल्पना में कथन नकरात्मक रूप में होता है । उदाहरण के लिये "लड़के - लड़कियों की अपेक्षा बुद्धिमान नहीं होते ।"

**शून्य** - इस प्रकार की उपकल्पना की यह धारणा होती है कि स्वतंत्र चर के प्रभाव के कारण दो या दो से अधिक समूहों में कोई वास्तविक अंतर नहीं होता है जो अंतर होता है वह जब तक संदेह से परे सिद्ध नहीं किया जाता सार्थक नही माना जा सकता है।

**उदाहरण** :- शहरी तथा ग्रामीण क्षेत्र के माध्यमिक विद्यालयों के अध्यापकों के समायोजन में अंतर नहीं होता है।

प्रस्तुत शोध कार्य में संबंधित चरों मे पूर्व अनुसंधान के निष्कर्षों के आधार पर कुछ निष्कर्ष सकारात्मक (positive) एवं कुछ निष्कर्ष नकारात्मक (Negative) प्राप्त हुये हैं । कुछ परिणाम अपवाद स्वरुप भी प्राप्त हुये हैं । इसलिये शोधकर्ती के लिये शून्य उपकल्पना (Nill Hypothesis) बनाना ही श्रेयस्कर होगा ।

**(i) नाड़ी परीक्षण संबंधी परिकल्पनाएँ -**

(1) वात, पित्त एवं कफ प्रकृति के क्षेत्र में लैंगिक अंतर (Sex Difference) नहीं पाया जाता है ।

(2) वात, पित्त एवं कफ प्रकृति के क्षेत्र में सत्व, रज एवं तम (त्रिगुण मन के लक्षण) में लैंगिक अंतर (Sex Difference) नहीं पाया जाता है ।

**(ii) मनोवैज्ञानिक परीक्षण संबंधी परिकल्पनाएँ -**

1. व्यक्तित्व के सोलह कारक मापनी (16 P.F.) के Factor A, B, C, E में लैंगिक अंतर (Sex Difference) नहीं पाया जाता है ।

2. व्यक्तित्व के सोलह कारक मापनी (16 P.F.) के Factor F, G, H, I में लैंगिक अंतर (Sex Difference) नहीं पाया जाता है ।

3. व्यक्तित्व के सोलह कारक मापनी (16 P.F.) के Factor L, M, N, O में लैंगिक अंतर (Sex Difference) नहीं पाया जाता है

4. व्यक्तित्व के सोलह कारक मापनी (16 P.F.) के Factor Q1, Q2, Q3, Q4 में लैंगिक अंतर (Sex Difference) नहीं पाया जाता है ।

**(iii) व्यक्तित्व शीलगुण संबंधी परिकल्पना -**

1. वात, पित्त एवं कफ प्रकृति के व्यक्तित्व शीलगुणों में कोई लैंगिक अंतर (Sex Difference) परिलक्षित नहीं होती है ।

# 2.2 न्यादर्श

व्यावहारिक एवं समाजिक अध्ययनों में प्रायः न्यादर्श द्वारा प्राप्त निष्कर्षों के आधार पर ही सामान्यीकरण किया जाता है। किसी भी मनोवैज्ञानिक तथ्य अथवा मानवीय व्यवहार के सत्यापन के लिये पूर्ण, समग्र (समूह) का अध्ययन असंभव नहीं तो कठिन अवश्य होता है । अतः अधिकांश अवस्थाओं में न्यादर्श द्वारा ही काम चलाया जाता है। इस दृष्टि से सामाजिक अध्ययनों के क्षेत्र में न्यादर्श का बड़ा महत्व है। शोध समस्या का चयन कर लेने के पश्चात शोध कार्य के लिये सम्बन्धित परिकल्पनाओं की पुष्टि हेतु सामग्री एकत्रीकरण की भी आवश्यकता पड़ती है । अनुसंधान कार्य में ये सामग्री एकत्रित करने से पूर्व इस तथ्य पर गहन विचार आवश्यक है कि अध्ययन के लिये ईकाइयाँ क्या और कितनी होंगी ? जिसको आधार बनाकर संगणना या निर्देशन विधि का चुनाव किया जाता है।

**पी. पी. यंग के अनुसार** - 'एक न्यादर्श अपने सम्पूर्ण समूह का लघु चित्र होता है।'

**क्रावस्टन तथा काउडेन के अनुसार** - 'एक बड़े समग्र में से प्रतिदर्श लेकर उसका अध्ययन किया जा सकता है तथा यदि वह प्रतिदर्श समग्र का पर्याप्त प्रतिनिधित्व करता है तो हम सही निष्कर्षों पर पहुंच सकते हैं ।

**गुड तथा हाट के अनुसार** - "एक न्यादर्श बड़े समूह का छोटा प्रतिनिधि है ।"

**स्नेडेकार** ने व्यावहारिक एवं दैहिक जीवन में इसकी उपयोगिता को समझाते हुये लिखा है कि केवल कुछ ही पौण्ड कोयले की जांच के आधार पर एक गाड़ी कोयला स्वीकृत या अस्वीकृत कर दिया जाता है। केवल एक बूंद रक्त की जांच से चिकित्सक रोगी के रक्त के बारे में निष्कर्ष निकाल लेते हैं ।

प्रतिदर्शी कुछ ही इकाइयों के निरीक्षण द्वारा बड़ी मात्राओं के विषय में जानकारी प्राप्त करने की विधि है।

उपरोक्त परिभाषाओं से ज्ञात होता है कि समूह में से चुने गये कुछ ऐसे तत्व जो कि पूरे समूह का प्रतिनिधित्व करते हैं न्यादर्श कहलाते हैं । प्रस्तुत शोध में समंकों को एकत्रित करने के लिये न्यादर्श विधि को लिया गया है जो कि समय धन व शक्ति की बचत तो करता ही है साथ ही अध्ययन को गहन बनाने व निष्कर्षों की परिशुद्धता एवं प्रशासनिक सुविधा की दृष्टि से भी उपयुक्त है।

न्यादर्श (प्रतिचयन) की तीन मुख्य विधियाँ होती है :-

**1. प्रसम्भावना प्रतिचयन -** प्रसम्भाव्यता प्रतिचयन में ईकाइयों का चयन संयोगिक आधार पर किया जाता है । जिसके अंतर्गत समिष्टि की प्रत्येक इकाई के चयन की समान प्रसम्भाव्यता रहती है । इसकी तीन विधियाँ हैं - लॉटरी विधि, ड्रम. चक्र विधि, टिपिट की संयोगिता संख्याएँ ।

**2. अर्द्ध सम्भाव्यता प्रतिचयन -** अर्द्ध प्रसम्भाव्यता प्रतिचयन में प्रायः केवल प्रथम इकाई का चयन संयोग पर आधारित होता है । शेष ईकाईयों का चयन फिर क्रमानुसार प्रतिचयन, स्तरानुसार प्रतिचयन, पुंजानुसार प्रतिचयन आदि ।

**3. अप्रसम्भाव्यता प्रतिचयन :-** जब इकाइयों के चयन का आधार संयोग न रहकर सुविधा, अवसर, निर्णय आदि रहता है तब ऐसे प्रतिचयन को अप्रसम्भाव्यता प्रतिचयन कहते हैं।

अप्रसम्भाव्यता प्रतिचयन की अनेक विधियाँ हैं।

उदाहरण स्वरूप - खण्ड प्रतिचयन, अवसरानुसार प्रतिचयन, सुविधानुसार प्रतिचयन, उद्देश्यानुसार प्रतिचयन, विशेषतानुसार प्रतिचयन आदि प्रस्तुत शोधकार्य में न्यादर्श का आधार अप्रसम्भाव्यता प्रतिचयन है ।

# न्यादर्श

| क्रमांक | न्यादर्श के क्षेत्र | संख्या | आयु |
|---|---|---|---|
| 1. | सेन्ट नार्बट स्कूल (भँवरताल) छात्राएँ | 42 | 17 से 18 |
| 2. | भारत सेवक समाज क. उ.मा. शाला (घमापुर) छात्राएँ | 43 | 17 से 18 वर्ष तक |
| 3. | सिटी बंगाली क्लब (करमचंद चौक) छात्राएँ | 35 | 17 से 18 वर्ष |
| 4. | नवीन विद्या भवन (नेपियर टाउन) छात्र | 32 | 17 से 18 वर्ष तक |
| 5. | नवीन विद्या भवन (नेपियर टाउन) छात्र | 40 | 17 से 18 वर्ष तक |
| 6. | नवीन विद्या भवन (नेपियर टाउन) छात्र | 32 | 17 से 18 वर्ष तक |
| 7. | महर्षि विद्या मंदिर (रामपुर) छात्र | 16 | 15 से 18 वर्ष तक |

## संपूर्ण छात्र / छात्राएँ

| संपूर्ण छात्राएँ | 120 | संपूर्ण छात्र | 120 |
|---|---|---|---|
| वात प्रकृति प्रधान | 40 | वात प्रकृति प्रधान | 40 |
| पित्त प्रकृति प्रधान | 40 | पित्त प्रकृति प्रधान | 40 |
| कफ प्रकृति प्रधान | 40 | कफ प्रकृति प्रधान | 40 |

# 2.3 उपकरण

उपकरण के अंतर्गत वह सभी सामग्री आती है जिसका उपयोग शोधकार्य के लिये किया जाता है। प्रस्तुत शोधकार्य के लिये ली गई समस्या के प्रयोगात्मक हल के जिन उपकरणों का प्रयोग किया जा रहा है, वे निम्नानुसार हैं -

1. हस्तगत नाड़ी (Nerve) परीक्षण (उपकरण के रूप में)
2. वात, पित्त एवं कफ प्रकृति निर्धारण प्रश्नावली
3. व्यक्तित्व के सोलह कारक मापनी (16 P.F)
   (16 Personality factor questinnair psychological Test )

### 2.3.1. हस्तगत नाड़ी (Nerve) परीक्षण (उपकरण के रूप में)

प्रस्तुत शोध में नाड़ी परीक्षण तैयार की गई प्रश्नावली वात, पित्त एवं कफ प्रकृति निर्धारण प्रश्नावली को न्यादर्श के लिये चयन करने हेतु प्रयोग में लाया जावेगा । सर्वप्रथम छात्र-छात्राओं की हस्तगत नाड़ी का परीक्षण किया जायेगा । नाड़ी परीक्षण (Nerve Test) के लिये छात्रों की दाहिने हाथ की नाड़ी एवं छात्राओं की बायें हाथ की नाड़ी देरवने का कारण यह कि एक कच्छपाकार नाड़ी जाल स्त्रियों की नाभि में उर्ध्वमुरव तथा पुरुषों की नाभि में अधः मुरव होता है कूर्म की इस विरोधी स्थिति (व्यतिक्रान्त) के कारण ही नाड़ी को देरवने की प्रकिया भी स्थिति पार्थक्य रखती है।

छात्रों के नाड़ी परीक्षण के लिये दाहिने हाथ की कलाई पर तीन अंगुलियां तर्जनी , मध्यमा एवं अनामिका को इस प्रकार रखा जावेगा की तर्जनी पंजे को ओर हो । कुछ समय उँगलियों से स्पर्शकर नाड़ी स्पन्दन स्पष्ट रूप से ज्ञात किया जावेगा । जैसी ही तीनों अंगुलियों में से जिसमें स्पर्श मिलेगा (नाड़ी स्पन्दन का) वैसे ही उसकी स्पष्टता का बोध किया जावेगा। उंगलियाँ रखते ही साथ जो स्पर्श सर्वप्रथम प्राप्त होता है वही उस व्यक्ति की प्रकृति इंगित करेगा। एवं यह देरवा जावेगा की दूसरे नंबर कौन सी उंगली में स्पन्दन प्राप्त हो रहा है क्योंकि तर्जनी उंगली वात को बतलाती है, मध्यमा पित्त को एवं अनामिका कफ को । इस प्रकार इन्हें क्रमशः नोट किया जावेगा तथा इन्हें अंक प्रदान कर स्पष्ट किया जावेगा। इसी प्रकार छात्राओं का नाड़ी परीक्षण भी किया जावेगा लेकिन इस बात का ध्यान देना होगा कि स्त्रियों का बायें हाथ की कलाई में उँगलियां इस प्रकार रखी जायें कि तर्जनी पंजे की तरफ हो ।

इस प्रकार उपरोक्त वर्णन के आधार पर प्राप्तांक प्राप्त किये । प्राप्तांक देने के लिये व्यक्ति की जो प्रकृति पाई गई उसको 7 नंबर दिये तथा दूसरे नंबर पर जो स्पन्दन मिला उसको

4 नंबर दिये एवं अंतिम स्पन्दन को 1 नंबर देकर क्रमशः प्रयोज्य की प्रकृति (वात-पित्त एवं कफ में से जो भी हो), दूसरा गुण एवं तीसरे स्थान पर तीसरे गुण को स्पष्टता प्रदान की। उदाहरणार्थ - मान लीजिये किसी छात्रा की वात प्रकृति नाड़ी द्वारा ज्ञात होती है और दूसरे स्थान पर कफ की नाड़ी मिलती है एवं तीसरे स्थान पर पित्त की नाड़ी मिलती है तो इस शोध कार्य के लिए एकत्र किये जाने वाले प्राप्तांको के लिये निम्नानुसार लिखा जावेगा।

छात्रा - नाड़ी स्पन्दन

नाम - वात - पित्त - कफ

7 - 1 - 4

## 2.3.2 वात, पित्त एवं कफ प्रकृति निर्धारण प्रश्नावली

वात, पित्त एवं कफ प्रकृति निर्धारण, प्रश्नावली का निर्माण प्राचीन ग्रंथों अष्टाङ्गहृदयम, भावप्रकाश संहिता, अथर्ववेद, त्रिदोष ज्योत्सना आदि के आधार पर किया गया है। इस प्रश्नावली को सर्वप्रथम 5 क्षेत्रों के लिये मापन के लिये प्रस्तावित किया गया था। निर्देशकों के मूल्यांकन के फलस्वरूप 4 क्षेत्र मुख्य रूप से रह गये। ये क्षेत्र हैं शारीरिक रंगरूप, मानसिक गुण एवं सामाजिक गुण। चौथे एवं अंतिम क्षेत्र के रूप में सत्व, रज एवं तम प्रकृति के गुणों को आधार बनाकर प्रश्न रखे गये हैं प्रत्येक क्षेत्र से संबंधित कुल 130 प्रश्न निर्मित किये गये थे। Item Analysis के आधार पर कुल 84 प्रश्न रह गये हैं जिसमें 21 प्रश्न व्यक्ति के शारीरिक लक्षण (बाह्य) रूप रंग इत्यादि से संबंधित हैं। 21 प्रश्न मानसिक लक्षणों गुण को बतलाते हैं। 21 प्रश्न व्यक्ति के सामाजिक क्रियाकलाप इत्यादि की जानकारी देते हैं। 21 प्रश्न सत्व, रज और तम गुणों की सूचना देते हैं कि व्यक्ति में किस गुण की प्रधानता है।

इसकी Relibility Test Retest के माध्यम से आंकी गई है जो .74 आई और इस मापनी की Velidity Rating के आधार पर की गई जो कि .68 है। इस प्रकार यह परीक्षण पूरी तरह से विश्वसनीय व वैद्य रहा।

**फलांकन** - वात, पित्त एवं कफ निर्धारण प्रश्नावली का फलांकन दो चरणों में किया गया। प्रथम चरण के प्रारंभ में तीन क्षेत्रों में शारीरिक रूप रंग, मानसिक एवं सामाजिक गुणों का फलांकन किया। द्वितीयचरण में सत्व, रज एव तम गुणों का फलांकन किया। प्रथम चरण में प्रारंभ के तीन संभावित उत्तरों में से पहला उत्तर वात प्रकृति होने की सूचना देता है। दूसरा उत्तर पित्त प्रकृति होने की सूचना देता है एवं तीसरा उत्तर कफ प्रकृति होने की। प्रयोज्य द्वारा लगाये गये सही (✔) के निशानों को अलग अलग जोड़ लिया। पहले वात वाले Answer को V नाम दिया, पित्त वाले को P नाम दिया व कफ वाले Answer को C नाम दिया। तत्पश्चात कुल वात (V), कुल पित्त (P) व कुल कफ (C) को जोड़ लिया जो संख्या में ज्यादा आये उन्हें

उस प्रकृति से संबधित गुणों की प्रधानता वाला माना । द्वितीय चरण में 21 प्रश्नों सत्व, रज, तम का फलांकन किया उसमें प्रत्येक प्रश्न के संभावित उत्तरों में पहला उत्तर रज प्रकृति से संबंधित दूसरा, उत्तर तम प्रकृति से एवं तीसरा उत्तर सत्व प्रकृति से संबंधित है चूंकि रज, तम एवं सत्व का संबंध वात, पित्त एवं कफ से होता है । इस प्रकार संभावित जवाबों (उत्तरों) में पहले उत्तर को (R) नाम दिया दूसरे उत्तर को (T) नाम दिया व तीसरे उत्तर को (S) नाम दिया। प्रयोज्य द्वारा लगाये गये निशान के आधार पर कुल R, कुल T व कुल S को जोड़ लिया जो ज्यादा संरव्या में प्राप्त हुये हैं उन्हें उस गुण की प्रधानता वाला माना। प्राप्तांकों को तालिकबद्ध किया एवं केन्द्रीय वृत्ति के माप मध्यमान (Mean), मध्यांक (Mdn) एवं बहुलांक (Mode), मानक विचलन (S.D.), ककुदता (Ku) इत्यादि ज्ञात किया गये व निष्कर्ष प्राप्त किये । प्राप्तांकों को निम्नानुसार लिरवा और नाड़ी स्पन्दन से वात, पित्त एवं कफ के प्राप्तांकों का मिलान करके रज, तम, सत्व का परिणामों का वात, पित्त, कफ में मिलानकर ज्ञात किया कि प्रपत्र व नाड़ी परीक्षण के परिणामों में साम्य है अथवा नहीं।

उदाहरणार्थ -

| क्र. | छात्रा का नाम | आयु | नाड़ी स्पन्दन | त्रिदोष<br>वात - पित्त - कफ | त्रिगुण<br>रज-तम-सत्व |
|---|---|---|---|---|---|
| 1 | श्वेता | 18 | 7-1-4 | 32 - 1 3 - 18 | 10 - 3 - 8 |

उपरोक्त उदाहरण में छात्रा वात प्रकृति छात्रा की पाई गई। इसलिये वात को 7 नंबर दिये, दूसरे स्थान पर कफ नाड़ी प्राप्त हुई इसलिये दूसरा नंबर दर्शाने के लिये उसे 4 अंक प्रदान किये एवं पित्त नाड़ी अंत में प्राप्त हुई इसलिये उसे 1 नंबर दिया । प्रश्नावली के प्राप्तांकों में भी वात को सर्वाधिक प्राप्तांक मिले हैं 32, कफ को 18 एवं पित्त को सबसे कम 13 अर्थात नाड़ी स्पन्दन व वात, पित्त, कफ मापनी के प्राप्तांकों में साम्यता है । अतः यह मिलान करके सभी प्रयोज्यों के प्राप्तांकों में यह देरवा कि नाड़ी परीक्षण एवं प्रपत्र में साम्यता है अथवा नहीं अंत में त्रिगुण रज, तम व सत्व का क्रमशः वात, पित्त कफ से मिलान करके निष्कर्ष प्राप्त किये ।

**2.3.3 व्यक्तित्व के सोलह कारक मापनी (16P.F.)**

इस व्यक्तित्व अनुसूची का निर्माण और मानकीकरण कैटिल एवं इवर (R.B. Cattel & H.W. Eber 1956) ने किया । इस परीक्षण का उपयोग 17 वर्ष व उससे अधिक आयु के लोगों के लिये किया जाता है। इस परीक्षण के A.B.C.D.E. और F प्रारूप (Forms) उपलब्ध हैं । प्रारूप A और B 18 वर्ष से लेकर कॉलेज में पढ़ने वाले छात्र व छात्राओं के लिये हैं व E और

F कम पढ़े लिखे व्यस्कों के लिये हैं । इस परीक्षण द्वारा जिन 16 कारकों का मापन किया जाता है वे निम्न प्रकार से हैं ।

| | Factor | Description |
|---|---|---|
| A. | Reserved (Introvert)<br>अंर्तमुखी | Out going (Extrovert)<br>बर्हिमुखी |
| B. | Less Inteligente<br>कम बुद्धिमान | More Intellingente<br>अधिक बुद्धिमान |
| C. | Affected by Fellings<br>संवेगात्मक रूप से प्रभावित | Emotionally Stable<br>संवेगात्मक रूप से स्थिर |
| E. | Humble<br>उदार | Assertive<br>प्रभुत्वशाली |
| F. | Sober<br>संयमी | Happy go Lucky<br>उत्साही |
| G. | Expedient<br>योग्य | Conscientious<br>शुद्धमति |
| H. | Shy<br>शर्मीला | Venturesome<br>जोखिम उठाने वाला |
| I. | Tough minded<br>दृढ़ निश्चयी प्रवृत्ति का | Tender Minded<br>मृदु मन वाला |
| L. | Trusting<br>विश्वासी | Suspicious<br>शंकालु |
| M. | Pratical<br>व्यवहारिक | Imaginative<br>काल्पनिक |
| N. | Forthright<br>स्वाभाविक कलाविहीन | Shrewd<br>चतुर, धूर्त |
| O. | Placid<br>शान्त गंभीर | Apprehensive<br>बुद्धिमान, विचारवान |
| Q1. | Concervative<br>रुढ़िवादी | Experimenting<br>प्रायोगिक |
| Q2. | Group Dipendent | Self Sufficient |

| | समूह पर निर्भर | निर्णय लेने में सक्षम |
|---|---|---|
| Q3. | Undisciplined ,self conflict | Controlled |
| | अनअनुशासित आत्म | नियंत्रित |
| Q4. | Relaxed | Tense |
| | संतुष्ट | तनावयुक्त |

उपयुक्त वर्णित परीक्षण के सोलह कारक प्रथम क्रम के कारक (First order factors) कहलाते हैं । इन 16 कारकों के अतिरिक्त कुछ द्वितीय क्रम के कारक (Second Order factors) हैं । परीक्षणों के भिन्न-भिन्न प्रारूपों में इनकी संख्या भिन्न-भिन्न है परंतु शोधकार्य में इन Second Order factors को शामिल नहीं किया गया है। इन 16 कारकों का चयन कैटिल ने कारक विश्लेषण विधि के आधार पर किया। ये सभी कारक एक दूसरे से सापेक्षिक रूप से स्वतंत्र है। इस मापनी पर प्राप्त प्राप्तांकों को Sten Norms में उपलब्ध सारणियों की सहायता से सरलता से परिवर्तित किया जा सकता है। परीक्षण का विश्वसनीयता गुणांक .34 से लेकर .96 तक है । तथा वैद्यता गुणांक .42 से लेकर .99 तक है। भारतीय परिस्थितियों में इस परीक्षण का भारतीय अनुकूलन दिल्ली के एस. डी. कपूर ने किया है।

**फलांकन** - परीक्षण का फलांकन कुंजियों (Scoring key) की सहायता से किया गया । परीक्षण में दिये 187 प्रश्नों का उत्तर उत्तर पत्र (Answer Sheet) में दिये गये खानों में (x) के रूप में देना होता है। प्रत्येक Factor के Raw- Score ज्ञात करने के लिये 2 कुंजियों का प्रयोग किया गया । दोनों कुंजियों द्वारा 8-8 Factor के Raw Score उत्तर प्रपत्र में कुंजियों को लगाकर प्राप्त किये । अलग अलग Factor के प्राप्त Raw Score को Sten-Score को परिवर्तित करने के लिये Manual की सहायता ली एवं यह देखा कि कौन से Factor का Sten Score - Low -Score है कौन सा High Score एवं कौन सा Avrage Score है । तत्पश्चात छात्र-छात्राओं के अलग 16 Factor में समानता व विभिन्नता को ज्ञातकर तुलनात्मक अध्ययन कर निष्कर्ष प्राप्त किये ।

# 2.4 पथप्रदर्शी अध्ययन

**एकॉफ के अनुसार** - एक अनुसंधान के समस्त व्यावहारिक पक्षों के संबंध में जानकारी प्राप्त करने के उद्देश्य से मूल सर्वेक्षण से पहले अत्यंत छोटे पैमाने में जो सर्वेक्षण किया जाता है उसे पूर्वगामी अध्ययन कहा जाता है। पूर्वगामी अध्ययन ऐसा अध्ययन है जो मुख्य अध्ययन से पूर्व किया जाता है। इस अध्ययन के द्वारा न्यादर्श के चुनाव में सूचना एकत्र करने में कार्य में आने वाली कठिनाईयों के बारे में प्रमाणित विकल्पों के बारे में तथा अध्ययन में लगने वाले समय, धन तथा शक्ति का अनुमान लगाया जा सकता है जिससे कार्य में सुविधा होती है। यह अध्ययन पथ प्रदर्शक की तरह कार्य करता है किसी भी नवीन कार्य को बड़े पैमाने पर करने से पूर्व इस प्रकार का अध्ययन करना बुद्धिमत्तापूर्ण होता है विशेषकर अनुसंधान कार्य में।

वर्तमान में भी अनुसंधान कार्य को सूक्ष्म व सरल बनाने हेतु पूर्वगामी अध्ययन किया है जिसका विवरण निम्नानुसार है-

1. न्यादर्श पूर्वगामी - अध्ययन हेतु 60 छात्राओं एवं 60 छात्रों को लिया गया है जिसमें 20 वात प्रकृति प्रधान छात्र, 20 पित्त प्रकृति प्रधान छात्र, 20 कफप्रकृति प्रधान छात्र हैं। इसी प्रकार 20 वात प्रकृति प्रधान छात्राएँ, 20 पित्त प्रकृति प्रधान छात्राएँ एवं 20 कफ प्रकृति प्रधान छात्राएँ हैं।

2. पथप्रदर्शी अध्ययन - में अनुसंधान कार्य में प्रयुक्त होने वाले निम्नांकित परीक्षण न्यादर्श पर किये गये।

परीक्षण क्रमांक 1 - वात पित्त एवं कफ प्रकृति निर्धारण प्रश्नावली शारीरिक रंगरूप, मानसिक एवं सामाजिक लक्षणों की समस्या जानकारी हेतु प्रपत्र।

परीक्षण क्रमांक 2 - व्यक्तित्व के सोलह कारक मापनी (16 P.F.)।

**3. परीक्षण प्रशासन** - पथप्रदर्शी अध्ययन के लिये 100 छात्राओं एवं 100 छात्रों को वात पित्त एवं कफ प्रकृति निर्धारण प्रश्नावली प्रपत्र दिया एवं साथ ही उनका नाड़ी परीक्षण भी किया। फलांकन के आधार पर कुल 60 छात्र एवं 60 छात्राओं को प्रकृति अनुसार चयनित किया तत्पश्चात उन्हें द्वितीय चरण में (16 P.F.) परीक्षण दिया एवं फलांकन के आधार पर प्राप्तांक प्राप्त किये।

**4. आंकड़ों का संकलन** - पथप्रदर्शी न्यादर्श के चुनाव के लिये जबलपुर के 12वीं कक्षा के छात्र- छात्राओं को चुना गया जिसका विवरण निम्न तालिका द्वारा दर्शाया गया है।

## पथप्रदर्शी तालिका - 2.01

| क्रमांक | जिला जबलपुर | संख्या |
|---|---|---|
| 1. | वात प्रकृति प्रधान छात्र (महाकौशल हायर सेकेंड्री स्कूल, गोलबाजार) | 20 |
| 2. | पित्त प्रकृति प्रधान छात्र (मॉडल हाई स्कूल, ब्यौहार बाग) | 20 |
| 3. | कफ प्रकृति प्रधान छात्र (मॉडल हाई स्कूल, ब्यौहार बाग) | 20 |
| 4. | वात प्रकृति प्रधान छात्राएँ (भारत सेवक समाज क.उ.मा. शाला, कांचघर) | 20 |
| 5. | पित्त प्रकृति प्रधान छात्राएँ (भारत सेवक समाज क.उ.मा. शाला, कांचघर) | 20 |
| 6. | कफ प्रकृति प्रधान छात्राएँ (सदर क. उ. मा. शाला) | 20 |
| | योग | 120 |

## तालिका - 2.02

## पथप्रदर्शी अध्ययन के अंतर्गत नाड़ी परीक्षण एवं प्रकृति निर्धारण प्रश्नावली द्वारा वात प्रकृति प्रधान छात्राओं के वात, पित्त, कफ एवं सत्व, रज, तम संवंधी प्राप्तांक

***N= 20***

| प्रयोज्य | नाड़ी स्पन्दन | | | त्रिदोष (प्रकृति) | | | त्रिगुण | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| क्रमांक | वात - | पित्त - | कफ | वात - | पित्त - | कफ | रज - | तम - | सत्व |
| 1 | 7 | 1 | 4 | 32 | 14 | 17 | 10 | 3 | 8 |
| 2 | 7 | 4 | 1 | 29 | 23 | 11 | 12 | 2 | 7 |
| 3 | 7 | 4 | 1 | 27 | 29 | 17 | 11 | 2 | 8 |
| 4 | 7 | 1 | 4 | 25 | 19 | 19 | 13 | 3 | 5 |
| 5 | 7 | 4 | 1 | 29 | 20 | 14 | 13 | 3 | 5 |
| 6 | 7 | 4 | 1 | 24 | 22 | 17 | 9 | 7 | 5 |
| 7 | 7 | 4 | 1 | 36 | 14 | 13 | 10 | 6 | 5 |
| 8 | 7 | 1 | 4 | 29 | 16 | 18 | 11 | 4 | 6 |
| 9 | 7 | 1 | 4 | 25 | 15 | 23 | 12 | 4 | 5 |
| 10 | 7 | 1 | 4 | 29 | 17 | 17 | 10 | 3 | 8 |
| 11 | 7 | 1 | 4 | 28 | 16 | 19 | 9 | 5 | 7 |
| 12 | 1 | 4 | 7 | 32 | 13 | 18 | 10 | 4 | 7 |
| 13 | 7 | 4 | 1 | 26 | 23 | 14 | 9 | 4 | 8 |
| 14 | 4 | 1 | 7 | 41 | 13 | 9 | 10 | 3 | 8 |
| 15 | 4 | 7 | 1 | 33 | 8 | 2 | 9 | 5 | 7 |
| 16 | 7 | 4 | 1 | 34 | 16 | 13 | 12 | 2 | 7 |
| 17 | 7 | 4 | 1 | 26 | 21 | 16 | 8 | 5 | 8 |
| 18 | 7 | 1 | 4 | 26 | 19 | 18 | 11 | 4 | 6 |
| 19 | 7 | 1 | 4 | 29 | 16 | 18 | 11 | 2 | 8 |
| 20 | 1 | 4 | 7 | 41 | 11 | 11 | 10 | 4 | 7 |

उपरोक्त तालिका का सूक्ष्मता से अवलोकन करने पर दो बातें स्पष्ट होती हैं पहली यह कि नाड़ी परीक्षण से प्राप्त स्पन्दनों को जो अंक प्रदान किये गये हैं उसके अनुसार 7 नंबर (सर्वाधिक) प्रयोज्य की प्रकृति को प्रदान किये गये हैं द्वितीय स्थान पर प्राप्त स्पन्दन को 4 अंक

एवं तृतीय स्थान प्राप्त स्पन्दन को 1 अंक दिया गया है। ये अंक प्रकृति निर्धारण प्रश्नावली द्वारा प्राप्त वात- पित्त एवं कफ के प्राप्तांकों से यदि साम्यता रखते हैं तो इसका अर्थ यह हुआ कि नाड़ी द्वारा प्रकृति एवं प्रश्नावली दोनों के द्वारा प्राप्त प्रकृति ही व्यक्ति की प्रकृति होगी।

प्रयोज्य क्रमांक 1 की वात प्रकृति नाड़ी परीक्षण द्वारा पाई गई व प्रश्नावली में सर्वाधिक प्राप्तांक 32 वात को ही मिले हैं अर्थात यह छात्र वात प्रकृति प्रधान है इसी प्रयोज्य की कफ की नाड़ी दूसरे नंबर पर प्राप्त हुई प्रश्नावली के प्राप्तांकों में भी दूसरे स्थान पर कफ को ही अंक 17 प्राप्त हुये हैं। तृतीय नाड़ी पित्त की नाड़ी प्राप्त हुई है। प्रश्नावली के तृतीय स्थान पर अर्थात सबसे कम अंक कफ को 14 प्राप्त हुये हैं।

दूसरी बात यह बात यह स्पष्ट होती है कि त्रिगुण का त्रिदोष से संबंध होता है वातज प्रकृति के व्यक्ति में रज गुण की प्रचुरता होती है प्रयोज्य क्रमांक 1 के रज गुण संबंधी प्राप्तांक सर्वाधिक हैं ।

उपरोक्त स्थिति में प्रयोज्य क्रमांक 2,3,4,7,8,10,13, 17, एवं 19 के प्राप्तांकों में भी है परंतु प्रयोज्य क्रमांक 12, 14, 15, 18 एवं 20 के प्राप्तांकों में यह स्थिति नहीं पाई गई । लेकिन त्रिगुण का त्रिदोष से संबंध प्राप्त हो रहा है इस विचलन के अनेक कारण हो सकते हैं जैसे न्यादर्श का छोटा होना, प्रयोज्यों के स्वाथ्य के कारण उनकी मानसिक स्थिति के कारण एवं वातावरण जन्य कारकों के कारण ।

## तालिका - 2.03

### पथप्रदर्शी अध्ययन के अंतर्गत नाड़ी परीक्षण एवं प्रकृति निर्धारण प्रश्नावली द्वारा पित्त प्रकृति प्रधान छात्राओं के वात, पित्त, कफ एवं सत्व, रज, तम संवंधी प्राप्तांक

N= 20

| प्रयोज्य | नाड़ी स्पन्दन | | | त्रिदोष (प्रकृति) | | | त्रिगुण | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| क्रमांक | वात - | पित्त - | कफ | वात - | पित्त - | कफ | रज - | तम | - सत्व |
| 1 | 1 | 4 | 7 | 13 | 32 | 18 | 9 | 8 | 4 |
| 2 | 4 | 7 | 1 | 16 | 36 | 11 | 8 | 7 | 6 |
| 3 | 1 | 7 | 4 | 14 | 26 | 23 | 10 | 4 | 7 |
| 4 | 1 | 7 | 4 | 15 | 26 | 22 | 14 | 2 | 5 |
| 5 | 4 | 7 | 1 | 20 | 24 | 19 | 10 | 2 | 9 |
| 6 | 1 | 4 | 7 | 13 | 26 | 24 | 9 | 8 | 4 |
| 7 | 1 | 7 | 4 | 11 | 27 | 25 | 9 | 4 | 8 |
| 8 | 1 | 7 | 4 | 12 | 34 | 17 | 8 | 3 | 10 |
| 9 | 1 | 7 | 4 | 14 | 26 | 23 | 10 | 5 | 6 |
| 10 | 1 | 7 | 4 | 14 | 27 | 22 | 8 | 7 | 6 |
| 11 | 1 | 7 | 4 | 15 | 27 | 21 | 9 | 4 | 8 |
| 12 | 4 | 7 | 1 | 17 | 29 | 17 | 9 | 8 | 5 |
| 13 | 1 | 4 | 7 | 17 | 27 | 19 | 8 | 7 | 6 |
| 14 | 1 | 4 | 7 | 10 | 32 | 21 | 10 | 2 | 9 |
| 15 | 1 | 7 | 4 | 13 | 30 | 20 | 9 | 8 | 4 |
| 16 | 7 | 1 | 4 | 16 | 25 | 22 | 11 | 8 | 2 |
| 17 | 4 | 7 | 1 | 18 | 24 | 21 | 10 | 2 | 9 |
| 18 | 1 | 7 | 4 | 17 | 27 | 19 | 8 | 7 | 6 |
| 19 | 1 | 7 | 4 | 17 | 29 | 17 | 9 | 4 | 8 |
| 20 | 1 | 4 | 7 | 13 | 28 | 22 | 6 | 9 | 6 |

उपरोक्त तालिका में पित्त प्रकृति प्रधान छात्राओं के प्राप्तांकों से स्पष्ट होता है कि प्रयोज्य क्रमांक 1 के नाड़ी परीक्षण द्वारा उसकी पैत्तिक प्रकृति पाई गई है। प्रश्नावली द्वारा भी पित्त को सर्वाधिक प्राप्तांक (36) मिले हैं। द्वितीय स्थान पर वात नाड़ी ज्ञात हुई तृतीय स्थान पर कफ की

नाड़ी प्राप्त हुई। प्रश्नावली में भी कफ को सबसे कम प्राप्तांक 11 प्राप्त हुये हैं । त्रिगुण में कुछ प्रयोज्य अधिकांश प्रयोज्य रज प्रकृति के पाये गये हैं व कुछ तामसिक प्रकृति के पाये गये हैं । आयुर्वेद दर्शन के अनुसार पैत्रिक प्रकृति के व्यक्ति रजोगुणी होते हैं।

उपरोक्त स्थिति प्रयोज्य क्रमांक 3, 4, 5, 7, 8, 9, 10, 11, 15, 18, 19 के प्राप्तांकों में प्राप्त हो रही है । त्रिगुण का त्रिदोष से संबंध प्राप्त होता है परंतु प्रयोज्य क्रमांक 1, 6, 12, 13, 14, 16 एवं 20 में नाड़ी एवं त्रिदोष में संबंध प्राप्त नहीं होता है। अधिकांश छात्रों की नाड़ी परीक्षण द्वारा प्रकृति व वात -पित-कफ प्रकृति प्रश्नावली में प्राप्त प्रकृति में साम्यता प्राप्त होती है।

## तालिका - 2.04

### पथप्रदर्शी अध्ययन के अंतर्गत नाड़ी परीक्षण एवं प्रकृति निर्धारण प्रश्नावली द्वारा कफ प्रकृति प्रधान छात्राओं के वात, पित्त, कफ एवं सत्व, रज, तम संवंधी प्राप्तांक

N= 20

| प्रयोज्य क्रमांक | नाड़ी स्पन्दन | | | त्रिदोष (प्रकृति) | | | त्रिगुण | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | वात | पित्त | कफ | वात | पित्त | कफ | रज | तम | सत्व |
| 1 | 1 | 4 | 7 | 12 | 21 | 30 | 9 | 2 | 10 |
| 2 | 1 | 4 | 7 | 13 | 22 | 28 | 7 | 4 | 10 |
| 3 | 4 | 1 | 7 | 15 | 15 | 33 | 7 | 5 | 10 |
| 4 | 1 | 4 | 7 | 13 | 17 | 33 | 4 | 2 | 15 |
| 5 | 1 | 4 | 7 | 11 | 21 | 31 | 6 | 4 | 11 |
| 6 | 1 | 4 | 7 | 14 | 18 | 31 | 8 | 2 | 11 |
| 7 | 1 | 7 | 4 | 14 | 20 | 26 | 5 | 3 | 13 |
| 8 | 1 | 4 | 7 | 13 | 22 | 28 | 5 | 6 | 10 |
| 9 | 1 | 4 | 7 | 12 | 20 | 31 | 5 | 4 | 12 |
| 10 | 1 | 4 | 7 | 13 | 24 | 26 | 6 | 2 | 13 |
| 11 | 1 | 4 | 7 | 15 | 21 | 27 | 9 | 2 | 10 |
| 12 | 4 | 7 | 1 | 11 | 22 | 30 | 7 | 4 | 10 |
| 13 | 1 | 4 | 7 | 14 | 20 | 29 | 7 | 5 | 9 |
| 14 | 4 | 1 | 7 | 13 | 19 | 31 | 5 | 4 | 12 |
| 15 | 1 | 4 | 7 | 17 | 19 | 27 | 6 | 4 | 11 |
| 16 | 1 | 4 | 7 | 16 | 20 | 27 | 8 | 2 | 11 |
| 17 | 1 | 4 | 7 | 14 | 20 | 29 | 11 | 3 | 7 |
| 18 | 1 | 7 | 4 | 13 | 19 | 31 | 4 | 4 | 13 |
| 19 | 1 | 7 | 4 | 15 | 22 | 26 | 4 | 6 | 8 |
| 20 | 4 | 1 | 7 | 18 | 22 | 23 | 9 | 2 | 10 |

उपरोक्त तालिका में कफ प्रकृति प्रधान छात्राओं के नाड़ी परीक्षण एवं प्रश्नावली के प्राप्तांकों से वात, पित्त एवं कफ की स्थिति स्पष्ट होती है। प्रयोज्य क्रमांक 1 की कफ नाड़ी द्वारा कफ प्रकृति प्राप्त हुई। प्रश्नावली में सर्वाधिक प्राप्तांक 30 प्राप्त हुये हैं द्वितीय स्थान पर पित्त

नाड़ी ज्ञात हुई। प्रपत्र में प्राप्तांक भी (21) द्वितीय स्थान पर पित्त को प्राप्त हुये । वात नाड़ी भी तृतीय स्थान पर पाई गई। प्राप्तांक तृतीय स्थान पर 12 प्राप्त हुये । कफ प्रकृति की छात्राओं में सत्व गुण की प्रधानता पाई गई । प्रयोज्य क्रमांक 17 में रज गुण की प्रधानता पाई। अन्य सभी प्रयोज्यों सत्व गुण ही प्रधान पाया गया । कफ को सतोगुणी कहा गया है। विकृत कफ तामसिक होता है।

उपरोक्त स्थिति प्रयोज्य क्रमांक 2, 3, 4, 5, 6, 7, 8, 11, 13, 15, 16, 17 में पाई गई । प्रयोज्य क्रमांक 12, 14, 18, 19, 20 में प्राप्त यह संबंध प्राप्त नहीं होता है किन्तु न्यादर्श छोटा होने के वावजूद भी अधिकांश छात्रों में नाड़ी एवं प्रपत्र में साम्यता पाई गई ।

## तालिका - 2.05

## पथप्रदर्शी अध्ययन के अंतर्गत नाड़ी परीक्षण एवं प्रकृति निर्धारण प्रश्नावली द्वारा वात प्रकृति प्रधान छात्रों के वात, पित्त, कफ एवं सत्व, रज, तम संवंधी प्राप्तांक

N= 20

| प्रयोज्य क्रमांक | नाड़ी स्पन्दन वात - पित्त - कफ | | | त्रिदोष (प्रकृति) वात - पित्त - कफ | | | त्रिगुण रज - तम - सत्व | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 1 | 7 | 4 | 1 | 30 | 18 | 15 | 14 | 2 | 5 |
| 2 | 7 | 1 | 4 | 30 | 16 | 17 | 6 | 3 | 12 |
| 3 | 7 | 1 | 4 | 33 | 18 | 22 | 8 | 1 | 12 |
| 4 | 7 | 1 | 4 | 28 | 17 | 18 | 7 | 8 | 6 |
| 5 | 7 | 4 | 1 | 39 | 17 | 7 | 13 | 2 | 6 |
| 6 | 7 | 1 | 4 | 28 | 17 | 18 | 9 | 2 | 10 |
| 7 | 7 | 1 | 4 | 26 | 16 | 21 | 8 | 3 | 10 |
| 8 | 7 | 4 | 1 | 30 | 23 | 10 | 6 | 4 | 11 |
| 9 | 7 | 4 | 1 | 25 | 20 | 18 | 10 | 7 | 4 |
| 10 | 7 | 4 | 1 | 23 | 22 | 18 | 8 | 6 | 7 |
| 11 | 4 | 7 | 1 | 27 | 19 | 17 | 8 | 6 | 7 |
| 12 | 7 | 4 | 1 | 26 | 20 | 17 | 9 | 8 | 4 |
| 13 | 7 | 1 | 4 | 28 | 25 | 10 | 11 | 3 | 7 |
| 14 | 7 | 4 | 1 | 27 | 19 | 17 | 10 | 8 | 3 |
| 15 | 4 | 7 | 1 | 29 | 24 | 10 | 12 | 2 | 7 |
| 16 | 7 | 1 | 4 | 24 | 21 | 18 | 9 | 8 | 4 |
| 17 | 7 | 4 | 1 | 23 | 18 | 22 | 6 | 3 | 12 |
| 18 | 7 | 4 | 1 | 25 | 19 | 19 | 8 | 5 | 8 |
| 19 | 7 | 1 | 4 | 25 | 18 | 20 | 11 | 3 | 7 |
| 20 | 7 | 4 | 1 | 23 | 22 | 18 | 9 | 8 | 4 |

उपरोक्त तालिका से स्पष्ट होता है कि वात प्रकृति प्रधान छात्रों के नाड़ी परीक्षण एवं प्रपत्र द्वारा प्राप्त प्राप्तांकों में साम्यता प्राप्त है। प्रयोन्य क्रमांक 1 में वात प्रकृति पाई गई है क्योंकि प्रपत्र में भी वात को सर्वाधिक अंक 30 प्राप्त हुए है व नाड़ी स्पन्दन द्वारा भी वात प्रकृति प्राप्त

हुई । दूसरे नंबर पर पित्त नाड़ी पाई गयी, प्रपत्र में पित्त को 18 नंबर प्राप्त हुये हैं । तीसरे नंबर पर कफ की नाड़ी प्राप्त हुई, प्रपत्र में कफ को तीसरे स्थान पर 15 नंबर प्राप्त हुये हैं । इस प्रकार दोनों नाड़ी परीक्षण एवं प्रपत्र द्वारा प्राप्तांकों में साम्यता प्रयोज्य की वात प्रकृति को इंगित करती है। वातज प्रकृति के कुछ छात्र रजोगुणी पाये गये एवं कुछ छात्र सतोगुणी पाये गये । अधिकांश छात्र सतोगुणी पाये गये ।

उपरोक्त स्थिति प्रयोज्य 11, 13, 15, 16 व 17 में प्राप्त नहीं हुई है।

## तालिका - 2.06

### पथप्रदर्शी अध्ययन के अंर्तगत नाड़ी परीक्षण एवं प्रकृति निर्धारण प्रश्नावली द्वारा पित्त प्रकृति प्रधान छात्रों के वात, पित्त, कफ एवं सत्व, रज, तम संवंधी प्राप्तांक

N= 20

| प्रयोज्य क्रमांक | नाड़ी स्पन्दन वात - पित्त - कफ | | | त्रिदोष (प्रकृति) वात - पित्त - कफ | | | त्रिगुण रज - तम - सत्व | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 1 | 1 | 4 | 7 | 13 | 27 | 23 | 10 | 6 | 5 |
| 2 | 1 | 7 | 4 | 17 | 28 | 18 | 9 | 3 | 9 |
| 3 | 1 | 7 | 4 | 16 | 27 | 20 | 11 | 3 | 7 |
| 4 | 1 | 7 | 4 | 17 | 28 | 18 | 9 | 6 | 6 |
| 5 | 4 | 1 | 7 | 19 | 28 | 16 | 10 | 5 | 6 |
| 6 | 1 | 7 | 4 | 18 | 27 | 18 | 9 | 8 | 4 |
| 7 | 4 | 7 | 1 | 18 | 28 | 17 | 10 | 2 | 9 |
| 8 | 4 | 7 | 1 | 19 | 27 | 17 | 11 | 2 | 8 |
| 9 | 4 | 7 | 1 | 19 | 28 | 16 | 11 | 4 | 6 |
| 10 | 1 | 7 | 4 | 21 | 24 | 18 | 13 | 3 | 5 |
| 11 | 4 | 7 | 1 | 13 | 26 | 24 | 9 | 7 | 6 |
| 12 | 1 | 7 | 4 | 16 | 25 | 22 | 12 | 5 | 4 |
| 13 | 1 | 7 | 4 | 20 | 22 | 21 | 6 | 7 | 8 |
| 14 | 1 | 4 | 7 | 14 | 25 | 24 | 9 | 4 | 8 |
| 15 | 1 | 7 | 4 | 10 | 27 | 26 | 9 | 6 | 6 |
| 16 | 1 | 4 | 7 | 17 | 24 | 22 | 12 | 6 | 9 |
| 17 | 1 | 7 | 4 | 20 | 23 | 20 | 9 | 4 | 8 |
| 18 | 1 | 7 | 4 | 17 | 25 | 21 | 10 | 6 | 5 |
| 19 | 1 | 7 | 4 | 14 | 27 | 22 | 8 | 7 | 6 |
| 20 | 4 | 7 | 1 | 22 | 26 | 15 | 12 | 5 | 4 |

उपरोक्त तालिका में भी पित्त प्रकृति प्रधान छात्रों के नाड़ी परीक्षण एवं प्रकृति निर्धारण प्रश्नावली द्वारा प्राप्त प्राप्तांकों में साम्यता एवं संबंध को दर्शाया गया है। प्रयोज्य क्रमांक 2 की पित्त नाड़ी प्रधान पाई गई अर्थात पित्त प्रकृति पाई गई। प्रपत्र में भी पित्त को सर्वाधिक प्राप्तांक

27 प्राप्त हुये हैं । कफ नाड़ी द्वितीय स्थान पर प्राप्त हुई है । कफ के प्राप्तांक प्रपत्र में भी 18 दूसरे नंबर पर पाये गये हैं। वात को सबसे कम 17 अंक तृतीय स्थान पर प्राप्त हुये हैं। पित्त प्रकृति छात्रों में रजगुण की प्रधानता पाई गई । त्रिगुण का त्रिदोष से संबंध सभी छात्रों में पाया गया है परंतु प्रपत्र एवं नाड़ी के प्राप्तांकों को सहसंबंध सभी प्रयोज्यों में प्राप्त नहीं होता है जैसे प्रयोज्य क्रमांक 1, 5, 11, 14 और 16 इनके परिणामों में अन्य प्रयोज्यों की तुलना में भिन्न पाये गये।

